मुखेभ्यः अमीगंधाःस्वाहा संपद्यन्तां वृद्धिः ॥ * भोजननिष्क्रयद्रव्य-दानम् । सत्यवसुसंज्ञकेभ्योविश्वेभ्योदेवेभ्योनांदीमुखेभ्योब्राह्मण-युग्मभोजनपर्याप्तमन्नं तन्निष्क्रयीभूतं किंचिद्धिरण्यं दत्तममृतरूपेण स्वाहासंपद्यंतांवृद्धिः ॥ स्वगोत्रेभ्यः पितृपितामहप्रपितामहेभ्यः सपत्नीकेभ्योनांदीमुखेभ्यो ब्राह्मणयु० ॥ द्वितीयगोत्रेभ्यो माता महप्रमातामहवृद्धप्रमातामहेभ्यः सपत्नीकेभ्यो नांदीमुखेभ्यो ब्राह्म० ॥ सयवक्षीरमुदकदानम् ॥ नांदीमुखाः सत्यवसुसंज्ञकाः विश्वेदेवाः प्रीयंताम् ॥ स्वगोत्राः पितृपितामहप्रपितामहाःसपत्नीका नांदीमुखाः प्रीयंताम् ॥ द्वितीयगोत्राः मातामहप्रमातामहवृद्धप्रमातामहाः सपत्नीकाः नांदीमुखाः प्रीयंताम् ॥ आशिषां ग्रहणम् । गोत्रं नोवर्द्धताम् । वर्धतां वो गोत्रम् । दातारो नोभिवर्धताम् । अभि-वर्धन्तां वो दातारः ॥ वेदाश्च नोभिवर्धन्ताम् ॥ वर्धन्तां वो वेदाः । संततिर्नोभिवर्धताम् ॥ वर्धतां वः संततिः ॥ श्रद्धा च नो मा व्यगमत् ॥ माव्यगमद्वः श्रद्धा ॥ बहुदेयं च नोऽस्तु ॥ अस्तु वो बहुदेयम् ॥ अन्नंच नो बहु भवेत् ॥ भवतु वो बह्वन्नम् ॥ अति-थींश्च लभामहै ॥ लभंतां वोऽतिथयः । याचितारश्च नः सन्तु ॥ सन्तु वो याचितारः ॥ एता आशिषः सत्याः सन्तु ॥ संत्वेताः सत्या आशिषः ॥ दक्षिणादानम् ॥ सत्यवसु संज्ञकेभ्यो विश्वेभ्यो-देवेभ्यो नांदीमुखेभ्यः कृतस्य नांदीश्राद्धस्य फलप्रतिष्ठासिद्ध्यर्थं द्राक्षामलकयवमूलनिष्क्रयीभूतां दक्षिणां दातुमहमुत्सृजे ॥ यवमूल-मार्द्रकम् । स्वगोत्रेभ्यः पितृपितामहप्रपितामहेभ्यः कृतस्यास्य० । द्वितीयगोत्रेभ्यो कृतस्यास्य० ॥ ततो नांदीश्राद्धं संपन्नम् । सुसम्पन्नम् । व्वाजेव्वाजेतिविसृज्य ॥

---

* नान्दीश्राद्धे अन्नभावें आमम, आमाभावेहिरण्याभावे युग्मब्राह्मण-भोजनपर्याप्तान्ननिष्क्रयी भूतयथाशक्तिकिंचिद्द्रव्यदानमिति । धर्मसिन्धुः

ॐ॰न्नाजेव्वाजेवतव्वाजिनोनो धनेषुव्विप्राऽअमृताऽऋतज्ञाः ॥ अस्यमध्वः पिबतमादयध्वन्तृप्तायातपथिभिर्देवयानैः ।

अस्मिन्नांदीश्राद्धेन्यूनातिरिक्तोयोविधिः सउपविष्टब्राह्मणानां वचनान्नान्दीमुखपितृप्रसादाच्च सर्वः परिपूर्णोऽस्तु । अस्तु परिपूर्णः ॥ इति नान्दीश्राद्धं समाप्तम् ॥

प्रसादात्कुर्वतांकर्म प्रच्यवेताध्वरेषु यत् ।
स्मरणादेव तद्विष्णोः संपूर्णः स्यादितिस्थितिः ॥ १ ॥
यस्यस्मृत्याचनामोक्त्या तपोयज्ञक्रियादिषु ।
न्यूनंसम्पूर्णतांयाति सद्योवन्देतमच्युतम् ॥ २ ॥

ओं विष्णवे नमो विष्णवे नमो विष्णवे नमः । एतत्सर्वं कर्मसमाप्तौ पठेत् ॥

---

बचन प्रति बचन कहकर यजमान यह आशीर्वाद सत्य हों । ब्राह्मण कहे सत्य हों तब विश्वेदेवादि तीनों के नामसे दक्षिणा का संकल्प करके सुसंपन्न होना कहकर (ओं वाजे वाजे०) मन्त्र से विसर्जन करके यजमान कहे कि ब्राह्मणों और पितरोंकी कृपा से न्यूनाधिक हुआ इस कर्मका विधान पूरा हो । वैसाही ब्राह्मण कहें । इसके अनन्तर (प्रमादात्०) इत्यादि दोश्लोकोंको पढ़कर विष्णुभगवान् से प्रार्थना करें कि जो कुछ इस कर्म में त्रुटि रह गयी हो वह भगवान् के नाम स्मरण से सम्पूर्ण हो । इति शम् । यह नान्दी श्राद्ध पूरा हुआ ।

* श्रीगणेशायनमः *

# अथ षोडशसंस्कारविधिः

## अथ गर्भाधानम् (1)

मूलम्—तामुदुह्य यथर्तु प्रवेशनम् ।।7।। यथाकामी वा काममाविजनितोः सम्भवामेति वचनात ।।8।। इत्यादि ।। पारस्करगृह्यसूत्र 1 कां 11 कं० ।।

ऋतुकाले रजोदर्शने सञ्जाते पुत्रार्थी चतुर्थादिसमदिने ज्योतिः शास्त्रोक्ते पुण्याहे कन्यार्थी पञ्चमादिविषमदिने गर्भाधानं कुर्यात् । तत्रतु स्नाता पत्नी षष्ठाष्टमादिदिने नवं वस्त्रं कंचुकीं च परिधाय माल्याभरणैरलङ्कृता शुभासने प्राङ्मुख्युपविशेत् । ततः सौभाग्यवत्यो बृद्धा कुलस्त्रियस्तस्या उपरि गोधूमनारिकेलादिफलतत्पल्लवांश्च प्रक्षिपेयुः कर्त्ता च याः फलिनीरिति मन्त्रं पठेत् ।

---

भाषार्थ—यह गर्भाधान संस्कार प्रथम गर्भ के लिए मुख्य कर्त्तव्य है। क्योंकि गर्भस्थ वालक के वीच तथा गर्भवासादि जन्म मलिनता को निवृत्ति पूर्वक उसके शोधनार्थ गर्भिणी का यह संस्कार है। फिर संस्कृत पत्नी में सभी सन्तान संस्कृत ही उत्पन्न होते हैं। ऋतुकाल में रजोदर्शन हो चुकने पर पुत्रोत्पत्ति की चाहना वाला पुरुष ज्योतिष शास्त्र में कहे चौथे, छठे, आठवें, दसवें, बाहरवें, चौदहवें, वा सोलहवें इन में जो दिन शुभ पुण्य नक्षत्र युक्त हो उस दिन तथा कन्या की उत्पत्ति चाहता हो तो पांचवें आदि विषम दिन गर्भाधान करे। उस दिन ऋतु स्नान की हुई पत्नी नवीन शुद्ध साड़ी और चोली पहन कर पुष्प माला तथा आभूषणों से शोभित हुई उत्तम आसन पर पूर्वाभिमुख बैठे। तव पति पुत्रों वाली वृद्ध कुलीन स्त्रियां उस बहू पर गेहूं जो नारियल आदि फल और पत्तों का उतारा करें उसी के साथ पुरुष

ओं याःफलिनीर्याअफला अपुष्पायाश्चपुष्पिणी। वृहस्प-तिप्रसूता स्तानोमुञ्चन्त्वꣳहसः॥

ततःपुमानाचम्य प्राणानायम्य देशकालौ संकीर्त्य ममास्याः पत्न्याः प्रथमसंस्करणेनात्र। जनिष्यमाणसर्वगर्भाणां वीजगर्भसमुद्भवैनोनिराकरणार्थं गर्भाधानाख्यं संस्कारकर्माहं करिष्ये। इति कर्मणो मन्त्राऽभिज्ञाने सति सूर्यावलोकनोत्तरं संकल्पं कुर्यात्। कर्ममन्त्रप्रयोगाज्ञाने तु सूर्यावलोकनोत्तरं संकल्पादिसर्वमन्त्रजातं विदुषा विप्रेण पाठयित्वा निशि गर्भाधानं कुर्यात्।

अथ विधिः—तत्र मध्याह्नोत्तर काले गर्भाधाननिमित्तं गणपतिपूजनं स्वस्तिपुण्याहवाचनं मातृकापूजनं नान्दीश्राद्धं च कृत्वाऽऽदित्यावेक्षणम्॥

ओं आदित्यंगर्भंपयसासमङ्ग्धि सहस्रस्यप्रतिमांविश्वरूपम्।

---

(याः फलिनी) मन्त्र को पढ़ें। तदनन्तर पति आचमन प्राणायाम कर (ओं तत्सत् श्री ब्रह्मणो दिवसे द्वितीय) इत्यादि प्रकार से संकल्प पढ़ के मेरी इस पत्नी के प्रथम संस्कार से बीज का गर्भ सम्बन्धी दोषों की निवृत्ति के लिए गर्भाधान नामक संस्कार मैं करूँगा। इस प्रकार कर्म निधि के मन्त्रों का उच्चारण स्वयं जानकर सूर्यास्त समय सूर्य-नारायण का दर्शन करके संकल्प मात्र करे। और स्वयं मन्त्र प्रयोग न जानता हो तो सूर्य दर्शन के पश्चात् संकल्पादि सब मन्त्रों का प्रयोग विद्वान् ब्राह्मण द्वारा कराके रात में गर्भाधान करे। मध्याह्न के पश्चात् निम्न रीति से कार्य का आरम्भ करे। गणेश पूजन स्वस्तिपुण्याह बाचन मातृका पूजन और नान्दी श्राद्ध करके (आदित्य गर्भं०) मन्त्र पढ़ के दोनों पति पत्नी सूर्यनारायण का दर्शन तथा नमस्कार करें। तत्पश्चात् सायंकाल का सन्ध्योपासनादि नित्यकर्म करके भोजनोत्तर एक प्रहर रात्रि वीतने पर शुद्ध श्वेत वस्त्र धारण किए पुष्प माला और

परिवृङ्धिहरसामाऽभिम ँ स्था । शृतायुषंकृणुहिचीयमानः ॥

इति मन्त्रेण दम्पती सूर्यावलोकनं नमस्कारं च कुरुताम् ॥ ततः सायंकालीनं नित्यकर्म कृत्वा प्रहरनिशायामतीतायां श्वेताम्बरौ समाल्याभरणौ दम्पती सुदीपे शयनागारे स्वास्तीर्णे शुभमञ्चके प्राक्शिरःशयानामुत्तानां पत्नीं कृत्वोदङ्मुखोभर्त्ता तस्या नाभिदेशे हस्तं दत्त्वाऽभिमृशन् पूषेत्यादि जपेत्—

ओं—पूषा भग ँ सविता मे ददातु रुद्रः कल्पयतु ललामगुम् ॥ ओं—विष्णुर्योनिं कल्पयतु त्वष्टा रूपाणि पि ँ शतु । आसिञ्चतु प्रजापतिर्धाता गर्भं दधातु ते ॥

अथ प्राङ्मुखउपविष्टो गर्भं धेहीत्येनामभिमन्त्रयेत्—

ओंगर्भंदेहि सिनीवालि ! गर्भंधेहि पृथुष्टुके ! गर्भं ते अश्विनौ देवावाधत्तां पुष्करस्रजौ ॥ तेजोवैश्वानरोद्धादथब्रह्मानुमन्त्रयेत् । ब्रह्मा गर्भन्दधातुते ॥

---

आभूषणों से शोभायमान दोनों पति पत्नी दीपक जिसमें जलता हो ऐसे शुद्ध शयन स्थान में अच्छे बिछौना से युक्त शुभ पलंग पर पूर्व को शिर पश्चिम को पग कर सीधी चित्त पत्नी को लिटा कर उत्तराभिमुख बैठा पति उस लेटी पत्नी के नाभिस्थल में दाहिने हाथसे स्पर्श करता हुआ (ओं-पूषा०) इत्यादि मन्त्र पढ़े । फिर पूर्वाभिमुख बैठा पति (गर्भंधेहि०) इत्यादि मन्त्र पत्नी की ओर देखता हुआ पढ़े । फिर (गायत्रेण) इत्यादि मन्त्र पढ़ के आलिंगन करे । संयोग के पश्चात् बैठी हुई पत्नी के दाहिने कन्धे के ऊपर से अपना दाहिना हाथ लेजाकर (यत्तेसुसीमे०) मन्त्र पढ़ के पत्नी के हृदय का स्पर्श करे । और ऐसा ही हृदय स्पर्श प्रत्येक

अथाभिगमनम्—

ओं गायत्रेणत्वाछन्दसामन्थामि । त्रैष्टुभेनत्वाछन्दसामन्थामि । जागतेनत्वाछन्दसामन्थामि ।

ततः—

ओं—रेतो मूत्रं विजहाति योनिं प्रविशदिन्द्रियम् । गर्भोजरायुणावृतउल्वंजहाति जन्मना । ऋतेनसत्यमिन्द्रियं विपानꣳ शुक्रमन्धसऽइन्द्रस्येन्द्रियमिदं पयोऽमृतंमधु ॥

अभिगमनोत्तरं तस्या दक्षिणस्कन्धस्योपरिष्टाद्धस्तं नीत्वातेन यत्तइति हृदयमालभेत एवमेव पत्न्याहृदयालम्भनं सदा ऋतुकाल समागमानन्तरं कुर्यात् ।

ओं—यत्तेसुसीमे हृदयं दिवि चन्द्रमसि श्रितम् । वेदाहं तन्मां तद्विद्यात्पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शतꣳ शृणुयाम शरदः शतम् ॥

कृतस्य कर्मण साङ्गतासिद्ध्यर्थं यथाशक्ति ब्राह्मणान् भोजयिष्ये तेन श्रीकर्माङ्गदेवताःप्रीयन्ताम् । ब्राह्मणेभ्यो दक्षिणां दत्वा तेषामाशिषो गृहीत्वा यान्तु मातृगणाः सर्वइति मातृविसर्जनं कुर्यात् ॥ इति गर्भाधानम्

---

ऋतुकाल के समागम समय किया करे । मैं किये हुए गर्भाधान कर्म की अंग पूर्ति के लिये यथाशक्ति ब्राह्मणों को भोजन कराऊंगा उस से कर्माङ्ग देवता प्रसन्न हों संकल्प कर ब्राह्मणों को दक्षिणा देकर उनसे आशीर्वाद लेकर

# अथ गर्भाधानशेषकृत्यम् ॥

सा यदि गर्भं नादधीत पतिस्तदौषधं कुर्यात् । ऋतुस्नातायां चतुर्थे षोडशरात्रिमध्ये कस्मिंश्चित्समदिने वा पुष्यादिशुभनक्षत्रयुते पत्नीमुपोष्य श्वेतपुष्प्याबृहत्याः सिंह्या मूलमुत्कृत्योदपेषं पिष्ट्वा भर्त्ता पत्न्या दक्षिणनासापुट आसिञ्चेत् । त्रीश्चतुरो वा बिन्दून् दक्षिणनासापुटे इयमोषधीति मन्त्रेण दद्यात् ।

ओं इयमोषधी त्रायमाणा सहमाना सरस्वती ।
अस्याऽहंबृहत्याः पुत्रःपितुरिवनामजग्रभम् ॥

---

(यान्तु) इत्यादि मन्त्र पढ़ के षोडश मातृ विसर्जन करे ।

यह गर्भाधान संस्कार समाप्त हुआ ।

भाषार्थ—वह स्त्री यदि गर्भ धारण न करे तो पति उसकी निम्न प्रकार औषधि करे । पत्नी के ऋतुस्नान कर लेने पर जब पुष्यादि शुभ नक्षत्र युक्त चन्द्रमा हो ऐसे सोलह दिन के भीतर चौथे आदि समदिन में पत्नी को उपवास कराके श्वेत फूलों वाली बृहती सिंही नाम बनभंटा) औषधि की जड़ को जलके साथ पीस कर रस निकाल के पति अपनी पत्नी के दाहिने नासिका छिद्र में (इयमोषधी) मन्त्र से तीन वा चार बिन्दु रस छोड़े । परन्तु दो एक ऋतुकाल का संयोग व्यर्थ जाने पर जिस ऋतु में इस कृत्य को करे उससे पहिली रात्रि में गर्भाधान की विधि कर लेवे ; क्योंकि सुश्रुत आयुर्वेद शरीर स्थान में लिखा है कि—

ध्रुवंचतुर्णांसामर्थ्याद् गर्भः स्याद्विधिपूर्वकः ।
ऋतुक्षेत्राम्बुबीजानां सामग्र्यादङ्कुरोयथा ॥

जैसे ऋतु, क्षेत, बीज और जल सेचन इस चार प्रकार की सामग्री

## अथ पुंसवनम् (२)

मूलम्—अथ पुंसवनम् १ । पुरास्यन्दतइति मासे द्वितीये तृतीये वा । २ । इत्यादि पा० कां० १ कं० १४ ॥

तत्र गर्भाधानप्रभृतिद्वितीये तृतीये वा मासे यद्वा व्यक्ते गर्भे सीमन्तेन सहकार्यमिति केचित् । पुंसवनं गर्भसंस्कार इति कृत्वा प्रतिगर्भे कार्यमिति धर्मसिन्धौ । अत्र गुरुशुक्रास्तमलमासादिदोषो न मान्यः । यस्मिन्दिने पुन्नक्षत्रं [पुष्य पुनर्वसु मृगशिरो हस्त मूला श्रवण] युक्तश्चन्द्रस्तस्मिन्नहनि गर्भिणीमुपवासं कारयित्वा तां स्नापयित्वाऽहते वाससी परिधाप्य पूर्वाभिमुखीमुपवेशयेत्तत आचम्य प्राणानायम्य देशकालौ संकीर्त्यममास्याः पत्न्या उत्पत्स्यमानगर्भस्य बैजिकगार्भिकदोषपरिहारार्थं पुंरूपत्वसंपत्तये च

---

से बीज में निश्चय कर अंकुर पैदा होता है वैसे ही इसी चार प्रकार की सामग्री के ठीक संयोग से गर्भ रूप अंकुर भी होता है, यहां नासिका द्वारा ओषधि रस का सेवन ही क्षेत्रस्थ बीज पर जल सेचन है । ऐसा करने पर जिनके पुत्र न हो उनके लिये धर्मशास्त्रादि में वड़े २ उपाय हैं जिनको विस्तार भय से यहां नहीं लिखते ॥

अथ पुंसवनम्—गर्भाधान से दूसरे वा तीसरे महीने में किसी दिन अथवा गर्भ के प्रकट प्रतीत होने पर सीमन्त संस्कार के साथ पुंसवन करे यह किन्हीं का मत है । पुंसवन पत्नी का संस्कार नहीं किन्तु गर्भ का संस्कार है इस कारण प्रत्येक गर्भ का पुंसवन करे यह धर्मसिन्धु में लिखा है । इसमें गुरु शुक्र के अस्त का और मलमासादि का दोष नहीं माना जायगा । पुष्य पुनर्वसु मृगशिर, हस्त मूल, श्रवण इनमें से किसी नक्षत्र से युक्त चन्द्रमा हो उस दिन गर्भिणी स्त्री को उपवास पूर्वक स्नान कराके थान में से न फटे चीरे सहित नये शुद्ध दो वस्त्र पहनाकर पूर्वाभिमुख बैठावे फिर स्नान कर शुद्ध हुआ पुरुष आचमन प्राणायाम कर संकल्प करके देशकाल का उच्चारण करके कहे कि मेरी

श्री परमेश्वरप्रीत्यर्थं पुंसवनं कर्माहं करिष्ये । तन्निर्विघ्नसमाप्तये गणपतिपूजनं स्वस्तिपुण्याहवाचनं वसोर्धारा आयुष्यमन्त्रजपं नान्दीश्राद्धं च करिष्ये इति संकल्प्य पुण्याहवाचनान्ते प्रजापतिः प्रीयतामितिवदेत् । वटप्ररोहं वटशुङ्गांश्च कुशकंटकं सोमलताखण्डं तदभावे गुडूचीं लतां ब्राह्मीं वा—अर्थात्पूर्वमेव वस्तुद्वयं पिष्ठा पाययेदित्येकः पक्षः । सर्वंचतुष्टयरसमिति द्वितीयं मतमिति । शिशिरेण जलेन पिष्ट्वा वस्त्रेण च रसं निस्सार्य गर्भिणीवधूदक्षिणनासापुटे तद्रसं भर्त्ताहिरण्यगर्भंइति मन्त्रद्वयेन दद्यात्—

ओ३म् हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत् । सदाधारपृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥ ओं अद्भ्यः संभृतः पृथिव्यै रसाच्च विश्वकर्मणः

---

इस पत्नी के उत्पन्न होने वाले गर्भ के बीज और गर्भ में होने वाले मलिनतादि दोषों की निवृति के लिये तथा पुरुष सन्तान होने और परमात्मा की प्राप्ति के अर्थ में पुंसवनकर्म करूंगा । उसकी निर्विघ्नसमाप्ति के लिये गणपति पूजन, स्वस्ति पुण्याहवाचन, वसोर्धारा, आयुष्य मन्त्रों का जप और नांदी श्राद्ध करूंगा । ऐसा संकल्प करके पूर्वोक्त प्रकार से गणपति पूजनादि करके पुण्याहवाचन की समाप्ति में (प्रजापतिः प्रीयताम्) ऐसा कहे । तत्पश्चात् रात्रि में बट बृक्ष की जटा नाम बरांरोह, बट की शाखा के अंकुर इन दो को ही जल के साथ पीस छान के रस निकाले यह एक पक्ष है तथा अन्य विद्वानों का मत है कि बरारोह, बटांकुर कुशों के अग्रभाग, सोमलता इन चारों को पीस के रस निकाले यदि सोमलता न मिले तो उसके स्थान में गुर्च अथवा ब्राह्मी औषधि ले लेवे यह द्वितीय मत है । इन दोनों में यह पिछला मत अच्छा है । क्योंकि इसमें पहिले का भी खण्डन नहीं होता है । इन सबको ठंडे जल के साथ पीस छान के निकाले रस को गर्भिणी पत्नी

समवर्त्तताग्रे । तस्य त्वष्टा विदधद्रूपमेति तन्मर्त्यस्य देवत्वमाजानमग्रे ॥

यदि कामयेत वीर्यवान् पुत्रः स्यात्तदा पत्न्या उत्संगे उदकपूर्णं शरावं निधाय भर्त्ताऽनामिकाग्रेण पत्न्या उदरं स्पृशन् सुपर्णोऽसीति मन्त्रेण गर्भमभिमन्त्रयेत्—

ओं सुपर्णोऽसि गरुत्मांस्त्रिवृत्ते शिरो गायत्रं चक्षुर्बृहद्रथन्तरे पक्षौ । स्तोम आत्मा छन्दा ँ स्यङ्गानि यजू ँ षि नाम । साम ते तनूर्वामदेव्यं यज्ञायज्ञियं पुच्छं धिष्ण्याः शफाः । सुपर्णोसि गरुत्मान् दिवं गच्छ स्वः पत ।

ततः—कृतस्य कर्मणः साङ्गतासिद्ध्यर्थं स्मृत्यनुमतान्दशसंख्याकान् ब्राह्मणान् भोजयिष्ये इति संकल्प्य ब्राह्मणेभ्यो दक्षिणां दत्त्वा तेभ्य आशिषो गृहीत्वा— यान्तु मातृगणाः सर्वे इति मातृविसर्जनं कार्यम् ॥ इति पुंसवनम् ॥

---

के दाहिने नासिका छिद्र से पति (हिरण्यगर्भः०) इत्यादि दो मन्त्र पढ़ के पिलावे । यदि चाहता हो कि मेरा पुत्र विशेष पराक्रमी पैदा हो तो अपनी पत्नी की गोदी में जल से भरा मिट्टी का पात्र (सरवा या सकोरा) घर के पति अपनी अनामिका अंगुली के अग्रभाग से पत्नी के पेट का स्पर्श करता हुआ (सुपर्णोऽसि०) इत्यादि मन्त्र पड़े । तत्पश्चात् ब्रह्मभोज का संकल्प करे कि किए हुए पुंसवन कर्म की अङ्ग पूर्ति के लिए धर्मशास्त्र की आज्ञानुसार दश ब्राह्मणों को भोजन कराऊंगा । ऐसा कह कर ब्राह्मणों को दक्षिणा देकर उनसे आशीर्वाद लेकर (यान्तु मातृगणाः सर्वे) ऐसा कहकर मातृगण का विसर्जन करे ।

यह दूसरा पुंसवन संस्कार समाप्त हुआ ।

**यद्यदिच्छेत्तत्तस्यै दापयेत् । लब्धदौहृदा हि वीर्यवन्तं चिरायुषं पुत्रं जनयति ।**

---

तभी से गर्भस्थ बालक को पूर्व जन्म के संस्कारों से जो २ इच्छा होती है वह २ माता के द्वारा प्रकट होती है । चौथे महीने से ले कर गर्भिणी स्त्री दौहृदनी नाम दोहृदयों वाली कही जाती है। उस दौहृदनी स्त्री की जिस जिस वस्तु को देखने सुनने खाने आदि की इच्छा हो उसके न मिलने से कुवडे टूटे गांजे पगले बौने व भैंड़े सन्तान को पैदा करती है इस लिये वह गर्भवती उन दिनों में जो २ कुछ चाहे सो सो वस्तु खोज कर खिलावे । क्योंकि उस अभीष्ट विषय के प्राप्त होने से वह दीर्घायु वाली निरोग पराक्रमी सन्तान पैदा करती है ।

इन्द्रियों के जिन २ शब्दादि विषयों को गर्भिणी चौथे मास से लेकर चाहे उन २ विषयों को गर्भ की वाधा पहुंचाने के भय से यथाशक्ति पहुंचाने की पूर्ण चेष्टा करे । गर्भ की ओर से कोई जिसकी दौहृद इच्छा पूर्ण की जाती है वह गुणी सन्तान को पैदा करती है और जिसकी इच्छा मारी जाती है उसको वा उसके गर्भस्थ बच्चे को भय प्राप्त हो कर हानि होती है। जिस २ इन्द्रिय के विषय की, इच्छा का विघात होता है सन्तान के उसी २ इन्द्रिय को बाधा पहुंचाता है जिससे काना वा अन्धा आदि हो सकता है। गर्भिणी को अपने स्वभाव से विलक्षण अकस्मात् नवीन नवीन वस्तु की इच्छा चौथे आदि महीने में पैदा हो उसी को गर्भस्थ बच्चे की इच्छा जानों। तथा गर्भिणी की इच्छा के विघात से भी गर्भ को बाधा पहुंचती है। इससे उसकी पूर्ति का अवश्य उद्योग करे। जिस गर्भिणी को राजा वा राज्य के समान शस्त्रागार सेनादि को देखने की इच्छा हो वह धनैश्वर्य वाले भाग्यवान् प्रतापी तेजस्वी पुत्र को पैदा करती हैं। रेशमी टसर आदि उत्तम वस्त्र तथा आभूषणों की इच्छा पूरी की जाय तो वह अलंकारों की शोभा चाहने वाली दर्शनीय सुरूपवान सन्तान को पैदा करती है । यदि तपस्वी ज्ञानी

विशेषतस्तुगर्भिणी प्रथमद्वितीयतृतीयमासेषु मधुरशीतद्रवप्रायमाहारमुपसेवेत । विशेषतस्तु तृतीये षष्टिकोदनं पयसा भोजयेत् । चतुर्थे दध्ना पञ्चमे पयसा षष्ठे सर्पिषा चेत्येके । चतुर्थे पयोनवनीतसंसृष्टमाहारयेज्जाङ्गलमांससहितं हृद्यमन्नं भोजयेत् ।

---

ध्यानी विरक्त योगी यति ब्रह्मचारी संन्यासियों के आश्रमों के देखने की इच्छा पूर्ण की जावे तो धर्मनिष्ठ जितेन्द्रिय सन्तान को पैदा करती है [यहां यह भी ध्यान रहे कि गर्भिणी की विशेष इच्छा न होने पर भी उसके निवास स्थान में देवता प्रसिद्ध २ महर्षियों राजर्षियों की उत्तम २ तस्वीरें लगी हों । बड़े २ देश और हितैषी धर्मात्मा महात्मा तपस्वी योगी पुण्यकीर्ति वालों के भी फोटो लगे हों उन २ देवतादि के शुद्ध पुण्य प्रताप गौरव बढ़ाने वाले दया, क्षमा, जितेन्द्रिय या धैर्य आदि धर्म प्रभाव के इतिहास गर्भिणी को सुनाए जावें वा वह स्वयं ऐसे विचारों के देखने सुनने में तत्पर रहे तो गर्भस्थ सन्तान के ऊपर उत्तम प्रभाव अवश्य पड़ेगा] यदि देवता विशेष को देखने की इच्छा गर्भवती की पूर्ण की जावे तो दिव्य मूर्ति दिव्य अद्भुत दर्शनीय बालक पैदा हो । सांप आदि हिंसक जीवों के देखने की इच्छा पूर्ण की जावे तो सन्तान हिंसक होगी । गोह के मांस के खाने की इच्छा पूर्ण की जाय तो निद्रा शील धारण शक्ति वाली सन्तान होगी । इस से जिन २ विषयों का स्मरण ध्यान वा इच्छा गर्भिणी करती है उन २ चर अचर वस्तुओं के शरीर नाम स्वरूप आचार और स्वभाव के तुल्य सन्तान पैदा करती है पूर्व जन्मकृत प्रारब्ध कर्मों की प्रबलता के अनुसार इस गर्भस्थ बालक को जैसा फल प्राप्त होना है दैवयोग से वैसा ही दौहृद इच्छा गर्भिणी को अवश्य प्रकट होगी । इसके अनुसार दैव की प्रबलता होने की दोनों दशा में सारांश रूप मुख्य कर्त्तव्य है ।

देवताब्राह्मणपराः शौचाचारहितेरताः ।
महागुणान्प्रसूयन्ते विपरीतास्तुनिर्गुणान् ॥

## अथ गर्भिणीनियमधर्माः ।

देवताब्राह्मणपराःशौचाचारहिते रताः ।
महागुणान्प्रसूयन्ते विपरीतास्तुनिर्गुणान् ॥

तदाप्रभृत्येव व्यायामं व्यवायमपतर्पणमतिकर्षणं दिवास्वप्नं रात्रिजागरणं शोकं यानाऽवरोहणं भयमुत्कटकासनं चैकान्ततः स्नेहादिक्रियां शोणितमोक्षणं चाकाले वेगविधारणं न सेवेत् ॥

गर्भिणी प्रथमदिवसात्प्रभृति नित्यं प्रहृष्टा शुच्यलङ्कृता शुक्लवसना शान्ति मङ्गलदेवताब्राह्मणगुरुपरा च भवेत् । मलिनविकृतहीनाङ्गानि न स्पृशेत्, दुर्गन्धदुर्दर्शनानि परिहरेदुद्वेजनीयाश्चकथाः ।

---

भा०— अब गर्भणी के लिए कुछ नियम धर्म उत्तम सन्तान होने के लिए दिखाते हैं। देवता, ब्राह्मण में श्रद्धा भक्ति रखने वाली, दूर से देखकर हाथ जोड़ के नम्रता से प्रणाम नमस्कार करने वाली, शुद्धि सदाचार और प्राणियों का हित करने में तत्पर रहने वाली दयावती गर्भवती हो तो बड़े उत्तम गुण युंक्त सन्तानों को उत्पन्न करती है, और इस पूर्वोक्त से विपरीत आचरणों वाली के गुणहीन सन्तान होती हैं, गर्भ रह जाने का निश्चय होने के समय से लेकर गर्भिणी स्त्री बोझा उठाना आदि अधिक परिश्रम, मैथुन, दाहादि जनक वस्तु, निर्बल करने वाला आहार बिहार । दिन में सोना, रात में जगना, शोक मनाना, धक्का लगने वाली सवारी में चलना, डरना, जोर से खांसना वा बहुत काल तक एक आसन से बैठना, विशेष कर बार 2 शरीर में तैल मर्दन उबटना करना, शरीर से रुधिर निकालना, अकाल नियम से मल मूत्रादि रोकना इन को न करे ।

गर्भिणी स्त्री गर्भ स्थिति के प्रथम दिन से लेकर नित्य प्रसन्न सन्तुष्टा शुद्ध आभूषण युक्त श्वेतवस्त्रधारिणी शान्ति मंगल देवता ब्राह्मण कुल गुरु आदि की सेवा में तत्पर रहे । मलिन विकारी और अन्धे लूले

शुष्कं पर्यु षितं कथितं क्लिन्नं चान्नं नोपभुञ्जीत, बहिर्निष्क्रमणं शून्यागारचैत्यश्मशानवृक्षाश्रयान् क्रोधमायासकरांश्च भारानुच्चैर्भाषणादिकं परिहरेत्, यानि च गर्भं व्यापादयन्ति । नचाऽभीक्ष्णं तैलाभ्यङ्गोत्सादनादीनि निषेवेत, न चायासयेच्छरीरं पूर्वोक्तानि च परिहरेत् शयनाशनं मृद्वास्तरणं नात्युच्चमपाश्रयोपेतनमसंबाधं विदध्यात्, हृद्यं द्रवं मधुरप्रायं स्निग्धं दीपनीयं संस्कृतं च भोजनं भोजयेत् सामान्यमेतदाप्रसवात् ॥

द्विहृदया च नारीं दौहृदिनीमाचक्षते । दौहृदविमाननात्कुब्जं कुणिं खञ्जं जडं वामनं विकृताक्षं वा नारी सुतं जनयति । तस्मात्सा

---

आदि हीनाङ्ग वालों का स्पर्श न करे। दुर्गन्ध और देखने से ग्लानि का भय प्रकट करने वाले पदार्थों को न देखे तथा ऐसी बातें वा कथा कहानी न सुने जिन से लज्जा शंका भय पैदा हों। सूखा रूखा बासी घोट घोट के पकाया अति गीला अन्न न खाये। बाहर निकलना, घूमना, सूने घर यज्ञशाला श्मशान (मरघट) वृक्षों के नीचे निवास न करे। थकावट करने वाले बोझों को न उठावे। क्रोध न करे, चिल्लाकर जोर से न बोले। गर्भ को गिरा देने, नष्ट कर देने वाले सोंठ सिरका आदि को न खावे तथा अति मैथुन न करे। बार २ तैल मलना शरीर दबवाना न करे। शरीर को तोड़ना ऐंठना वा नाचना न करे। लेटने बैठने की जगह पर कोमल बिछौना रक्खे। बहुत ऊंचे स्थान पर न बैठे, न लेटे। बैठने लेटने की जगह खटियादि न हिलती डुलती हो और न उस पर अन्य प्रकार के भय व शंका हो हृदय को प्रिय रसदार मिष्ट प्रिय चकनाई युक्त पाचन ऐसा पकाया हुआ गर्भिणी लिया करे। प्रसव होने के समय तक के लिए यह सामान्य उपदेश है।

अब यहां थोड़ा सा दौहृद का विचार भी दिखाते हैं।

यह सब प्रमाण सुश्रुत शरीर स्थान अ० ३ के हैं। गर्भिणी स्त्री के गर्भ में चौथे महीने में चेतनता का स्थान हृदय पैदा होता है।

करे। [कूट जटामांसी, दोनों हल्दी, वालछड़ शिलाजीत, चन्दन, वच चमैली नागरमोथा] इन सब दशों औषिधियों का नाम सर्वौषधि कहाता है।

गर्भिणी को चाहिये कि हाथी घोड़ा पहाड़ ऊंची सीढ़ी आदि पर न चढ़े, तथा कसरत करना शीघ्र चलना और बैलादि की गाड़ी पर चढ़ के चलना भी त्याग देवे। शोक न करे रुधिर न निकाले, बिना विचारे सहसा कुछ न करे मुर्गे की तरह न बैठे पति के साथ भी संयोग न करे, दिन में न सोवे, रात में न जागे, अति रूखा, अति खट्टा अति गर्म, अति ठण्डा और भारी भोजन न किया करे। ऐसा वर्ताव सभी स्त्रियां करें तो भी अच्छा है, परन्तु गर्भवती को विशेष कर ऐसा वर्ताव करना चाहिये। ऐसे आचार विचार वाली गर्भवती के जो संतान पैदा होनी है वह हृष्ट दीर्घायु वाली होती है। वैसा आचार न करने पर गर्भ का पतन हो जाना सम्भव है।

गर्भवती नारी वृक्ष पर न चढ़े, नदी के पार न जाय परकांटा पर न चढ़े, समुद्र में न चले, खाई पर न चढ़े। नित्य शुद्ध पवित्रता रखने द्वारा सदा गर्भ की रक्षा करे, स्नान के पश्चात् अच्छा २ चन्दन केशरादि शरीर में लगाती और सुगन्ध फूल माला धारण करती हुई अच्छे २ विचार लिखा करे। ऊंची नीची पृथिवी में न चढ़े न उतरे, नदी में न तरे, गाड़ी पर न जावे तेज औषधि तथा खारी वस्तु का सेवन न करे। मैथुन न करे, बोझा न उठावे, पुंसवन हो जाने पर इन उक्त सब कामों का त्याग कर देवे। जब किसी स्त्री के गर्भ हो जाता है तब छाती के थनों के मुख काले हो जाते हैं, रोंगटे खड़े होते हैं। आंखों का मिच जाना, बिना ही कारण हवाकें आना, अच्छे गन्ध से भी बिजुकना, मलिनता का निकलना, और थकावट जान पड़ना ये सब गर्भ स्थित हो जाने के चिन्ह होते हैं।

आश्वलायन स्मृति और रत्नसंग्रहादि ग्रन्थकारों की सम्मति है कि जिसकी स्त्री गर्भिणी हो वह सामान्य तर गर्भ के प्रसिद्ध प्रतीत होने के समय से और विशेष कर सातवें महीने से लेकर निम्नलिखित काम न करे।

सूत्रम्—अथ सीमन्तोन्नयनम् ॥1॥ पुंसवनवत् ॥2॥ प्रथम गर्भे मासे षष्ठेऽष्टमे वा ॥3॥ इत्यादि पारस्कर गृ० 1 ॥15॥

तच्च गर्भस्थितिमासापेक्षया षष्ठेऽष्टमे वा कार्यम् । यदि सीमन्तस्य मुख्यकालातिक्रमः स्यात्तदा प्रसवादर्वागपि कर्त्तव्यम् ॥

इति गर्भिणीनियमधर्माः

---

बाल बनवाना मैथुन तीर्थयात्रा, श्राद्ध, मुर्दा का दाह, किसी अन्य संतान का चूड़ाकर्म, पहाड़ पर चढ़ना, नौका या जहाज पर चढ़के कहीं जाना, मुर्दा को उठाना वा संग जाना नख काटना वा कटाना, युद्धादि विग्रह करना, नया घर बनवाना और अत्यन्त दूर देश में जाना, इन सब कामों को गर्भिणी का पति न करे। तात्पर्य यह है कि एक तो पहिले से न भी होसके तो सातवें महीने के प्रारम्भ से एक वर्ष तक पुरुष ब्रह्मचारी रहे, बाल न बनवाना तथा नख न काटना ब्रह्मचर्य के चिन्ह है। तथा तीर्थयात्रादि का निषेध इस लिये है कि गर्भवती की रक्षा का विशेष ध्यान पति ही रख सकता है। तीर्थयात्रादि से उसमें बाधा पड़ना सम्भव है। शतावरी सोंठ असगंध मौरेठी, भृङ्गराज इन औषधियों के समभागों का चूर्ण बकरी के दूध के साथ गर्भिणी को पिलाया जाय तो गर्भस्थ बालक हृष्टपुष्ट होता है। अथवा उक्त औषधों को बकरी के दूध में पका कर दूध पिया करे तो गर्भपातादि की शंका भी न होगी।

इस सीमन्तोन्नयन संस्कार के विषय में भिन्न २ आचार्यों के दो मत हैं—कोई आचार्य इसको गर्भस्थ बालक का संस्कार मानते हैं। उनके मतानुसार प्रत्येक गर्भ के समय सीमन्तोन्नयन संस्कार होना चाहिये। परन्तु शुक्ल यजुर्वेद की माध्यन्दिनी शाखा के गृह्यसूत्रकार पारस्कराचार्य के मतानुसार (प्रथमगर्भे०) यह संस्कार प्रथम गर्भ में ही होना चाहिये, प्रत्येक गर्भ में नहीं। सो महर्षि देवल और हारीत ने

**पञ्चमे क्षीरसर्पिःसंसृष्टं षष्ठे श्वदंष्ट्रासिद्धस्य सर्पिषो मात्रां पाययेद् यवागूं वा । सप्तमे पृथक्पर्ण्यादसिद्धमेवमाप्याय्यते गर्भः । अष्टमेवदरोदकेन बलातिबलाशतपुष्पपललपयोदधिमस्तुतैललवण मदनफलमधुघृतमिश्रेणस्थापयेत् पुराणपुरीषशुद्ध्यर्थमनुलोमनार्थं च वायोः । ततः पयोमधुरकषायसिद्धेन तैलेनानुवासयेत् अनुलोमे हि वायो सुखं प्रसूयते निरुपद्रवा च भवति । अतऊर्ध्वं स्निग्धाभिर्यवागूभिर्जाङ्गलरसैश्चोपक्रमेणाप्रसवकालादेवमुपक्रान्ता स्निग्धा-बलवती सुखमनुपद्रवा प्रसूयते ।**

---

जो गर्भवती स्त्री ईश्वर देवता महर्षि महात्मा तपस्वी ज्ञानी योगी संन्यासी ब्राह्मणों की आराधना स्मरण पूजन आदर सत्कार सेवा करने में पूर्ण श्रद्धा भक्ति रखती हो शुद्धि करने शुद्ध धर्मानुकूल व्यवहार करने और प्राणियों का हित करने में तत्पर रहती है वह बड़ी प्रतापी महागुणी सन्तान पैदा करती है और इससे विपरीत करने वाली के सन्तान गुण विद्या बुद्धि से हीन होती हैं । इससे ऐसे आचार विचार की शिक्षा विशेष कर स्त्रियों की होनी चाहिये ।

उक्त प्रमाण सुश्रुत शरीर दशमाध्याय का है कि गर्भिणी स्त्री विशेषकर प्रथम द्वितीय तृतीय महीनों में मीठा शीतल और सादा भोजन प्रायः करे । विशेषकर तीसरे मास में साठी चावल का भात दूध के साथ खवावे । चौथे में दही के साथ पांचवे में दूध के साथ छठे में घी के साथ उक्त भात खावे ऐसा कुछ आचार्यों का मत है । चौथे महीने में दूध और मक्खन मिलाया हुआ रोचक अन्न खावे [यद्यपि द्विजों के लिए मांस भक्षण का शास्त्र में विशेष कर निषेध है तो भी राग प्राप्त होने से जिन देश तथा जातियों में प्रचार चला आने से नहीं छूटता हो तो वे मांसाहारी जंगल के मांस के सहित खावें] पांचवें महीने में दूध घी मिला हुआ अन्न खवावें छठे महीने से गोखरू के रस वा क्वाथ में पकाये घी को थोड़ा २ मिलावें अथवा यवागू नाम

दूधलपसी पिलावे। तथा सातवें मास में पृथक्पर्णी आदि का औषधियों के रस वा क्वाथ में पकाए घी को थोड़ा २ पिलावें ऐसा करने से गर्भ बढ़ता और पुष्ट होता है और आठवें मास में दोनों प्रकार की खरेंटी सौंफ मांस, दही, दही का जल, तेललवण, मैंनफल, शहद, घी, औषधियों से मिश्रित वेर के कांटे के जल से वस्तीकर्म करावे जिससे पुराने मल की शुद्धि और वात विकारों की शान्ति होती है। तदनन्तर दूध मीठी और कषैली औषधियों के काढ़े में पक कर बनाये तैल से अनुवासन नाम बस्ति कर्म करावे। ऐसा करने से वायु के अनुकूल रहने से सुख पूर्वक प्रसव होता है और कोई भी उपद्रव नहीं होता है। इसके आगे नवमास के आरम्भ में पहिले ही घृत मिली यवागुओं तथा जङ्गल की औषधियों के रसों का खिलाना आरम्भ करे। ऐसे उपाय करने से गर्भवती का शरीर चिकना और हृष्ट पुष्ट रहा करता है। तथा सुखपूर्वक निरुपद्रव सन्तान उत्पन्न होती है।

बुहारी आदि और उखली मुसलादि पर न बैठे। जलाशय में धुसके बुड़की न लगावे। सूने घर में न जावे। बिलों पर न बैठे। भयभीत वा चंचल चित वाली न रहे। नखों से, लुक्कट से वा भस्म से भूमि पर रेखा न करे बहुत न सोवे। कसरत वा अधिक परिश्रम न करे। भूसी कोयला भस्म हड्डी और खप्परों पर न बैठे। घर में किसी से भी क्रोध वा लड़ाई झगड़ा न करे। किसी को न मारे न पीटे। शिर के बाल खोल कर न खड़ी हो अशुद्ध कदापि न रहे। उत्तर को शिर कर के वा नीचे को शिर करके कदापि न सोवे नङ्गी, उच्छिष्ट और पग भिगो के भी न सोवे। अनुसूचित कठोर वाणी न बोले। अधिक न हंसे। श्रद्धा भक्ति से नित्य मङ्गलाचरण और पूजन करे, सदा पति का हित चाहती हुई प्रसन्न मुख रहे, गर्भिणी स्त्री संध्या के समय भोजन, वृक्षों के समीप खड़ी होना वा जाना त्याग देवे। मुख बिगाड़ के कदापि खड़ी न हो। खटिया की छाया से बचती रहे। सर्वौषधों के सुखोष्ण जल से स्नान किया

ओम् यथाविहितं कर्म कुर्विति यजमानेनाभिहिते । ओं करवाणि ।
इति प्रतिवचनानन्तरं-अग्नेर्दक्षिणतः शुद्धमासनं दत्त्वा तदुपरि प्रागग्रान्कुशानास्तीर्यास्मिन्सीमन्तोन्नयनहोमकर्मणि त्वं मे ब्रह्मा भवेत्यभिधाय । ओम् भवानीति तेनोक्ते अग्निप्रदक्षिणं कारयित्वा ब्रह्माणं तत्रोपवेशयेत् । यदि कुशमयो ब्रह्मा स्यात्तदाप्ययमेव वरणविधिर्बोध्यः । प्रणीतापात्रं पुरतः कृत्वा जलेनापूर्य कुशैरा-च्छाद्य ब्रह्मणो मुखमवलोक्याग्नेरुत्तरतः कुशोपरिनिदध्यात् । ततः परिस्तरणम् । बर्हिषश्चतुर्थभागमादायाग्नेयादीशानान्तं ब्रह्म-णोऽग्निपर्यन्तं नैर्ऋत्याद्वायव्यान्तम् । अग्नितः प्रणीतापर्यन्तम् । ततोऽग्नेरुत्तरतः पश्चिमदिशि पवित्रच्छेदनार्थं कुशत्रयं पवित्रक-रणार्थं साग्रमनन्तर्गर्भकुशपत्रद्वयं प्रोक्षणीपात्रमाज्यस्थाली चरु-स्थाली संमार्जनकुशाउपयमनकुशाः प्रादेशमितपालाशसमिधस्ति-

---

मेरे ब्रह्मा हो ऐसा कहकर ब्रह्मा के (भवानि) कहने पर उस आसन पर ब्रह्मा को उत्तराभिमुख बैठावे यदि कुशका ब्रह्मा बनाया हो तो भी उक्त प्रकार मे वरण विधि करे। प्रणीतापात्र को सामने रख के जल से भर के कुशों मे आच्छादन कर ब्रह्मा का मुख अवलोकन करके अग्नि से उत्तर कुशों पर प्रणीतापात्र को प्रागग्र रक्खें । तदनन्तर चार मुट्ठी कुश लेकर अग्नि के सब ओर परिस्तरण करके एक चौथाई कुश अग्निकोण से ईशान दिशा तक द्वितीय भाग ब्रह्मा के आसन से अग्निपर्यन्त, तृतीय-भाग नैर्ऋतकोण से वायुकोण पर्यन्त चौथा अग्नि से प्रणीता पर्यन्त पूर्वाग्र और उत्तराग्र बिछावे । तदनन्तर अग्नि से उत्तर में प्राक्संस्थ पात्रासादन करे । पवित्र छेदनार्थ तीन कुश तथा पवित्रकरणार्थ अग्रभाग सहित जिन के भीतर अन्तर्कुश न हों ऐसे दो कुश, प्रोक्षणी-पात्र, आज्यस्थाली, संमार्जनकुश, उपयमनकुश, ढाक की तीन समिधा

स्त्रः । स्रुव आज्यं तण्डुलपूर्णपात्रंतिलमुद्गमिश्रास्तंडुलाः ॥ एतानि पवित्रच्छेदनकुशानां पूर्वपूर्वदिशिक्रमेणासादनीयानि । तदुत्तरत-स्त्रैवर्णिकौ वीणागाथिनौ प्रादेशमात्रसाग्राश्वत्थशंकुः त्रिश्वेतशल्लकीकण्टकं पीतसूत्रपूर्णस्तर्कः त्रयोदशकुशप्रमाणदर्भपिञ्जूलिकात्रयमुदुम्बरयुग्मफलसुवर्णघटितप्रादेशमितशाखा । एतत्सर्वमासाद्य पवित्रच्छेदनार्थकुशैः प्रादेशमितपवित्रे छित्वा सपवित्रपाणिना प्रणीतोदकं त्रिः प्रोक्षणीपात्रे कृत्वा अनामिकांगुष्ठाभ्यामुत्तराग्रे पवित्रे गृहीत्वा त्रिरुत्पवनं प्रणीतोदकेन प्रोक्षणीप्रोक्षणं ततः प्रोक्षणीजलेन यथासादितद्रव्यसेचनं ततोऽग्निप्रणीतयोर्मध्ये प्रोक्षणीपात्रनिधानं तत आज्यस्थाल्यामाज्यनिर्वापः, चरौ तुतिल-तण्डुलमुद्गानां प्रणीतोदकेनत्रिःप्रक्षालनंतत्रकिञ्चिज्जलंदत्वातण्डुल प्रक्षेपः । ततोयजमानःस्वयंचरुगृहीत्वा ब्रह्मणाचाज्यंग्राहयित्वा बह्ने

---

स्रुव आज्य, चावलों से भरा एक पूर्णपात्र, तिल मूंग मिले चरु के चावल, पवित्र छेदन कुशों से पूर्व पूर्व क्रम से उत्तर को अग्रभाग कर इन सब का स्थापन करे। उनसे उत्तर में वीणा पर गाने वाले कोई दो द्विज हों। 1 पीपल की खूंटी, तीन जगह श्वेत 1 सेही का कांटा पीले सूत से लपेटा 1 तकुआ, तेरह 2 कुशों वाली दाभ की तीन पिंजूली, उदुम्बर की शाखा इन सबका आसादन करके पवित्र छेदनार्थ तीन कुशों से प्रादेशमात्र दो कुशोंका छेदन कर के पवित्र सहित दाहिने हाथ से प्रणीता के जल को तीन वार प्रोक्षणी पात्र में डाल कर अनामिका और अङ्गुष्ठ से पकड़े हुये पवित्रों से उस प्रोक्षणीस्थ जल का उत्पवन करे। और प्रणीता के जल से प्रोक्षणीस्थ जल का पवित्रों द्वारा तीन बार अभिसेचन करके प्रोक्षणीपात्र के जल से आसादन किये आज्यस्थाली आदि का सेचन करके अग्नि और प्रणीतापात्र के बीच में प्रोक्षणीपात्र को रख देवे। आज्यस्थाली में घृत पात्र से घृत गिरावे और चरु पात्र में तिल चावल और मूंग डालके प्रणीता के जल से तीनवार धोकर

## अथ सीमन्तोन्नयनप्रयोगः ।

तत्र पत्न्यासह मङ्गलस्नापितोऽहतासोयुग्मालङ्कृतः पत्न्या सह शुभासनउपविश्याचम्य प्राणानायम्य देशकालौसंकीर्त्तनान्ते-

---

भी ऐसा ही कहा है कि एक बार संस्कार की हुई स्त्री सब गर्भों के लिये संस्कारिणी मानी जावेगी। संस्कार द्वारा एक बार शुद्ध हुई ब्राह्मणादि द्विजों की स्त्रियां जिस २ गर्भ को उत्पन्न करती हैं वह सन्तान शुद्ध संस्कारी होती है।

---

जिस महीने में गर्भ स्थित हुआ हो उससे छठे व आठवें महीने में सीमन्तोन्नयन संस्कार करना चाहिये। यदि छठे वा आठवें मास में भी किसी कारण सीमन्तोन्नयन न हो सके तो शङ्खधर्मशास्त्रकार का मत है कि सन्तानोत्पन्न होने से पूर्व किसी दिन सीमन्तोन्नयन संस्कार कर लेना चाहिये और एक आचार्य ने यह भी कहा है कि यदि सीमन्त हुये बिना ही सन्तान उत्पन्न हो जाय तो पुत्र को स्त्री गोद में रख के पहिले सीमन्त का खास कृत्य करके पश्चात् जात कर्म संस्कार करे।

### अथ सीमन्तोन्नयप्रयोगः ।

सीमन्तोन्नयन संस्कार के दिन पुरुष पत्नी के सहित मङ्गल द्रव्ययुत जल से स्नान करके चीरेदार दो शुद्ध वस्त्र धारणकर शुभासनपर बैठकर आचमन प्राणायाम करके (ओं विष्णु ३ तत्सद्ब्रह्मणो द्वितीये परार्द्धे०) इत्यादि संकल्प के अन्त में (अस्याः मम भार्यायाः०) इत्यादि संकल्प करके गणेशपूजनादि कर्म संकल्प पूर्वक करे। और स्वस्तिपुण्याहवाचन के अन्त में (महासेनःप्रीयताम्) के स्थान में (धाता प्रीयताम्) ऐसा कह कर लेना चाहिये।

मण्डल बनाकर उसमें एक हाथ लम्बी चौड़ी चौकोन वेदी बनावे। वेदी में पञ्चभूसंस्कार करे तीन कुशों से वेदीकी भूमिको झाड़ कर

अस्याः मम भार्यायाः गर्भावयवेभ्यस्तेजोवृद्ध्यर्थं क्षेत्रगर्भयोः संस्करार्थं प्रतिगर्भसमुद्भवैनोनिवर्हणपुरस्सरं श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थं सीमन्तोन्नयनाख्यं संस्कारकर्म करिष्ये। तत्र निर्विघ्नार्थं गणपतिपूजनं स्वस्तिपुण्याहवाचनं मातृकापूजनं संकल्पात्मकं नान्दीश्राद्धं च करिष्ये इति कृत्वा पुण्याहवाचनान्ते धाता प्रीयतामित्यूहः कार्यः ॥

तत्र क्रमः- कुशत्रयेण हस्तपरिमितचतुरस्रभूमिं परिसमुह्य कुशानैशान्यां निक्षिप्य गोमयोदकेनोपलिप्य स्रुवमूलेन स्फयेन वोत्तरोत्तरतस्त्रिरुल्लिख्योल्लेखनक्रमेणानामिकागुंष्ठाभ्यां मृदमुद्धृत्य-वारिणा तं देशमभिषिच्य काँस्यपात्रेण मङ्गलनामानमग्निमानीय स्थापयेत्। ततो ब्रह्मवरणम्—

ओम् अद्य कर्त्तव्यसीमन्तोन्नयनहोमकर्मणि कृताकृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्मकर्तुममुकगोत्रममुकशर्माणं ब्राह्मणमेभिःपुष्पचन्दनताम्बूल-वासोभिर्ब्रह्मत्वेन त्वामहं वृणे। ओम् वृतोऽस्मीति प्रतिवचनम् ॥

---

कुशों को ईशानकोण में फेंक कर गोबर और जल से लीप कर स्रुवा के मूल से वास्फ्य से उत्तर वेदि में प्रागायत तीन रेखा करे। अनामिका और अंगुष्ठ से रेखाओं में से मिट्टी को उठा कर फेंक के वेदी में जल सेचन करे। कांसे वा मिट्टी के पात्र में मङ्गलनाम अग्नि को लाकर स्थापन करे। तत्पश्चात्-पुष्प चंदन ताम्बूल और वस्त्रों को लेकर (ओमद्य०) इत्यादि वाक्य पढ़ के यजमान ब्रह्मा का वरण करे और पुष्पादि ब्रह्मा के हाथ में देवे। ब्रह्मा पुष्पादि को लेकर (वृतोऽस्मि) कहे। तब (यथावि०) यजमान कहे और ब्रह्मा (करवाणि) कहे। तब अग्नि से दक्षिण में शुद्ध आसन चौकी आदि बिछाकर उस पर पूर्व को जिनका अग्रभाग हो ऐसे कुश बिछा कर ब्रह्मा को अग्नि की प्रदक्षिणा करा के (अस्मिन् कर्मणि त्वं मे ब्रह्मा भव) इस कर्म में तुम

ॐ त्वन्नो अग्नेवरुणस्यविद्वान् देवस्य हेडो अवयासिसीष्ठाः। यजिष्ठोवन्हितमः शोशुचानो विश्वाद्वेषाᳪसि प्रमुमुग्ध्यस्मत्स्वाहा। इदमग्नीवरुणाभ्यां न मम॥ ॐ सत्वन्नो अग्नेऽवमोभवोती नेदिष्ठो अस्या उषसो व्युष्टौ। अवयक्ष्व नो वरुणᳪरराणो वीहि मृडीकᳪसुहवो न एधि स्वाहा॥ इदमग्नीवरुणाभ्याँ न मम॥ ॐ अयाश्चाग्नेऽस्यनभिशस्तिपाश्च सत्यमित्त्वमयाअसि। अया नो यज्ञं वहास्य यानो धेहि भेषजᳪस्वाहा। इदमग्नये अयसे न मम॥ ॐ ये ते शतं वरुण ये सहस्रं यज्ञियाः पाशा वितता महान्तः॥ तेभिर्नो अद्य सवितोत विष्णुर्विश्वेमुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा॥ इदंवरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्योमरुद्भ्यः स्वर्केभ्यश्च न मम॥

ॐ—उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं विमध्यमᳪश्रथाय। अथावयमादित्य व्रते तवानागसो अदितये स्याम स्वाहा। इदं वरुणाय न मम॥

इति सर्वप्रायश्चित्तम्॥

ओ३म् प्रजापतये स्वाहा। इदंप्रजापतये न मम।

इति प्राजापत्यम्। अथ संस्रवप्राशनम्। तत आचम्य—

ओ३म् अद्यैतस्मिन् सीमन्तोन्नयनहोमकर्मणि कृताकृतावेक्षण-

---

की तूष्णीं आहुति देवे। त्याग सब यजमान स्वयं बोलता जाय। आधार की दो, आज्यभाग की दो आहुति देकर चरु का घी से अभि-

रूपब्रह्मकर्मप्रतिष्ठार्थमिदं पूर्णपात्रं प्रजापतिदैवतकममुकगोत्रायामुकशर्मणे ब्राह्मणाय दक्षिणां तुभ्यमहं संप्रददे । ओं स्वस्तीति प्रतिवचनम् । ततः—

ओ३म् सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु ।

इति पवित्राभ्यां प्रणीताजलेन शिरः संमृज्य—

ओ३म् दुर्मित्रियास्तस्मैसन्तु योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः ॥

इत्यैशान्यां प्रणीतान्युब्जीकरणम् । पवित्रप्रतिपत्तिः । ततः स्तरणक्रमेण बर्हिरुत्थाप्याज्येनाभिघार्य्य—

ओ३म् देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमित । मनसस्पत इमं देवयज्ञꣳ स्वाहा वातेधाः स्वाहा ॥ इदं वाताय न मम ॥

तदनन्तरमग्नेः पश्चाद्देवदारुपीठे मृदुवासनं संस्थाप्य तदुपरि गर्भिणीमुपवेशयेत् । ततो युग्मोदुम्बरफलसहितसुवर्णयुतशाखया, त्रयोदशपरिमाणकैस्त्रिभिर्दर्भपिञ्जूलैस्त्रिःश्वेतशल्लकीकण्टकेन, पीत सूत्रपूर्णेन तर्कुणा, प्रादेशमात्रसाग्राश्वत्थशंकुना तैः सर्वैः पुञ्जी

---

धारण करके चरु का स्रुवा से (ओं प्रजाप०) मन्त्र पढ़के होम करे । तदनन्तर घृत से अभिघारित स्थालीपाक द्वारा स्विष्टकृत् आहुति करे । इस प्रकार महाव्याहृतियों की तीन, सर्व प्रायश्चित्त की पाँच तथा प्राजापत्य और स्विष्टकृत् दो सब चौदह आहुति त्यागों सहित देकर संस्रव-प्राशन कर हाथ धो आचमन करके ब्रह्मा को दक्षिणा देवे उसमें (ओमद्यैतस्मिन्०) इत्यादि वाक्य पढ़े । और ब्रह्मा (ओम् स्वस्ति)

रुपर्युत्तरतश्चरुं दक्षिणत आज्यंयुगपन्निदध्यात् । ततः सिद्धे चरौ ज्वलत्तृणं प्रदक्षिणं भ्रामयित्वा वन्हौ तत्प्रक्षेपः । ततः स्रुवप्रतपनं त्रिः । ततः संमार्जनकुशानामग्रैरन्तरतो मूलैर्बाह्यतः स्रुवं संमृज्य प्रणीतोदकेनाभ्युक्ष्य पुनस्त्रिः प्रतप्य दक्षिणतो निदध्यात् । तत आज्यमग्नितउद्वास्य चरोः पूर्वेणानीयाग्रे धृत्वा आज्यपश्चिमेन चरुमानीयाज्यस्योत्तरतो निदध्यात् । ततआज्ये प्रोक्षणीवदुत्पवनम् । अवेक्ष्य सत्यपद्रव्ये तन्निरसनं ततः पूर्ववत्प्रोक्षण्युत्पवनं तत उत्थायोपयमनकुशानादाय प्रजापतिं मनसा ध्यात्वा तूष्णीमग्नौ घृतावतास्तिस्रः समिधः क्षिपेत् । अथोपविश्य सपवित्रप्रोक्षणीजलेनाग्निं प्रदक्षिणक्रमेण पर्युक्ष्य प्रणीतापात्रे पवित्रे

---

प्रणीता के थोड़े जल सहित यजमान स्वयं चरु को लेके और ब्रह्मा आज्य को लेकर अग्नि के भीतर उत्तर में चरु और दक्षिण में आज्य को एक साथ अग्नि पर पकने को रक्खें तदनन्तर चरु पकजाने पर सूखे कुश जलाकर घी और चरु के ऊपर प्रदक्षिण भ्रमण कराके अग्नि में जलते कुश फेंक कर स्रुवा को तीनवार अग्नि में तपाके संमार्जन कुशों के अग्रभाग से भीतर की ओर कुशों के मूल भाग से बाहर की ओर स्रुवा को झाड़ पोंछ शुद्ध कर तथा प्रणीता के जलसे सेचन करके और फिर तीनवार तपा के अग्नि से दक्षिण की ओर स्रुवा को धर देवे। तत्पश्चात् तपने हुये घी को अग्नि से उतार के चरु से पूर्व की ओर से लाकर सामने धरे और आज्य के पश्चिम की ओर से चरु को अग्नि से उतार आज्य से उत्तर में धरे। तब तीनवार प्रोक्षणी के तुल्य पवित्रों से घी उत्पवन करके देखे यदि घृत में कुछ निकृष्ठ वस्तु हो तो निकाल कर फेंक देवे और फिर तीन वार प्रोक्षणीपात्र का उत्पवन करे। तदनन्तर उठकर उपयमन कुशों को वाम हाथ में लेकर प्रजापति का मन से ध्यान करके घृत में डुबोई तीन समिधाओं को तूष्णीं विना मन्त्र पढ़े एक २ कर अग्नि में चढ़ावे। फिर बैठ कर पवित्रों सहित प्रोक्षणी के

धृत्वा ब्रह्मणान्वारब्धः पातितदक्षिणजानुः समिद्धतमेऽग्नावाज्येन जुहुयात् । तत्राहुतिचतुष्टये प्रत्याहुत्यनन्तरं हुतशेषस्य घृतस्य प्रोक्षणीपात्रे प्रक्षेपः ।

ओ३म् प्रजापतये स्वाहा । इदं प्रजापतये न मम ।
इति मनसा ।

ओ३म् इन्द्रायस्वाहा । इदमिन्द्राय न मम इत्याघारौ ।

ओ३म् अग्नये स्वाहा । इदमग्नये न मम ।

ओ३म् सोमाय स्वाहा । इदं सोमाय न मम ।

इत्याज्यभागौ । ततो ब्रह्मणाऽन्वारम्भे कृते चरुमभिघार्य स्रुवेण होमः—

ओ३म् प्रजापतये स्वाहा । इदं प्रजापतये न मम ।

इति मनसा । ततोऽनन्वारब्धो जुहुयात् । तत्रैवाज्यस्थाली-पाकाभ्यां स्विष्टकृद्धोमः—

ओ३म् अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा । इदमग्नये स्विष्टकृते न मम । ओम् भूः स्वाहा इदमग्नये न मम । ओम् भुवः स्वाहा । इदं वायवे न मम । ओम् स्वः स्वाहा । इदं सूर्याय न मम ।। एता महाव्याहृतयः ।

---

जल को प्रदक्षिण क्रम से ईशानकोण से लेकर उत्तर दिशा तक अग्नि के सब ओर सेचन करे अर्थात् प्रोक्षणी पात्र का सब जल पर्युक्षण में गिरा देवे । प्रणीता पात्र में दोनों पवित्र रखके प्रोक्षणीपात्र का विसर्जन करे । तदनन्तर दहिने घुटने को भूमि में टेक कर ब्रह्मा से अन्वारब्ध हुआ यजमान प्रज्वलित अग्नि में स्रुवा से चार आज्याहुतियों का होम करे । वहां आहुति देने पश्चात् स्रुवा में जो घृत बिन्दु बचें उन को प्रोक्षणीपात्र में डालता जावे । प्रजापति का ध्यान कर पूर्वाघार

कृतैः सीमन्तं मूर्ध्नि विनयेत्। अर्थात्पतिर्ललाटान्तरमारभ्य पत्न्याः केशान् द्विधा कुर्यात्। ओंभूरिति मन्त्रत्रयेण विनयनं कार्यम्— ओंभूर्विनयामि। ओंभुर्वविनयामि। ओंस्वर्विनयामि। ततः औदुम्बरादिपञ्चकं वेण्यां बध्नीयादयमूर्जावतइति मन्त्रेण—

ॐ अयमूर्जावतोवृक्षऊर्जीवफलिनोभव।

अथ बीणागाथिनौ सोमइत्यादिमन्त्रस्य वीणावादनेन सह गानं कुर्याताम्।

सोमएवनोराजेमामानुषीः प्रजाः। अविमुक्तचक्रऽआसीरंस्तीरेतुभ्यमसौ॥

असौ इत्यस्य स्थाने समीपावस्थितनीयाः गङ्गादिमहानद्याःपत्न्येव प्रथमान्तं नामग्रहणं कुर्यात्। ततः कृतसंस्कारस्य साङ्गतासिद्ध्यर्थं दशब्राह्मणान् भोजयिष्ये तेन श्रीकर्मांगदेवता प्रीयताम्। आगतब्राह्मणान् गन्धताम्बूलदक्षिणादिभिः संपूज्य तदाशिषो गृहीत्वाऽग्निं विसृज्य मातृविसर्जनं कुर्यात्। यान्तुमातृगणाःसर्वे

---

कहकर दक्षिणा लेवे। तदनन्तर पवित्रों द्वारा प्रणीता का जल लेकर (ओं सुमित्र०) मन्त्र पढ़के अपने शिर पर जल सेचन करके (ओं दुर्मित्रिया०) मन्त्रसे प्रणीता के जल को ईशान दिशा में लौटादेवे और पवित्रों को बिछाये हुये कुशों में मिला देवे तब जिस क्रम से कुश बिछाये थे उसी क्रम से पवित्रों सहित उठा कर कुशा में आज्यस्थाली में बचा घी लगा के (देवागातु०) मन्त्र के अन्त में त्याग के समय अग्नि में छोड़ देवे। तदनन्तर तैल बाले देवदारु के पट्टा पर कोमल आसन बिछाकर उस पर गर्भिणी को बिठावे तत्पश्चात् दो फल और सुबर्णयुक्त गूलर वृक्ष की शाखा तेरह 2 कुशों की तीन पिञ्जूली तीन स्थान में श्वेत सेही का एक कांटा, पीला सूत लपेटा एक लोहे का तकुआ और तीक्ष्ण अग्रभाग सहित प्रादेशमित पीपल

पूजामादायपार्थिवीम् । इष्टकामप्रसिद्ध्यर्थं पुनरागमनायच ॥ ततः स्रुवमूलेन होमभस्मादाय—

ॐ त्र्यायुषंजमदग्नेः —इति ललाटे । कश्यपस्य त्र्यायुषम् इति ग्रीवायाम् । ओं यद्देवेषु त्र्यायुषम् इति दक्षिणबाहुमूले । ओं तन्नो अस्तु त्र्यायुषम् इति हृदि ॥

इति त्र्यायुषं कुर्यात् । अनेनैव क्रमेण वध्वा अपि त्र्यायुषं कुर्यात् । तत्र तत्ते अस्तु त्र्यायुषम्-इति विशेषः ॥ ततः दश-संकल्पितान् ब्राह्मणान् भोजयेत् ॥ इति सीमन्तकर्म समाप्तम् ।

---

काष्ठ की एक खूंटी एकत्र किये इन पांचों से पत्नी के शिर के बालों का बिनयन पति करे अर्थात् केशों को दाहिने बायें दोनों ओर हटाता हुआ (ओं भू०) इत्यादि तीन मन्त्रों से मांग भरे पश्चात् उदुम्बर शाखादि उन पांचों को (अयमूर्जावती) मन्त्र पढ़के पत्नी के केशों को वेणी (वींड़) में बांध देवे । तदनन्तर वीणा पर गाने वाले पूर्वोक्त दो पुरुष वीणा बजाते हुये (सोमएव०) इत्यादि मन्त्र का गान करें । मन्त्र में कहे (असौ) पद के स्थान में गंगादि जो बड़ी नदी समीप हो उसका नाम स्त्री बोले । उस किये हुए सीमन्तसंस्कार की साङ्गपूर्त्ति के लिये दश ब्राह्मणों को भोजन कराऊंगा उससे श्रीकर्माङ्गदेवता प्रसन्न हो ऐसा संकल्प करे । फिर आये हुये अन्य ब्राह्मणों का केशर चन्दन ताम्बूल और दक्षिणादि देने द्वारा सत्कार करके उनका आशीर्वाद लेकर अग्नि का विसर्जन करके मातृगणों का (यान्तु०) श्लोक द्वारा विसर्जन करे । तदनन्तर स्रुवा के मूल द्वारा कुण्ड में से भस्म लेकर (त्र्यायुषं) मन्त्र से ललाटमें (कश्यपस्य०) से ग्रीवा में (यद्देवेषु०) से दाहिने बाहु के मूल में और (तन्नोअस्तु०) से हृदय में भस्म लगावे

# अथ जातकर्मविचारः ।

यदि केनापि कारणेन गर्भाधानपुंसवनसीमन्तोन्नयनसंस्कारःपूर्वतो यथाकालं न कृतास्तदा जातिकर्मणि संनिहितेऽपि गोदानपूर्वकमनादिष्टहोमप्रायश्चित्तं कृत्वाऽन्तरितसंस्कारान्संपाद्य जातकर्म कार्यम् । यदि गुर्वीप्रसववेदनास्यात्सद्यो वालो न प्रसूयेत तदा निम्नलिखित उपायः कार्यः । एकविंशतिदूर्वाङ्कुरैरेकपलं तिलतैलं प्रदक्षिणमावर्त्तयन् हिमवतीति मन्त्रमष्टोत्तरशतं जपित्वा तत्तैलं किञ्चित्प्रसूतिकां पाययेच्छेषमुदरे लेपयेत् । मन्त्र :—

ॐ हिमवत्युत्तरेपार्श्वे शबरी नामयक्षिणी । तस्यानूपुर शब्देन विशल्या स्यात्तुगर्भिणी स्वाहा ॥

यन्त्रप्रकाशग्रन्थे यन्त्रमप्युतं गर्भिण्य.दृष्टिगोचरे लिखेत्—

गजाग्निवेदा उडुराट्शराङ्का,
रसर्षिपक्षाइति हि क्रमेण ।
लिखेत्प्रसूतेः सम्ये गृहेऽदः,
सुखेन नार्यःप्रसवन्तिशीघ्रम् ।

| | | |
|---|---|---|
| ८ | १ | ६ |
| ३ | ५ | ७ |
| ४ | ९ | २ |

तत्र प्रथमं शूलवतीमद्भिस्त्रिवारं परिषिञ्चयेत्—

---

इसी क्रम से वधू के भी त्र्यायुषं करे परन्तु वधू के भस्म लगाते समय (तन्नो) के स्थान में (तत्ते) मन्त्र को कहे तदनन्तर संकल्प किये दश ब्राह्मणों को भोजन करावे । इति सीमन्तोन्नयनसंस्कारः समाप्तः ।

यदि किसी भी कारण से गर्भाधानादि तीनों संस्कार यथा समय न हुये हों तो जातकर्म का भी समय निकट आने पर प्रत्येक संस्कार के

ॐ एजतु दशमास्यो गर्भो जरायुणा सह । यथायं वायुरेजति यथा समुद्रएजति । एवायं दशमास्यो अस्रज्जरायुणा सह ॥

इति मन्त्रेण । ततो बधूसमीपे पतिर्ज्जपति ॥

ॐ अवैतु पृश्निशेवलँ शुने जराय्वत्तवे नैव माँसेन । पीवरीं न कस्मिंश्चनायतनमवजरायु पद्यतामिति ॥

———

# अथ प्रयोगः ॥

पुत्रे जाते पिता कुलदेवतां वृद्धांश्च प्रणम्य पुत्रमुखं दृष्ट्वा नद्यादावनुष्णवारिणोदङ्मुखः स्नायात् । मूलज्येष्ठाव्यतीपातादावुत्पन्ने मुखमदृष्ट्वैव स्नायात् नद्यादौ स्नानासंभवे दिवसे रात्रौ वा कूपोद्धृतसुवर्णयुतजलेन स्नानं कुर्यात् । पुत्रोत्पत्तेः पश्चात्षण्मुहूर्त्तानन्तरमष्टमुहूर्त्तानन्तरं वा पुत्रस्य नालच्छेदनं कार्यं

छुटने का एक २ गोदान कर तीनों का अनादिष्ट होम प्रायश्चित्त कर के उन २ संस्कारों के कर लेने के पश्चात् जातकर्म संस्कार करना चाहिए यदि प्रसव के समय गर्भिणी को अधिक पीड़ित देखे और एक दो घण्टे में वालक उत्पन्न न हो तो आगे लिखे दो उपाय करे । उनमें एक तो यह है कि दूब के २१ अंकुर चार तोला तिल के तैल में डालकर गर्भिणी के ऊपर प्रदक्षिण क्रम से घुमाता हुआ (हिमवन्त्युत्तरे०) मन्त्र को १०८ एक सौ आठ वार पढ़ के उस में से थोड़ा तिल तैल गर्भिणी को पिला दे और शेष बचा तैल उस के पेट पर लेप कर देवे । तथा द्वितीय उपाय यह है कि यन्त्र प्रकाश ग्रन्थ में लिखे यन्त्र को सूतिका के सामने लिखे । गज आठ, अग्नि तीन, वेद चार, उडुराट् नाम चन्द्रमा एक,

तावता कालेन सर्वं जातकर्मकृत्यं सम्पाद्यम् । प्राङ्नाभिवर्द्धनात्पुंसो जातकर्म विधीयते । इत्यादिरीत्या सर्वाचार्याणामैकमत्येन नालच्छेदात्प्रागेव जातकर्मणो विहितत्वात् । सति नालच्छेदे सूतकाशौचं जायते । जातकर्मण रात्रावपि नान्दीश्राद्धं संकल्पात्मकं सुवर्णेनैव कार्यम् ।

स्नात्वा शुभे अहते वाससी परिधाय धृतकुङ्कुमतिलकः शुभासन उपविश्याचम्य प्राणानायम्य देशकालकीर्त्तनान्ते ममास्यात्मजस्य-गर्भवासजनितसकलदोषनिवृत्तिपुरस्सरमायुर्मेधाभिवृद्धये बीजगर्भसमुद्भवैनोनिबर्हणद्वारा श्री परमेश्वरप्रीत्यर्थं जातकर्म करिष्ये । तत्रनिर्विघ्नार्थं गणपतिपूजनं स्वस्तिपुण्याहवाचनं मातृकापूजन-

---

शर पांच, अङ्क नौ, रस छः, ऋषि सात, पक्ष दो, इस क्रमसे पन्द्रह का यन्त्र ऊपर लिखे अनुसार गर्भिणी के सामने उसे दिखाता हुआ लिखे तो गर्भिणी सुख पूर्वक शीघ्र ही सन्तान करती है ।

अथ जातकर्म के पहले जब गर्भवती स्त्री के पेट में सन्तानोत्पत्ति की पीड़ा होने लगे तब पति (एजतु दशमास्यो०) मन्त्र पढ़ के स्त्री के शरीर पर मार्जन करे । फिर गर्भिणी पत्नी के समीप बैठकर पति अवैतु मन्त्र पढ़े ।

पुत्र के उत्पन्न हो जाने पर पिता अपने कुलदेवता और वृद्ध पुरुषों को नमस्कार कर के और पुत्र का मुख देखकर नदी तालाव आदि में शीत जल से उत्तर को मुख कर के स्नान करे । यदि मूल ज्येष्ठा वा व्यतीपात आदि अनिष्ट काल में पुत्र उत्पन्न हुआ हो तो उसका मुख देखे बिना ही स्नान करे । यदि नदी आदि जलाशय में किसी कारण स्नान न हो सके तो कूप से निकाले जल में सुवर्ण डालकर उससे स्नान करे । पुत्र के उत्पन्न हो जाने पर बारह घड़ी या सोलह घड़ी के पश्चात् नाल काटना चाहिये इतने काल में जातकर्म सम्बन्धी सब कृत्य पूरा हो सकता है मनु आदि सब आचार्यों की एक ही राय है कि नालच्छेदन हो जाने पर सूतक लग जाता है तब जातकर्म करना निषिद्ध है । जातकर्म में रात्रि के समय [प्रसूति हो तो]

मायुष्यमन्त्रजपं नान्दीश्राद्धं च हेम्नैव करिष्ये इतिकृत्वा पुण्याहवाचनान्ते सवितांप्रियतामित्यूहः कार्यः ॥

ततोमेधाजननम् । यथा—नाभिवर्धनात् प्राक् कुमारं दक्षिणकरस्यानामिकया स्वर्णान्तर्हितया मधुघृते एकीकृते घृतमेव वा वक्ष्यमाणमन्त्रैः प्राशयति—

ओ३म् भूस्त्वयि दधामि । ओ३म् भुवस्त्वयि दधामि । ओ३म् स्वस्त्वयिदधामि । ओ३म् भूर्भुवः स्वः सर्वं त्वयि दधामि ॥

तत आयुष्यकरणम् । कुमारस्य दक्षिणकर्णे नास्यां वा मुखं दत्वा निम्नमन्त्रांस्त्रिजयेत् —

ओ३म् अग्निरायुष्मान्त्स वनस्पतिभिरायुष्मास्तेन त्वाऽऽयुष्मन्तं करोमि ॥ ओ३म् सोमआयुष्मान्त्स ओषधोभिरायुष्मांस्तेन त्वाऽऽयुषाऽऽयुष्मन्तं करोमि ॥ ओ३म् ब्रह्मायुष्मत्तद्ब्राह्मणैरायुष्मत्तेन त्वाऽऽयुषाऽऽयुष्मन्तं करोमि ॥

---

रात्रि में भी संकल्पात्मक नांदी श्राद्ध सुवर्ण से ही करना चाहिये । जातकर्म सम्बन्धी कृत्यों की संक्षिप्त सूची यह है कि गणेशपूजन, स्वस्तिपुण्याहवाचन, मातृकापूजन आयुष्यमन्त्र जप, नान्दीश्राद्ध, मेधाजनन आयुष्यकरण जन्मभूमि का अभिमन्त्रण शिशु का अभिमर्शन जनन्यभिमन्त्रण दक्षिणवामस्तन प्रक्षालन पूर्वक बालक के मुख में देना जलपूर्ण कलशस्थापन नालच्छेदन सूतिकाग्नि स्थापन भूसी तण्डुलकण सर्षपका सायं प्रातः होम इसी क्रम से सब कृत्य आगे लिखे हैं [गणेशपूजनादि का विशेष विधान पञ्चाङ्ग पद्धति में देखो] स्नान के पश्चात् शुद्ध चीरे वाले दो वस्त्र पहन कर

ओं देवाआयुष्मन्तस्तेऽमृतेनायुष्मन्तस्तेन त्वाऽऽयुषाऽऽयुष्मन्तं करोमि ।। ओ३म् ऋषयआयुष्मन्तस्ते व्रतैरायुष्मन्तस्तेन त्वाऽऽयुषाऽऽयुष्मन्तं करोमि ।।

ॐ पितर आयुष्मन्तस्ते स्वधाभिरायुष्मन्तस्तेन त्वाऽऽयुषायुष्मन्तं करोमि ।। ओ३म् यज्ञ आयुष्मान्त्सदक्षिणाभिरायुष्मांस्तेन त्वाऽऽयुषायुष्मन्तं करोमि ।। ओ३म्—समुद्रआयुष्मान्तसस्रवन्तीभिरायुष्मांस्तेन त्वाऽऽयुषाऽऽयुष्मन्तं करोमि ।। इति जपित्वा ।

ओ३म् त्र्यायुषं जमदग्नेः कश्यपस्य त्र्यायुषम् । यद्देवेषु त्र्यायुषं तन्नो अस्तु त्र्यायुषम् ।।

इति त्रिर्जपेत् । अथ तस्य दीर्घमायुः कामयमानः पुत्रमभिस्पृशन्वात्सप्रं जपति सचार्यम्—

ओ३म् दिवस्परि प्रथमं जज्ञे अग्निरस्मद्द्वितीयं परि जातवेदाः ।। तृतीयमप्सु नृमणा अजस्रमिन्धानएनं जरते स्वाधीः ।। ओ३म् विद्मा ते अग्ने त्रेधा त्रयाणि विद्मा ते धाम विभृता पुरुत्रा ।। विद्मा ते नाम परमं गुहा यद्विद्मा तमुत्सं यत आजगन्थ ।।

---

केशर तिलक लगाये हुए शुभासन पर बैठ आचमन प्राणायाम करके संकल्प के प्रारम्भ में देश कालों को कह कर (ममास्य) इत्यादि विशेष संकल्प पढ़ के संकल्प पूर्वक गणेश पूजनादि नान्दीश्राद्ध पर्यन्त सब कृत्य क्रम से करे, पुण्याहवाचन के अन्त में (सविता प्रीयताम्) ऐसा ऊह करे ।

प्रोक्षणीपात्रे निधाय द्वाभ्यामनामिकाङ्गुष्ठाभ्यामुत्तराग्रे पवित्रे गृहीत्वा त्रिरुत्पवनं ततः प्रोक्षणीपात्रं सव्यहस्तेन गृहीत्वा दक्षिणानामिकाङ्गुष्ठाभ्यां पवित्रे गृहीत्वा त्रिरुदिङ्गनं ततः प्रणीतोदकेन प्रोक्षणीपात्रमभ्युक्ष्य प्रोक्षणीजलेनासादितवस्तु-सेचनं कृत्वाऽग्निप्रणीतयोर्मध्ये प्रोक्षणीपात्रं निदध्यात्। ततआज्य-स्थाल्यामाज्यं निरूप्य प्रणीतोदकेन तण्डुलान्प्रक्षाल्य चरुपात्रे प्रणीतोदकं दत्वा तत्र तण्डुलान् प्रक्षिप्य स्वयं चरुं गृहीत्वा ब्रह्म-णाचाज्यं ग्राहयित्वा वह्नावुत्तरतश्चरुं दक्षिणत आज्यं निदध्यात्। ततः सिद्धे चरौ तृणादि प्रज्वाल्य उभयोरुपरि प्रदक्षिणं भ्रामयित्वा वह्नौ तत्प्रक्षेपः। ततस्त्रिः स्रुवप्रतपनं सम्मार्जनकुशानामग्रै रन्तरतो मूलैर्बाह्यतः स्रुवं संमृज्य प्रणीतोदकेनाभ्युक्ष्य पुनस्त्रिः प्रतप्य

---

पूर्व-पूर्व क्रम से उत्तर को अग्रभाग कर इन सब का स्थापन करे। पवित्र छेदनार्थ तीन कुशों से प्रादेशमात्र दो कुशों का छेदन करके मित्र सहित दाहिने हाथ से प्रणीता के जल को तीन बार प्रोक्षणीपात्र में डाल कर अनामिका और अङ्गुष्ठ से पकड़े हुए पवित्रों से उस प्रोक्षणीस्थ जल का उत्पवन करे और प्रणीता के जल से प्रोक्षणीस्थजल का पवित्रों द्वारा तीन बार अभिसेचन करके प्रोक्षणीपात्र के जल से आसादन किये आज्यस्थाली आदि का सेचन करके अग्नि और प्रणीतापात्र के बीच में प्रोक्षणीपात्र को रख देवे। तब आज्यस्थाली में घृतपात्र से घृत गिरावे। प्रणीता के जल से चावलों को धोकर-चरुस्थाली में प्रणीता का जल गिराके उसमें तण्डुल गिराके स्वयं चरु को लेकर और ब्रह्मा से आज्य को ग्रहण कराके अग्नि पर उत्तर की ओर चरु तथा दक्षिण में आज्य तपने को धरे चरु के पकजाने पर तथा चरु के ऊपर प्रदक्षिणा भ्रमण कराके अग्नि में जलते कुश फेंककर स्रुवा को तीन बार अग्नि में तपाकर संमा-र्जन कुशों के अग्रभाग से भीतर को और कुशों के मूल भाग से बाहर की ओर स्रुवा को झाड़ पोंछ शुद्ध कर तथा प्रणीता के जल से सेचन करके

दक्षिणतो निदध्यात् । तत आज्यमग्नितश्चरोः पूर्वेणानीयाग्रे धृत्वा आज्यपश्चिमेन चरुमानीयाज्यस्योत्तरतो निदध्यात् । तत आज्यस्य प्रोक्षणीवत्त्रिरुत्पवनम् । अवेक्ष्य सत्यपद्रव्ये तन्निरसनं ततः प्रोक्षण्युत्पवनम् । तत उत्थाय उपयमनकुशान्वामहस्ते कृत्वा प्रजापतिं मनसा ध्यात्वा तूष्णीमग्नौ घृताक्ताः समिधस्तिस्रः प्रक्षिपेत् । तत उपविश्य सपवित्रप्रोक्षण्युदकेन प्रदक्षिणक्रमेणाग्नि पर्युक्ष्य प्रणीतापात्रे पवित्रे निधाय ब्रह्मणान्वारब्धः पातितदक्षिण-जानुः समिद्धतमेऽग्नौ जुहुयात् । तत्र प्रथमाहुतिचतुष्टये तत्तदाहुत्य-नन्तरं स्रुवावस्थितहुतशेषस्य प्रोक्षणीपात्रे प्रक्षेपः ।

ओ३म् प्रजापतये स्वाहा । इदंप्रजापतये नमम इति मनसा ।

ओ३म् इन्द्रायस्वाहा ॥ इदमिन्द्राय० । इत्याघारौ ।
ओ३म् अग्नये स्वाहा ॥ इदमग्नये नमम ।
ओ३म् सोमाय स्वाहा ॥ इदं सोमाय नमम ।

---

और फिर तीन वार तपा के अग्नि से दक्षिण की ओर स्रुवा को धर देवे । तत्पश्चात तपते हुए घी को अग्नि से उतार कर चरु से पूर्व होकर लाकर आगे धरके आज्यसे पश्चिम द्वारा चरु को लाकर उत्तर में धरे । तब तीन बार प्रोक्षणी के तुल्य पवित्रों से घी का उत्पवन करके देखे यदि घी में कुछ निकृष्ट वस्तु हो तो निकाल कर फेंक देवे और फिर तीन बार प्रोक्षणी-पात्र का उत्पवन करे तदनन्तर उठ कर उपयमनकुशों को वाम हाथ में लेकर प्रजापति का मन से ध्यान करके घृत में डुबोई तीन समिधाओं को बिना मन्त्र पढ़े एक एक कर अग्नि में चढ़ावे । फिर बैठकर पवित्र सहित प्रोक्षणी के जल को प्रदक्षिणक्रम से ईशानकोण से लेकर उत्तर दिशा तक अग्नि के सब ओर सेचन करे अर्थात् प्रोक्षणीपात्र का सब जल पर्युक्षण में गिरा देवे । प्रणीतापात्र में दोनों पवित्र रख के प्रोक्षणी-

इत्याज्यभागौ ततोऽन्वारब्धेन साधारणासाधारणाहुतिद्वयं कार्यम् । तत्र प्रथमाहुति मन्त्रः—

ओ३म् देवीं वाचमजनयन्त देवास्तां विश्वरूपाः पशवो वदन्ति ! सा नो मन्द्रेषमूर्जंदुहाना धेनुर्वागस्मानुपसुष्टुतैतु-स्वाहा । इदं वाचे नमम । द्वितीयाहुतिस्तु—

ओ३म् देवीं वाचमित्यादिमन्त्रं पठित्वा ओम् वाजो नो अद्य प्रसुवाति दानं वाजो देवां ऋतुभिः कल्पयाति ॥ वाजो हिमा सर्ववीरं जजान वश्वा आशा वाजपतिर्जयेयंस्वाहा ॥ इदं वाचे वाजाय नमम ।

इति मन्त्राभ्याम् ॥ ततः स्थालीपाकेनाहुतिचतुष्टयम् ।

ओ३म् प्राणेनान्नमशीय स्वाहा ॥ इदं प्राणाय नमम ।

ओम् अपानेन गन्धानशीय स्वाहा ॥ इदमपानाय नमम ।

---

पात्र का विसर्जन करे तदनन्तर दाहिने घुटने को भूमि में टेक कर ब्रह्मा से अन्वारब्ध हुआ यजमान प्रज्वलित अग्नि में स्रुवा से आज्याहुतियों का होम करे वहां वहां उस उस आहुति देने के पश्चात् स्रुवा में जो घृत-बिन्दु बचें उनको प्रोक्षणीपात्र में डालता जावे । प्रजापति का ध्यान कर पूर्वाधार की तूष्णी आहुति देवे । त्याग सब यजमान स्वयं बोलता जाए । आधार की दो और आज्यभाग की दो आहुति देकर (देवीं वाच०) इत्यादि साधारण असाधारण दो आहुति ब्रह्मा के अन्वारम्भ किये बिना देकर स्थालीपाक से (प्राणेना०) इत्यादि मन्त्रों द्वारा चार आहुति देवे ।

ओम् चक्षुषा रूपाण्यशीय स्वाहा ॥ इदं चक्षुषे नमम।
ओम् श्रोत्रेण यशोऽशीय स्वाहा ॥ इदं श्रोत्राय नमम।

ततो ब्रह्मणान्वारब्धकर्तृको होमः—तत्र तत्तदाहुत्यनन्तरं स्रुवावस्थितहुतशेषद्रव्यस्य प्रोक्षणीपात्रे प्रक्षेपः। ततः स्थालीपाकेन स्विष्टकृत्।

ओम् अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा। इदमग्नये स्विष्टकृते नमम। ततं आज्येन—

ओम् भूः स्वाहा ॥ इदमग्नये नमम। ओं—भुवः स्वाहा ॥ इदं वायवे नमम। ओं स्वः स्वाहा ॥ इदं सूर्याय नमम। एता महाव्याहृतयः।

ओं त्वन्नो अग्ने वरुणस्य विद्वान् देवस्य हेडोऽअवयासिसीष्ठाः। यजिष्ठो वह्नितमः शोशुचानो विश्वाद्वेषाꣳसि प्रमुमुग्ध्यस्मत्स्वाहा ॥१॥ इदमग्नीवरुणाभ्यां नमम। ओम् स त्वन्नो अग्नेऽवमो भवोती नेदिष्ठो अस्या उषसो व्युष्टौ। अवयक्ष्व नो वरुणꣳ रराणो वीहि मृडीकꣳ सुहवो न एधि स्वाहा ॥२॥ इदमग्नीवरुणाभ्यां नमम। ओं-अयाश्चाग्नेऽस्य-

---

तदनन्तर ब्रह्मा के अन्वारम्भ करने पर होम करे तथा स्रुवा का शेष घी प्रोक्षणीपात्र में छोड़ता जावे। चरु (भात) से घृत सेचन पूर्वक एक सर्वप्रायश्चित्त की पांच आहुति तथा एक प्राजापत्य आहुति त्यागों सहित इन नव आहुतियों को देकर संस्रवप्राशन कर हाथ धो आचमन कर

नभिशस्तिपाश्च सत्वमित्त्वमया असि । अया नो यज्ञं वहास्य यानो धेहि भेषजꣳ स्वाहा ।। ३ ।। इदमग्नये नमम । ओं ये ते शतं वरुण ये सहस्रं यज्ञियाः पाशा वितता महान्तः । तेभिर्नोअद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा ।।४।। इदं वरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यश्च नमम । ओम् उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं विमध्यमꣳ श्रथाय । अथावयमादित्य ! व्रते तवानागसो अदितये स्याम स्वाहा ।।५।। इदं वरुणाय नमम । इति सर्वप्रायश्चित्तम् । ओम् प्रजापतये स्वाहा । इदं प्रजापतये नमम । इति मनसा प्राजापत्यम् ।

अथ संस्रवप्राशनम् । तत आचम्य—ओमद्यकृतैतदन्नप्राशनहोमकर्मणि कृताकृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्मप्रतिष्ठार्थमिदं पूर्णपात्रं प्रजापति दैवतममुकगोत्रायामुकशर्मणे ब्राह्मणाय दक्षिणां तुभ्यमहं संप्रददे—इति दक्षिणां दद्यात् । ओं स्वस्तीति प्रति वचनम् । ततः प्रणीताविमोकः—

ओं सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु ।

इति पठित्वा पवित्राभ्यां प्रणीताजलमानीय तेन शिरः संमृज्य—

---

के ब्रह्मा को दक्षिणा देवे उस में (ओमद्यैतस्मिन्०) इत्यादि संकल्प करे । और ब्रह्मा स्वस्ति कह कर दक्षिणा लेंवे तदनन्तर पवित्रों द्वारा प्रणीता का जल लेकर (ओं सुमित्रि०) मन्त्र पढ़के अपने तथा बालक

ओ३म् दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः ॥

इत्यैशान्यां प्रणीतान्युब्जीकरणम् । ततः स्तरणक्रमेण बर्हिरुत्थाप्याज्येनाभिघार्यं हस्तेनैव जुहुयात् ।

ओ३म् देवागातु विदोगातुं वित्त्वागातुमित । मनसस्पतइमं देवयज्ञꣳ स्वाहा वातेधाः स्वाहा ॥ इति बर्हिर्होमः ॥

अथ सर्वान् कटुमधुरलवणादिरसान् सर्वाणिच शाल्यादीन्यन्नानि यथासंभवमुद्धृत्यैकस्मिन्नुत्तमपात्रेरक्षितान्यानीय कृतस्नानादिरलङ्कारादियुतं बालं तूष्णीम् ओम् हन्त इतिमन्त्रेण वा ओम् अन्नपतेऽन्नस्य नो देह्यनमीवस्य शुष्मिणः । प्रप्रदातारं तारिषऽऊर्ज्जंन्नो धेहि द्विपदे चतुष्पदे इत्यनेन मन्त्रेण वा सकृत् प्राशयेत् । हन्तेति मन्त्रेणप्राशनं विशेषेणोचितम् । ततो बालकं भूमावुपवेश्य तदग्रे पुस्तकशस्त्रवस्त्रादि शिल्पं विन्यसेत् शिशुः

---

के शिर पर जल सेचन करके (ओं दुर्मित्रिया०) मन्त्र से प्रणीता के शेष जल को ईशान दिशा में लौटा देवे और पवित्रों को बिछाए कुशों में मिला देवे तब जिस क्रम से कुश बिछाये थे उसी क्रम से पवित्रों सहित उठाकर कुशों में घी लगाके हाथ से ही कुशों का होम (ओं देवागातुवि०) मन्त्र पढ़कर त्याग के साथ कर देवे ।

तदनन्तर कडुआ, तीखा, कसैला, खट्टा, लवण, इन छः रसों और चावल आदि जितने अन्न प्राप्त हों उन सब को शुद्ध कर पकाकर एक उत्तम पात्र में परोस कर स्नान कराके शुद्ध वस्त्राभूषण पहनाये बालक को तूष्णीं बिना मन्त्र पढ़े वा (ओंहन्त) इस मन्त्र से अथवा (अन्नपते०) मन्त्र से एक वार प्राशन करावे (ओंहन्त) मंत्र में प्राशन कराना विशेष उचित है । फिर बालक को भूमि पर बैठा कर उसके आगे

स्वेच्छया प्रथमं यद्गृह्णीयात्तेनैवतस्य जीविका भविष्यतीति जानीयात् । आचम्योत्थाय फलमूलपुष्पसमन्वितघृतेन स्रुवं परिपूर्य—

ॐ मूर्धानं दिवो अरतिं पृथिव्या वैश्वानरमृत आजातमग्निम् । कवि$^{ँ}$स्रम्राजमतिथिं जनानामासन्नापात्रं जनयन्त देवाः स्वाहा ।

इति मन्त्रेण पूर्णाहुतिं दद्यात् ।। तत उपविश्य स्रुवमूलेन भस्मानीय दक्षिणानामिकाग्रगृहीतभस्मना—

ॐ त्र्यायुषं जमदग्नेः । इति ललाटे ।

ओम् कश्यपस्य त्र्यायुषम् । इति ग्रीवायाम् ।

ओम् यद् देवेषुत्र्यायुषम् । इतिदक्षिणवाहुमूले ।

ओम् तन्नो अस्तु त्र्यायुषमिति हृदि ।

अनेनैव क्रमेण कुमारललाटादावपि कार्यम् । तत्रतन्नो-इत्यस्य स्थाने तत्ते अस्त्विति विशेषः । ततो ब्राह्मणेभ्यो दक्षिणां

---

पुस्तक शस्त्र और वस्त्रादि शिल्प वस्तु धरे, बालक स्वेच्छा से पुस्तकादि में से जिसको प्रथम ग्रहण करे उसी से उसकी जीविका होगी ऐसा जान लेवें । तदनन्तर बालक का हाथ मुख धोकर स्वयं आचमन करके फल पुष्पों सहित घी से स्रुवा को भर खड़ा होकर (मूर्द्धानं०) मन्त्र से पूर्णाहुति देवे । बैठकर स्रुव मूल के द्वारा भस्म लेकर दाहिने हाथ की अनामिका अंगुली के अग्रभाग से ललाटादि में भस्म लगावे (त्र्यायुषम्०) से ललाट में (कश्यपस्य०) से कण्ठ में (यद्देवेषु०) से दक्षिण बाहु के मूल में (तन्नोअस्तु०) से हृदय में भस्म लगावे । इसी क्रम से बच्चे के भस्म लगावे । बालक के भस्म लगाते समय मन्त्रस्थ (तन्नो) के स्थान में (तत्ते) कहना चाहिये तदनन्तर ब्राह्मणों को दक्षिणा दे उनसे आशी-

दत्वा तेभ्य आशिषो गृहीत्वा संकल्पपुरस्सरं दश ब्राह्मणान् भोजयेत् । मातृणामग्नेश्च विसर्जनं कुर्यात् ।

इत्यन्नप्राशनं समाप्तम् ॥

---

र्वाद लेकर संकल्प पूर्वक दश ब्राह्मणों को भोजन करावे, मातृ गणों और अग्नि का विसर्जन करे । यह अन्नप्राशन विधि समाप्त हुआ ।

गर्भाधान से लेकर चूड़ाकर्म पर्यन्त संस्कार उस २ नियत समय पर करने के लिए शास्त्रकार आचार्यों ने कहे हैं । वे यदि किसी भी कारण से नियत समय पर न होपाये हों तो शास्त्र में प्रायश्चित्त कहा है । कात्यायन स्मृति में लिखा है कि—गर्भाधान से लेकर चूड़ाकर्म पर्यन्त संस्कार छूट गये हों तो कुशकण्डिका की रीति से घी का संस्कार करके व्यस्त और समस्त चार महाव्याहृतियों की ओर (त्वन्नोअग्ने०) इत्यादि पाँच सर्व प्रायश्चित की ये नौ घी की आहुति प्रत्येक छूटे संस्कार के लिए पृथक् पृथक क्रम से करे । कर्म का लोप होने पर सर्वत्र जो प्रायश्चित कहा है । उसे करके पश्चात् लुप्त कर्म को भी करे । एक २ संस्कार के छूटने पर किन्हीं आचार्यों ने पादकृच्छ्र और चूड़ाकर्म छूटने पर अर्द्धकृच्छ्र व्रत कहा है सो यह आपत्काल में कर्मलोप होने में कथन है आपत्काल न हो तो द्विगुण प्रायश्चित्त जानो । यह कृच्छ्रव्रत न कर सके तो प्रत्येक संस्कार के लोप में एक-एक गोदान वा एक-एक गौ का यथाशक्ति मूल्य द्रव्यदान करे । छूटे हुए कई संस्कार एक साथ किये जावें तो पुण्याहवाचन मातृका पूजन और नान्दीश्राद्ध एक ही बार करे ।

उपनयन से पहिले दिन पत्नी और कुमार के सहित यजमान मंगल-स्नान कर चीरे सहित दो वस्त्र धारण कर, मांगलिक तिलक लगाके शुभासन पर बैठ कर आचमन प्राणायाम करके संकल्प करे कि निर्विघ्नार्थं गणपति पूजनादि सहित छूटे हुये, गर्भाधानादि संस्कारों को कुमारों की शुद्धि और परमेश्वर की प्रसन्नता के लिये एक साथ करूंगा । गणेश पूजनादि करके छूटे संस्कारों के प्रधानांशों को निम्नरीति से करे । दाहिने हाथ से

# अथ संक्षिप्तोऽन्तरितसंस्कारप्रयोगः

ततो यजमानः पत्नीकुमारसहितं उपनयनदिनात्पूर्वंदिवसे मङ्गलद्रव्ययुतजलेन स्नात्वाऽहतेवाससी परिधाय धृतमङ्गलतिलकः शुभासनउपविश्याचम्य प्राणानायम्य देशकालकीर्त्तनान्ते अस्य कुमारस्य बीजगर्भसमुद्भवेनोनिराकरणेन श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थं गर्भाधानादीन्वा पुंसवनादीनन्नप्राशनान्तान्संस्कारानेकतन्त्रेणाद्य तथा च द्विजत्वसिद्ध्या वेदाध्ययनाधिकारसिद्ध्यर्थं श्वःकरिष्यमाण चौलोपनयने ब्रह्मवर्चस्त्वसिद्ध्यर्थं वेदारम्भं चैकतन्त्रेण करिष्ये इति संकल्प्य तदङ्गत्वेन निर्विघ्नार्थं गणपतिपूजनं स्वस्तिवाचना-दिनान्दीश्राद्धान्तं करिष्ये इति गणपतिपूजनादिकं कृत्वाऽकृतसंस्का-राणां प्रधानं संक्षिप्तांशं निम्नरीत्या कुर्यात् । दक्षिणहस्तेन पत्न्या नाभिस्थलं स्पृशन् पूषाभगइति जपेत् ।

ओं पूषाभगंसवितामेददातु रुद्रःकल्पयतुललामगुम् । विष्णुर्योनिकल्पयतुत्वष्टारूपाणिपिँ शतु । आसिञ्चतु-प्रजापतिर्धातागर्भंदधातुते । ॥ इतिगर्भाधानम् ॥

---

पत्नी के नाभिस्थल का स्पर्श करता हुआ (पूषाभग०) इत्यादि मन्त्र पढ़े यह गर्भाधान। (ओंहिरण्यगर्भं०) इत्यादि दो मन्त्रों से पत्नी की नासिका के दाहिने छिद्र में बरारोहादि संस्कार पुंसवनोक्त रीति से छोड़े यह पुंसवन। ओं भूर्विनयामि) इत्यादि मन्त्रों से सीमन्तोन्नयन (ओं भूस्त्वयि०) इत्यादि से जातकर्म (अमुकदेवताभक्तः) इत्यादि से नामकरण, (ओं-तच्चक्षुः) मंत्र

ओं—हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रेभूतस्यजातः पतिरेकआसीत् । सदाधारपृथिवींद्यामुतेमां कस्मैदेवायहविषाविधेम ॥ १ ॥ ओम्—अद्भ्यःसंभृतःपृथिव्यैरसाच्च विश्वकर्मणःसमवर्त्तताग्रे । तस्यत्वष्टाविदधद्रूपमेति तन्मर्त्यस्यदेवत्त्वमाजानमग्रे ॥ २ ॥

इति मन्त्रद्वयेन पुंसवनोक्तं न्यग्रोधावरोहादिरसं भार्यायाः दक्षिणनासापुटे पातयेत् । इति पुंसवनम् ॥ ओंभूर्विनयामि ओं—भुर्वविनयामि । ओं स्वर्विनयामि इतिमन्त्रत्रयेण जायायाः-सीमन्तसंस्कारोक्तरीत्योन्नयेत् । इतिसीमन्तोन्नयनम् । ओं भूस्त्वयि दधामि । ओंभुवस्त्वयि दधामि । ओंस्वस्त्वयि दधामि । ओंभूर्भुवःस्वःसर्वंत्वयि दधामि इतिजातकर्मणिमेधाजननम् । अग्निरायुष्मानित्यादिर्व्यायुषकरणान्तं जातकर्म । अमुकदेवताभक्तमासनामनक्षत्रनामव्यवहारनामानि प्रतिष्ठाप्य वेदोऽसीत्याशिषं वदेयुरिति नामकर्म । ओंतच्चक्षुरिति निष्क्रमणम् । ओंहन्तइति मन्त्रेणान्नप्रशनम् । पुण्याहवाचनान्ते मृत्युः सवितां सविता प्रीयन्तामिति वदेत् ।

॥ इति संक्षिप्तोऽन्तरितसंस्कारप्रयोगः ॥

---

से निष्क्रमण (ओंहन्त) मन्त्र से अन्नप्राशन करे । पुण्याहवाचन के अन्त में मृत्यु० इत्यादि पढ़े इस प्रकार उपनयन के समय छूटे हुये सब संस्कारों को संक्षेप से करे ।

---

ब्राह्मणादि द्विजों के बालकों का चूड़ाकर्म पहिले वा तीसरे वर्ष में वेद कुल की आज्ञा होने से करे, पांचवें वर्ष में वा यज्ञोपवीत के साथ मुण्डन आचार्य में हो तो वैसा करे, ज्योतिः शास्त्रोक्त प्रशस्तमुहूर्त होने पर दिन में करे

# अथ चूड़ाकरणसंस्कारविचारः ।

चूड़ाकर्मद्विजातीनां सर्वेषामेवजन्मतः ।
प्रथमेऽब्देतृतीये वा कर्त्तव्यं श्रुतिचोदनात् ॥ १ ॥

यथाकुलाचारं पञ्चमेवर्षे वोपनयनेन सह । ज्योतिःशास्त्रोक्तप्रशस्तमुहूर्त्ते दिवसे कार्यं न रात्रौ ।

मूनोर्मातरिर्गर्भिण्यां चूडाकर्मनकारयेत् ।
पञ्चमाब्दात्प्रागूर्ध्वन्तु गर्भिण्यामपिकारयेत् ।
सहोपनीत्याकुर्याच्चेत्तदादोषोनविद्यते ।
विवाहव्रतचूड़ासु मातायदिरजस्वला ।
तस्याःशुद्धेःपरंकर्यं मङ्गलंमनुरब्रवीत् ।

ज्वरितकुमारस्य चूड़ादिमङ्गलं न कार्यम् । मातुर्लपितृव्यादेरपि कर्त्तु र्भार्यायां रजस्वलायां नान्दीश्राद्धोत्तरं शांति कृत्वा चूडादि कार्यम् मुहूर्त्तान्तराभावे श्रीपूजनादिविधना रजस्वलायां सत्यामपि चूड़ादिकर्म कारयेत् । त्रिपुरुषात्मककुटुम्बे षण्मासमध्ये मौञ्जीविवाहरूपमङ्गलोत्तरं संकटेन बिना चूडाकर्मादि न कारयेत् । संकटे तु वर्षभेदे सति कार्यम् । चतुःपुरुषपर्यन्तकृतो मासिकश्राद्धान्तप्रेतकर्मसमाप्ते यागाभ्युदयिकं चूड़ादिकर्मं न

---

रात्रि मे नहीं, कुमार की माता गर्भिणी हो तो पाँचवें वर्ष से पहिले चूड़ाकर्म न करे किन्तु पांचवें के पश्चात् गर्भिणी होने पर भी कर लेवे और उपनयन के साथ करने पर भी गर्भिणी का दोष नहीं है। विवाह उपनयन और चूड़ाकर्म के समय माता रजस्वला हो तो उसके शुद्ध हो जाने पर इन कर्मों को करे कुमार को ज्वर हो ता मुण्डन न करे । पिता के अविद्यमान होने से माता वा चाचादि मुण्डनादि करावे और उसी काल में उनकी पत्नी

कार्यम् । एकमातृजयोर्द्वयोरपत्ययोरेकवत्सरे समानसंस्कारौ न कारयेत् । प्रारम्भोत्तरं सूतकप्राप्तौ कूष्माण्डीभिर्ऋग्भिर्घृतं हुत्वा चूडोपनयनोद्वहनादिकमाचरेत् । चूडान्ता: संस्कारा: कन्यानाममन्त्रका: कार्या: समन्त्रकस्तु होम: ॥

# अथ चूड़ाकरणप्रयोग: ।

तत्र वहि:शालायां ज्योति:शास्त्रोक्तोक्तशुभमुहूर्त्ते माता कुमारमाप्लाव्याहते वाससी परिधाप्योत्सङ्गे कृत्वाऽग्ने: पश्चादुपविशेत् । देशकालकीर्त्तनान्ते अस्य कुमारस्य बीजगर्भसमुद्भवकल्मष निराकरणेन बलायुर्वर्चोऽभिवृद्धिव्यवहारसिद्धिद्वारा श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थं चूड़ाकर्मकरिष्ये । उपनयनेन सार्द्धं चेत् चूडोपनयने

---

रजस्वला हो तो शुद्धि हो जाने पर नान्दीश्राद्ध के पश्चात् शान्ति करके चूड़ादि करें । यदि आगे मुहूर्त न बनता हो तो रजस्वला की अशुद्धि में भी पूजनादि विधि करके चूड़ादि कर्म कर लेवें । तीन पीढ़ी कुटुम्ब में छ: मास के बीच यज्ञोपवीत और विवाह कर्म के पश्चात मुण्डनादि कर्म न करे । और कुछ झंझट हो तो संवत्सर बदल जाने पर कर लेवे । चार पीढ़ी पर्यन्त कुल में कोई मर गया हो तो मासिक श्राद्ध पर्यन्त प्रेतकर्म समाप्त हो जाने पर चूड़ादि कर्म करना चाहिये । एक माता से उत्पन्न सहोदर दो बालकों का एक संवत्सर में चूड़ादि संस्कार न करे । चूड़ादि कर्म का प्रारम्भ हो जाने पर सूतक आजाये तो कूष्माण्डी ऋचाओं से घृतका होमकर और एक गोदान करके चूड़ाकर्म उपनयन और विवाहवादिकर्म कर लेवे कन्याओं के मुण्डन पर्यन्त संस्कार वेदमन्त्रों के विनां स्मार्तमत्रों से वा नाम मन्त्रों से करने चाहियें । और उस २ संस्कार में कहा होम वेद मन्त्रों से ही करे ।

करिष्ये इति संकल्प्य निर्विघ्नार्थं संकल्पपुरस्सरं गणेशपूजनादिकं कृत्वा पुण्याहवाचनान्ते प्रजापतिः प्रीयतामिति वदेत् चूडाकरणाधिकारार्थं संकल्पपूर्वकं त्रीन्ब्राह्मणान् भोजयित्वा कुशकण्डिकामारभेत। तत्र क्रमः—कुशैर्हस्तमितां भूमिं परिसमुह्य तानैशान्यां परित्यज्य गोमयोदकेनोपलिप्य स्रुवमूलेन प्रादेशमात्रां वेदिं त्रिरुल्लिख्य उल्लेखनक्रमेणनामिकाङ्गुष्ठाभ्यां मृदमुद्धृत्य वारिणा तंदेशमभ्युक्ष्य कांस्यपात्रेणाग्निमानीय प्रत्यङ्मुखं सभ्यनाम्नोऽग्नेः स्थापनं कुर्यात्। ततोऽग्नेःपश्चिमतो यजमानाद्दक्षिणदिशिस्नापितमहतेवाससीपरिधाप्य कुमारमङ्केनिधाय माता उपविशति। ततः पुष्पचन्दनताम्बूलवासांस्यादाय—

---

जिसके यहां श्रोतस्मार्त्त अग्नि स्थापित हों वह यज्ञशाला से पृथक् मण्डपवेदि बना कर उसमें ज्योतिषोक्त शुभ मुहूर्त्त के समय चूड़ाकर्म करे। माता बालक को स्नान कराकर दो शुद्ध वस्त्र पहना के गोद में लेकर अग्नि से पश्चिम में बैठे। देशकाल कीर्त्तन के पश्चात्—इस कुमार की शुद्धि और परमेश्वर की प्रसन्नता के लिये उपनयन चूड़ाकर्म दोनों वा एक मैं करूंगा ऐसा संकल्प कर और निर्विघ्नता के लिये संकल्प पूर्वक गणेश पूजनादि करके पुण्याहवाचन के अन्त में (प्रजापतिः प्रीयताम्) कहे। पश्चात् चूड़ाकरणाधिकार सिद्धि के लिये संकल्प पूर्वक तीन ब्राह्मणों को भोजन कराके विधि पूर्वक होम करे। प्रथम वेदि में पंचभूसंस्कार करे—तीन कुशों से वेदि भूमि को झाड़कर कुशों को ईशानकोण में फेंक कर गोवर और जल से लीपकर स्रुवा के मूल वा स्फ्य से उत्तर २ वेदि में प्रागायत तीन रेखा करे। अनामिका और अंगुष्ठ से रेखाओं में से मिट्टी को उठाकर फेंक के वेदि में जल सेचन करे कांसे के वा मिट्टी के पात्र में सभ्यनामक अग्नि लाकर पश्चिमाभिमुख स्थापन करे। अग्नि से पश्चिम में तथा यजमान से दक्षिण में स्नान पूर्वक शुद्ध वस्त्र पहिने हुये बालक को गोद में लेकर माता बैठे तत्पश्चात्—पुष्प चन्दन ताम्बूल और वस्त्रों

ओम् अद्यैतस्मिन् कर्त्तव्यचूडाकर्महोमकर्मणि कृताकृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्म कर्तुममुकगोत्रममुकशर्माणं ब्राह्मणमेभिः पुष्पचन्दनताम्बूलवासोभिर्ब्रह्मत्वेन त्वामहं वृणे । इति ब्रह्माणं वृणुयात् ।

ओम् वृतोऽस्मीति प्रतिवचनम् । ओम् यथाविहितं कर्म कुर्विति यजमानेनोक्ते । ओम् करवाणि । इति प्रतिवचनम् । ततो यजमानोऽग्नेर्दक्षिणतःशुद्धमासनं दत्वा तदुपरि प्रागग्रान्कुशानास्तीर्याग्निं प्रदक्षिणं कारयित्वाऽस्मिन्कर्मणि त्वं मे ब्रह्मा भवेत्यभिधाय । ओम् भवानीति तेनोक्ते ब्रह्माणमुदङ्मुखं तत्रोपवेश्य—प्रणीतापात्रं पुरतः कृत्वा वारिणा परिपूर्य कुशैराच्छाद्य ब्रह्मणो मुखमवलोक्याग्नेरुत्तरतः कुशोपरि निदध्यात् । ततः परिस्तरणं—बर्हिषश्चतुर्थभागमादाय—आग्नेयादीशानान्तं ब्रह्मणोऽग्निपर्यन्तं नैर्ऋत्याद्वायव्यान्तमग्नितः प्रणीतापर्यन्तम् ततोऽग्नेरुत्तरतः

---

को लेकर (ओमद्य०) इत्यादि वाक्य पढ़कर यजमान ब्रह्मा का वरण करे और पुष्पादि ब्रह्मा के हाथ में देवे । ब्रह्मा पुष्पादि को लेकर (ओवृतोऽस्मि) कहे । तब (यथावि०) यजमान कहे और ब्रह्मा [करवाणि०) कहे तब अग्नि से दक्षिण में शुद्ध आसन चौकी आदि बिछाकर उस पर पूर्व को जिनका अग्रभाग हो ऐसे कुश बिछाकर ब्रह्मा को अग्नि की प्रदक्षिणा कराके [अस्मिन् कर्मणि त्वं में ब्रह्मा भव] इस कर्म में तुम मेरे ब्रह्मा हो ऐसा कहकर ब्रह्मा के [भवानि] कहने पर उस आसन पर ब्रह्मा को उत्तराभिमुख बैठाकर प्रणीतापात्र को सामने रखके जल से भर के कुशों से आच्छादन कर ब्रह्मा का मुख अवलोकन करके अग्नि से उत्तर में कुशों पर प्रणीतापात्र को प्राच्यग्र रक्खे । तदनन्तर चार मुट्ठी कुश लेकर अग्नि के सब ओर परिस्तरण करे—एक चौथाई कुश अग्निकोण से ईशान दिशा तक, द्वितीय भाग ब्रह्मा के आसन से अग्नि पर्यन्त तृतीय भाग नैर्ऋत्यकोण से वायुकोण पर्यन्त चौथा अग्नि प्रणीता पर्यन्त बिछावे । तदनन्तर अग्नि से उत्तर में

प्रणीतापर्यन्तम् । ततोऽग्नेरुत्तरतः पश्चिमदिशि पवित्रच्छेदनार्थं कुशत्रयम् । पवित्र करणार्थं साग्रमनन्तर्गर्भितकुशपत्रद्वयम् । प्रोक्षणीपात्रं, आज्यस्थाली, संमार्जनकुशाः समिधस्तिस्रः, स्रुवः, आज्यं, तण्डुलपूर्णपात्रं, पवित्रच्छेदनकुशानां पूर्वपूर्वदिशि क्रमेणासादनीयम् । अमीषामुत्तरोत्तरतः साधारणवस्तून्युपकल्पनीयानि तत्र शीतोदकमुष्णोदकं घृतदधिनवनीतान्यतमस्य पिण्डः द्वादशाङ्गुलमितं त्रिःश्वेतशल्लकीकण्टकं द्वादशङ्गुलदीर्घाणि साग्रसप्तविंशतिकुशपत्राणि, ताम्रपरिष्कृतआयसः क्षुरः नापितः, वृषभगोमयपिण्डः, दक्षिणा, ततः पवित्रच्छेदनकुशैः पवित्रे छित्त्वा सपवित्रकरेण प्रणीतोदकं त्रिः प्रोक्षणीपात्रे निषिच्य द्वाभ्यामनामिकाङ्गुष्ठाभ्यामुत्तराग्रे पवित्रे गृहीत्वा त्रिरुत्पवनं ततः प्रोक्षणीपात्रं वामहस्ते कृत्वाऽनामिकाङ्गुष्ठगृहीतपवित्राभ्यां प्रोक्षणीजलं त्रिरुत्क्षिप्य प्रणीतोदकेन प्रोक्षणीपात्रमभ्युक्ष्य

---

प्राक्संस्थ पात्रासादन करे। पवित्र छेदनार्थ तीन कुश तथा पवित्रकरणार्थ अग्रभाग सहित जिनके भीतर अन्य कुश न हों ऐसे दो कुश, प्रोक्षणीपात्र, आज्यस्थाली, संमार्जनकुश, उपयमनकुश ढाक की तीन समिधा, स्रुव, आज्य, चावलों से भरा एक पूर्णपात्र, छेदन कुशों से पूर्व 2 क्रम से उत्तर को अग्रभाग कर इन सब की स्थापन करे। उक्त वस्तुओं से उत्तर 2 की ओर साधारण वस्तु रक्खे शीतजल, घी दही वा मक्खन इनमें से कोई एक, तीन जगह में स्वेत बारह अंगुल लम्बा से ही का एक कांटा, अग्रभाग सहित द्वादशांगुल लम्बे सत्ताईस कुश, तांबा जिसमें मिला हो ऐसा लोहे का छुरा, नाई, बैल का गोबर दक्षिणा इन सबको स्थापित करके पवित्र छेदनार्थ तीन कुशों से प्रादेशमात्र दो कुशों का छेदन करके पवित्र सहित दाहिने हाथ से प्रणीता के जल को तीन बार प्रोक्षणीपात्र में डालकर अनामिका और अंगुष्ठ से पकड़े हुये पवित्रों से उस प्रोक्षणीस्थ जल का उत्पवन करे और प्रणीता के जलसे प्रोक्षणीस्थ जल का पवित्रों द्वारा तीन

प्रोक्षणीजलेनासादितवस्तून्यभिषिच्याग्निप्रणीतयोर्मध्ये प्रोक्षणी-पात्रं निदध्यात् । आज्यस्थाल्यामाज्यं कृत्वाऽधिश्रित्य ज्वल-तृणादिकमादायाज्यस्योपरि प्रदक्षिणं भ्रामयित्वा वन्हौ तत्क्षि-पेत् । ततस्त्रिः स्रुवप्रतपनं संमार्जनकुशानामग्रैरन्तरतोमूलैर्वाह्यतः स्रुवं संमृज्य प्रणीतोदकेनाभ्युक्ष्य पूर्ववत् त्रिः प्रतप्य दक्षिणतो निदध्यात् । ततःप्रदक्षिणक्रमेणाग्नित आज्यमवतार्याग्रतो निदध्यात् । ततः प्रोक्षणीवत्त्रिराज्यमुत्पूयावेक्ष्य सत्यपद्रव्ये तन्निरसनं पूर्ववत्प्रोक्षण्युत्पवनं तत उत्थाय उपयमनकुशानादाय वामहस्ते कृत्वा प्रजापतिं मनसा ध्यात्वा तूष्णीमग्नौ घृताक्ताः समिधस्तिस्रः प्रक्षिपेत् । तत उपविश्य सपवित्रप्रोक्षण्युदकेन प्रदक्षिणक्रमेणाग्निं पर्युक्ष्य प्रणीतापात्रे पवित्रे कृत्वा ब्रह्मणान्वारब्धः पाति-

---

बार अभिषेचन करके प्रोक्षणीपात्र के जलसे आसादन किये आज्यस्थाली आदि का प्रोक्षण करके अग्नि और प्रणीतापात्र के बीच में प्रोक्षणीपात्र को रख देवे तब आज्यस्थाली में घृतपात्र से घृत गिरावे । घृत को अग्नि पर धरके सूखे कुश जलाकर घी के ऊपर प्रदक्षिण भ्रमण कराके अग्नि में जलते कुश फेंक कर स्रुवा को तीनवार अग्नि में तपा कर संमार्जन कुशों के अग्रभाग से भीतर की ओर कुशों के मूलभाग से बाहर की ओर स्रुवा को झाड़ पोंछ शुद्ध कर तथा प्रणीता के जल से सेचन करके और फिर तीनवार तपाके अग्नि से दक्षिण की ओर स्रुवा को धर देवे । तत्पश्चात् तपते हुए घी को अग्नि से उतार कर उत्तर में धरे । तब तीन वार प्रोक्षणी के तुल्य पवित्रों से घी का उत्पवन करके देखे यदि घृत में कुछ निकृष्ट वस्तु हो तो निकाल कर फेंक देवे और फिर तीन वार प्रोक्षणीपात्र का उत्पवन करे । तदनन्तर उठकर उपयमनकुशों को वाम हाथ में लेके प्रजा-पति का मन से ध्यान करके घृत में डुबोई तीन समिधाओं को तूष्णीं बिना मन्त्र पढ़े एक-एक करके अग्नि में चढ़ावे । फिर बैठकर पवित्र सहित प्रोक्षणी के जल को प्रदक्षिण क्रम से ईशानकोण से लेकर उत्तर दिशातक

तदक्षिणजानुः समिद्धतमेऽग्नौजुहुयात् । तत्र प्रत्याहुत्यनन्तरं स्रुवावस्थितहुतशेषघृतस्य प्रोक्षणीपात्रे प्रक्षेपः । ततो वक्ष्यमाण-क्रमेणाघाराज्यभागमहाव्याहृतिसर्वप्रायश्चित्तहोमान् कुर्यात् ।

ओं प्रजापतये स्वाहा । इदं प्रजापतये न मम ॥ १ ॥

इतिमनसा ।

ओं इन्द्राय स्वाहा । इदमिन्द्राय नमम ॥ १ ॥

ओं अग्नये स्वाहा । इदमग्नये नमम ॥ ३ ॥

ओं सोमाय स्वाहा । इदं सोमाय नमम ॥ ४ ॥

ओं भूः स्वाहा । इदमग्नये नमम ॥ ५ ॥

ओं भुवः स्वाहा । इदं वायवे नमम ॥ ६ ॥

ओं स्वः स्वाहा । इदं सूर्याय नमम ॥ ७ ॥

ओं त्वं नो अग्ने वरुणस्य विद्वान्देवस्य हेडोऽवया-सिसीष्ठाः । यजिष्ठो वन्हितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषाᳫ सि प्रमुमुग्ध्यस्मत्स्वाहा । इदमग्नीवरुणाभ्यां नमम ॥८॥ ओं स त्वन्नो अग्नेऽवमो भवोती नेदिष्ठो अस्याउषसो व्युष्टौ । अवयक्ष्व नो वरुणᳫ रराणो वीहि मृडीकᳫ सुहवो न एधि

---

अग्नि के सब ओर सेचन करे अर्थात् प्रोक्षणीपात्र का सब जल पर्युक्षण में गिरा देवे । प्रणीतापात्र में दोनों पवित्र रखकर प्रोक्षणीपात्र का विसर्जन करे । तदनन्तर दाहिने घुटने को भूमि में टेककर ब्रह्मा से अन्वारब्ध हुआ यजमान प्रज्वलित अग्नि में स्रुवा से आज्याहुतियों का होम करे । वहां वहां उस २ आहुति देने पश्चात् स्रुवा में जो घृतविन्दु बचें उनको प्रोक्षणीपात्र में डालता जावे प्रजापति का ध्यान कर पूर्वाघार की तूष्णी आहुति देवे ।

स्वाहा। इदमग्नीवरुणाभ्यां नमम ॥ ९ ॥ ओं अयाश्चाग्नेऽस्यनभिशस्तिपाश्च सत्यमित्त्वमयाऽअसि। अया नो यज्ञं वहास्ययानो धेहि भेषजꣳ स्वाहा। इदमग्नये अयसे नमम ॥ १० ॥ ओं ये ते शतं वरुण ये सहस्रं यज्ञियाः पाशा वितता महान्तः। तेभिर्नो अद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा। इदं वरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यश्च नमम ॥ ११ ॥ ओं उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं विमध्यमꣳ श्रथाय। अथावयमादित्य व्रते तवानागसो अदितये स्याम स्वाहा। इदं वरुणाय नमम।

ओं प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये नमम ॥ १३ ॥

इति मनसा प्राजापत्यम्।

ओं अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा। इदमग्नये स्विष्टकृते नमम ॥ १४ ॥ इति स्विष्टकृत्।

अथ संस्रवप्राशनम्। तत आचम्य—

ओं अद्यामुष्य कुमारस्य कृतैतच्चूडाकरणहोमकर्मणि कृताकृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्म प्रतिष्ठार्थमिदं पूर्णपात्रंप्रजापति-

---

त्याग सब यजमान स्वयं बोलता जाये। आधार की दो आज्यभाग की और दो महाव्याहृतियों की तीन सर्व प्रायश्चित्त की पांच तथा प्राजापत्य और स्विष्टकृत् दो सब चौदह आहुति त्यागों सहित देकर संस्रवप्राशन कर हाथ धो आचमन करके ब्रह्मा को दक्षिणा देवे। उसमें (ओमद्यैतस्मिन्०) इत्यादि

दैवतममुकगोत्रायाऽमुकशर्मणे ब्राह्मणाय ब्रह्मणे दक्षिणां तुभ्यमहं संप्रददे ।

इति ब्रह्मणे दक्षिणां दद्यात् ।

ओं स्वस्तीति प्रतिवचनम् । ततः ।

ओं सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु ॥

इति पवित्राभ्यां प्रणीताजलमानीय तेन शिरः संमृज्य—

ओं दुर्मित्रयास्तस्मै सन्तु योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः ॥

इत्यैशान्यां प्रणीतान्युब्जीकरणं ततः स्तरणक्रमेण बर्हिरुत्थाप्याज्येनाभिघार्य --

ओम् देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमित । मनसस्पतइमं देवयज्ञ ँ स्वाहा वातेधाः स्वाहा ॥ इदं वाताय नमम ॥

इति मन्त्रेण बर्हिर्होमः । अथ शीतोदकमुष्णोदकेन —

ओम् उष्णेन वाय उदकेनेह्यदिते केशान्वप ।

---

संकल्प करे । और ब्रह्मा (ओं स्वस्ति) कह कर दक्षिणा लेवे । तदनन्तर पवित्रों द्वारा प्रणीता का जल लेकर (ओं सुमित्रि०) मन्त्र पढ़के अपने शिर पर जलसेचन करके (ओं दुर्मित्रिया०) मन्त्र से प्रणीता के शेष जल को ईशान दिशा में लौट देवे और पवित्रों को बिछाये हुए कुशों में मिला देवे तब जिस क्रम से कुश विछाये थे उसी क्रम से पवित्रों सहित उठाकर कुशों में घी लगा कर हाथ से ही कुशों का होम (ओं देवागातुर्वि०) मन्त्र पढ़के त्याग के साथ कर देवे । तब शीतल जल को गर्म जल के साथ (उष्णेन वाय०) मन्त्र से

इतिमन्त्रेणाभिषच्य तक्रमिश्रितोदके नवनीताद्यन्यतमपिण्डं तूष्णीं प्रक्षिप्य दक्षिणपश्चिमोत्तरक्रमेण पूर्वबद्धकुमारकेशजूटिकात्रये दक्षिणजूटिकाम्—

ओम् सवित्रा प्रसूता दैव्या आप उन्दन्तु ते तनुम्। दीर्घायुत्वाय बलायवर्चसे ॥

इति मन्त्रं पठित्वा तेनैव मिश्रितवारिणाऽऽर्द्रीकृत्य ततो दक्षिणभागस्थितजूटिकाभागत्रयं कुर्यात्। तत्र एकामेकां जूटिकां प्रतिकुशपत्रत्रयसंयोजनं कुर्यात्। शल्लकीकण्टकेन तूष्णीं विवरणं कृत्वा भागत्रयं कुर्यात्। ततः सप्तविंशतिकुशपत्रतः पत्रत्रयमानीय—

ओम् ओषधे त्रायस्व ॥

इति मन्त्रेण तत्केशमूलसंलग्नाग्रजूटिकाप्रथमभागमध्यान्तरितं कुर्यात्। ततः शिवोनामेति लोहक्षुरमादाय।

ओम् शिवो नामासि स्वधितिस्ते पिता नमस्ते अस्तु मा माहिᳫसीः ॥

---

मिला के थोड़ा मट्ठा भी जल में मिला दे उस मट्ठा मिले जल में नवनीत—मक्खन का वा दही का थोड़ा अंश डाले। तब पूर्वाभिमुख बैठे बालक के शिर के दक्षिण पश्चिम तथा उत्तर में तीनों ओर पहिले से बालों के तीन जूड़ा बांध रक्खे हों उन में से दाहिने चूड़ा को [ओं सवित्रा०] मन्त्र पढ़के उस घृतादि मिलाये जल मे भिगोवे। तदनन्तर दाहिने भाग के जूड़ा बांधे केशों के तीन भाग करे उन एक एक भाग में तीन तीन स्थानों में श्वेत सेही के कांटे से प्रथम बालों को अलग २ करके तीन भाग करे तदनन्तर सताईस कुशों में से तीन कुश लेकर उन कुशों के अग्रभाग को दाहिने केशों के तीन भागों में से पहिले भाग के मूल में [ओषधे०] मन्त्र पढ़ कर लगावे तदनन्तर [शिवो नामासि०] मन्त्र पढ़ कर लोहे का छुरा

ओम् निवर्तयाम्यायुषेऽन्नाद्याय प्रजननाय रायस्पोषाय सुप्रजास्त्वाय सुवीर्याय ।

निवर्त्तयामीति मन्त्रेण सकुशजूटिकासंलग्नं कुर्यात् । ततः कुशपत्रत्रयसहितां जूटिकां छिन्द्यात्—

ओम् येनावपत्सविता क्षुरेण सोमस्य राज्ञो वरुणस्य विद्वान् । तेन ब्रह्माणो वपतेदमस्यायुष्यं जरदष्टिर्यथासत् ॥

इति मन्त्रेण पश्चिमजूटिकाछेदनं कुर्यात् । ततस्तांल्लून-कुशपत्रत्रयसहितान् केशाननडुद्गोमयपिण्डोपरि उत्तरस्यां दिशि निदध्यात् । अत्रैव पूर्वप्रक्षालितपत्रभागद्वये कुशपत्रत्रितयान्त-र्निधानादिच्छेदनान्तं पूर्ववदेव तूष्णीं कुर्यात् ततः पश्चिमजूटि-कायां पूर्ववत्तेनैव मन्त्रेणार्द्रीकरणं तूष्णीं शल्लकीकण्टकेन भाग-त्रयकरणं केशमूलसंलग्नकेशान्तरितमध्यकुशपत्रत्रयधारणक्षुरग्रहण-तत्संयोजनानि तत्तन्मन्त्रेणैव कुर्यात् । तत्रप्रथमजूटिकाछेदने मन्त्र :—

---

हाथ में लेकर (निवर्तया०) मन्त्र से बालों में छुरा लगाकर (येनावप-त्सविता०) मन्त्र पढ़ कर दाहिने केशों के तीन भागों में पश्चिम भाग को कुशा सहित काटे । उन तीन कुशा सहित काटे केशों को बैठ कर गोबर पर उत्तर की ओर रक्खे तब पहिले भिगोये दाहिने दो भागों में तीन २ कुश रखना आदि केशच्छेदन पर्यन्त पूर्वक के तुल्य सब काम बिना मन्त्र पढ़े तूष्णीं करे तदनन्तर शिर के पश्चिम भाग के जूडा में पूर्ववत् उसी मन्त्र से बालों का भिगोना तथा बिना मन्त्र पढ़े सेही के कांटे से केशों के तीन भाग करना, केशों के मूल में लगे बालों से ढपे तीन कुशों को रखना छुरा को हाथ में लेना और बालों में लगाना उन २ उक्त मन्त्रों से करे । उसमें पश्चिम की प्रथम जूटिका के काटने का मन्त्र (त्र्यायुषं०) है । छेदन

ओम् त्र्यायुषं जमदग्नेः कश्यपस्य त्र्यायुषम् ।
यद्देवेषु त्र्यायुषं तन्नो अस्तु त्र्यायुषम् ॥

इति मन्त्रेण च्छित्त्वा पूर्ववद्गोमयपिण्डोपरि निदध्यात् । तत्रावशिष्टभागद्वये कुशपत्रत्रयं केशान्तर्निधानादिच्छेदनपर्यन्तं सर्वं पूर्ववत्तूष्णीमेव कर्त्तव्यम् । कुशपत्रत्रयसहितलूनकेशानां गोमयपिण्डोपरि धारणं च तत उत्तरभागजूटिकायाँ प्रक्षालनादि क्षुरसंयोजनान्तेषु पूर्ववत्तत्तन्मन्त्रप्रयोगः कार्यः । तत्र प्रथम-भागजूटिकायाँ छेदने मन्त्र :—

ओं येन भूरिश्चरा दिवं ज्योक्च पश्चाद्धि सूर्यम् । तेन ते वपामि ब्रह्मणा जीवातवे जीवनाय सुश्लोक्याय स्वस्तये ॥

ततः केशान् गोमयपिण्डोपरि निदध्यात् । ततोऽवशिष्ट-भागद्वये कुशपत्रत्रये केशान्तर्निधानादिच्छेदनपर्यन्तं सर्वं पूर्ववत्तू-ष्णीमेव कार्यम् । गोमयपिण्डोपरि धारणमपि । ततः समस्तं शिरः प्रक्षाल्य यत्क्षुरेणेति मन्त्रेण केशोपरि प्रदक्षिणक्रमेणानुके-

करके पहिले के तुल्य केशों को बैल के गोबर पर रक्खे । और पश्चिम के शेष दो भागों में तीन २ कुशों को कुशों के भीतर रखना आदि केशच्छेदन पर्यन्त सब काम पूर्ववत् ही तूष्णीं करे । और छेदन किये तीन कुशों सहित केशों को गोबर पर धरे । तदनन्तर शिर के उत्तर भाग के जूड़ा में भिगोना आदि केशों में छूरा लगाने पर्यन्त पूर्ववत् उस २ मन्त्र का प्रयोग करना चाहिये । उत्तर के तीन भागों में से प्रथम भाग के केश [येन भूरि०] मन्त्र से काटे तब उन कुश सहित केशों को भी गोबर पर धरे । तदनन्तर शेष रहे उत्तर के दो भागों में तीन २ कुशों को केशों के भीतर रखना आदि सब काम पूर्वके तुल्य तूष्णीं करे और केशच्छेदन करके गोबर के पिण्ड पर रक्खे तदनन्तर सब शिर को भिगोकर तीनवार

शान् त्रिः क्षुरं भ्रामयेत्—सकृन्मन्त्रेण द्विस्तूष्णीम् ।

ओं यत् क्षुरेण मज्जयता सुपेशसा वप्त्रा वा वपति केशांश्छिन्धिशिरो मास्यायुः प्रमोषीः ॥

ततस्ताभिरेवाद्भिः समस्तं शिर आर्द्रीकृत्य-ओं-अक्षिण्वन्-परिवप । इति नापिताय क्षुरं प्रयच्छेत् ।

अथ नापितः शिखां धृत्वा प्राङ्मुखस्थस्योदक्संस्थमुदङ्-मुखस्य वा प्राक्संस्थं सर्वशिरोवपनं यथाकुलधर्मं कुर्यात्—

केशशेषंततः कुर्याद् यस्मिन् गोत्रे यथोचितम् ।
कुर्बन्त्यन्येशिखामात्रं मङ्गलार्थमिहक्वचित् ॥
काम्बोजानां वसिष्ठानां दक्षिणे कारयेच्छिखाम् ।
द्विभागेऽत्रिकश्यपानां मुण्डाश्चभृगवोमतः ॥
पञ्चचूड़ाआङ्गिरस एका वाजसनेयिनाम् ।

तांश्च केशान्नूतनवस्त्रेणावेष्ट्य माता दधिदुग्धसमन्वित-गोमयपिण्डोपरि संगृह्य गङ्गायां गोष्ठेवा खनेत् । इति समाचारः ।

पूर्ववत्पूर्णाहुति :—

---

प्रदक्षिणा क्रम से केशों के अनुकूल [यत्क्षरण०] मन्त्र से छुरा को शिर पर सब ओर घुमावे एक बार मन्त्र से दो बार तूष्णीम् । फिर उसी घृतादि मिले शीत और उष्ण जल से सब शिर को भिगोकर [ओं अक्षिण्वन् परिवप] ऐसा कहकर नाई को छुरा देवे । और नाई कुल धर्मानुसार एक आदि शिखा को छेद कर शेष सब बाल बनावे । जिस गोत्र में जितने बाल शेष रखने मुण्डन में उचित हों उतने शेष रक्खे । कई लोग मङ्गलार्थ शिखा मांत्र शेष रखते हैं । कम्बोज और वसिष्ठ गोत्र वालों के दाहिनी ओर शिखा होती है अत्रि और कश्यप गोत्र वालों के दोनों ओर बायीं दाहिनी दो शिखा होती हैं, भृगु गोत्री बिना शिखा के मुंड़े रहते हैं, अङ्गिरा गोत्र वालों की पाँच शिखा होती है और वाजसनेय शाखा वालों के एक शिखा होती है । उन केशों को नये वस्त्र से लपेट

ओं मूर्धानं दिवो अरतिं पृथिव्या वैश्वानरमृतआजातमग्निम् । कवि॰ सम्राजमतिथिं जनानामासन्नापात्रं जनयन्त देवाः स्वाहा ।

इति मन्त्रेण पूर्णाहुतिः । तत उपविश्य स्रुवेण भस्मानीय—दक्षिणानामिकाग्रगृहीतभस्मना त्र्यायुषं कुर्यात् ।

ओं त्र्यायुषं जमदग्नेः । इतिललाटे ।

ओं कश्यपस्य त्र्यायुषम् ।। इति ग्रीवायाम् ।

ओं यद्देवेषु त्र्यायुषम् ।। इति दक्षिण बाहुमूले ।

ओं तन्नो अस्तु त्र्यायुषम् ।। इति हृदि ।

अनेनैव क्रमेण कुमारललाटादावपि । तत्रतत्ते अस्तु इति विशेषः । ततस्तान् केशान् सगोमयपिण्डान् गोष्ठे सरित्तीरे वा, अन्यस्मिन्नुदकान्तरे वा निदध्यात् । ततः संस्कारकर्त्ता स्वाचार्याय गोनिष्क्रयीभूतां दक्षिणां दत्त्वा मातृविसर्जनंचकृत्वा दशब्राह्मणान् भोजयेत् ।।

---

के बच्चे की माता दही दूध सहित गोबर के पिण्ड पर धरे । तदनन्तर पूर्व के तुल्य [मूर्धान०] मन्त्र से पूर्णाहुति देकर बैठ के स्रुव् द्वारा भस्म लेके दाहिने हाथ की अनामिका अङ्गुलि के अग्रभाग से [त्र्यायुषं०[ में मस्तक में [कश्यपस्य०] से कण्ठ में [यद्देवेषु०] से दक्षिण बाहु के मूल में और [तन्नोअस्तु०] से हृदय में भस्म लगावे । इसी क्रम से बालक के मस्तकादि में भी भस्म लगावे पर यहाँ मन्त्रस्थ [तन्नो०) के स्थान में, [तत्ते०] ऊह करे । तब उन गोबर सहित केशों को गोशाला में वा नदी के किनारे वा अन्य तालाब आदि के किनारे गाड़ देवें । पश्चात् संस्कार करने वाला पुरुष अपने गुरु को गौ के मूल्य की दक्षिणा देकर मातृगणों का विसर्जन करके दश ब्राह्मणों को भोजन करावे ।

इति चूड़ाकर्म समाप्तम् ।।

# अथ कर्णवेधः

स च तृतीये पञ्चमे व वर्षे ज्योतिःशास्त्रोक्तशुभमासे शुक्लपक्षे पुष्यचित्रारेवत्यादिनक्षत्रान्वितशुभवासरे शुभमुहूर्त्ते कार्यः। मङ्गलद्रव्ययुक्तजलेन कृतस्नानोऽहते वाससी परिधाय कृतमङ्गलतिलकः कुमारपिता तस्मिन्नसन्निहिते पितृव्यादिर्वा शुभासन उपविश्याचम्य प्राणानायम्य देशकालकीर्त्तनान्ते- अस्य कुमारस्यायुरभिवृद्धिव्यवहारसिद्धिद्वारा श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थं कर्णवेधं करिष्ये। तदङ्गत्वेन निर्विघ्नार्थं गणपतिपूजनं करिष्ये—इति संकल्पपुरस्सरं गणेशपूजां विधाय गणेशसरस्वतीब्रह्मविष्णुशिवान्नवग्रहांल्लोकपालान विशेषेण कुलदेवतां ब्राह्मणांश्च प्रणम्य शुभासने प्राङ् मुखं कुमारं भूषणवासोभिरलंकृतमुपवेशयेत्।

तदनन्तरं कुमारस्य हस्ते मधुरं दत्त्वा—

ओं भद्रं कर्णेभिः शृणयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः। स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवाꣳ सस्तनूभिर्व्यशेमहि देव-

---

कर्णवेध संस्कार तीसरे वा पाँचवें वर्ष ज्योतिःशास्त्रोक्त शुभ मास में शुल्क्लपक्ष में पुष्य चित्रा रेवती आदि नक्षत्र युक्त शुभ दिन शुभ मुहूर्त्त में करना चाहिये। मङ्गल द्रव्य युक्त जल से स्नान कर चीरेदार शुद्ध दो वस्त्र धारण करके माङ्गलिक तिलक लगाकर बालक का पिता वा चाचा आदि शुभासन पर बैठ प्राणायाम करके देशकाल कीर्त्तन के अन्त में इस कुमार की आयुवृद्धि और व्यवहारसिद्धि द्वारा श्रीपरमेश्वर की प्रसन्नता के अर्थ कर्णवेध संस्कार में करूंगा ऐसा संकल्प पूर्वक निर्विघ्नार्थ गणेश जी का पूजन करके गणेश, सरस्वती, ब्रह्मा, विष्णु, शिव. नवग्रह, लोकपाल, और विशेष कर कुलदेवता को तथा ब्राह्मणों को नमस्कार करके वस्त्राभूषणों से शोभित बालक को शुभासन पर पूर्वाभिमुख बैठावे॥

तदनन्तर बालक के हाथ में खाने के लिए मिठाई देकर (भद्रंक-

हितं यदायुः ॥

इति मन्त्रेण दक्षिणकर्णमभिमन्त्र्य—

ओं वक्ष्यन्तो वेदा गनीगन्ति कयं प्रियꣳ सखायं परि-षस्वजाना । योषेव शिङ्क्ते वितताधिधन्वञ्ज्याइयꣳ समने पारयन्ती ॥

इति मन्त्रेण वामकर्णमभिमन्त्रयेत् । ततो बालस्य कर्णवेध-स्थलं मङ्गलसूत्रोपेतया सुवर्णरजतादिसूच्या कुशलसुभगस्त्रिया स्वर्णकारादिना वा वेधयेत्—कुमारस्य दक्षिणकर्णं पूर्वंकुमार्यास्तु वामकर्णं पूर्वं वेधयेत् । तस्मिन् समये मधुरादिदानं समाचारात् । ततो ब्राह्मणान् भोजयित्वा तेभ्यो दक्षिणां दत्त्वा तेभ्य आशिषो गृहीत्वा सुवासिन्यै च कुङ्कुमताम्बूलादि दत्वा गणपतिं विसृजेत् । पुंसः सूर्यरश्मिप्रवेशयोग्यं स्त्रीणां च यथेच्छं रन्ध्रं वर्धयेत् । इति कर्णवेधः ॥ १ ॥

जातकर्मसमारभ्य स्त्रीणाचूड़ान्तसर्वशः ।
होमःसमन्त्रकःकार्यःसंस्कारस्तुमन्त्रकः ॥

---

र्णंभि:०) मन्त्र से दहिने कान का अभिमन्त्रण करके (वक्ष्यन्ती०) मन्त्र से बायें कानका अभिमन्त्रण करे अर्थात् दाहिने वायें कान की ओर देखता हुआ उस २ मन्त्र को पढ़े । माङ्गलिक सूत से युक्त सुवर्ण चांदी की बनवाई हुई सुई से सौभाग्यवती चतुर स्त्री के द्वारा वा सुवर्णकारादि द्वारा बालक के वेधन योग्य कान के स्थल को वेधन करावे । बालक का दाहिना और कन्या का वायां कान पहिले छिदावे । उस समय मिष्ट खिलाने की चाल परम्परा-गत अच्छी है । तदनन्तर ब्राह्मणों को भोजन कराके उन्हें दक्षिणा देकर

स्त्रीशूद्रयोस्तु गर्भाधानादयो विवाहान्ता दश संस्काराः कार्यः शूद्रस्य तु पौराणिकविधिना कार्याः । गर्भाधानादयो मुण्डनान्ता नव दशमो विवाहः । द्विजकन्यानां गर्भाधानं पुंसवनं सीमन्तश्च कन्यात्वबोधासम्भवात्पुरुषरूपेणैव वेदोक्तविधिना वेदमन्त्रैरेव कार्या इति व्यवस्था ॥

---

उनसे आशीर्वाद लेकर और सुवासिनी स्त्री को केशर पानादि देकर गणेश जी का विसर्जन करे। बालक के कान में सूर्य की किरण प्रवेश हो सकने योग्य छिद्र को बढ़ावे और कन्या के छिद्र को आभूषण के योग्य बढ़ावे ॥

स्त्री तथा शूद्रों के गर्भाधान से लेकर विवाह पर्यन्त दश संस्कार करने चाहिये। उस में शूद्र जातीय पुरुष तथा स्त्रियों के संस्कार पौराणिक विधि से करे किन्तु वेद विधि से वा वेदमन्त्रों से नहीं। गर्भाधान से मुण्डन पर्यन्त नौ और दसवां विवाह ये ही दश संस्कार स्त्री शूद्रों के लिए हैं। गर्भकाल में पुत्र वा कन्या का बोध न हो सकने से द्विज कन्याओं के गर्भावस्था सम्बन्धी तीनों संस्कार पुत्र बुद्धि से वेदोक्त ही करने उचित हैं। और जातकर्म से मुण्डन पर्यन्त द्विज कन्याओं के संस्कारों में होम तो वेदमन्त्रों से करना चाहिए तथा अन्य कामों को अमन्त्रक वा नाम मन्त्रों से अथवा स्मार्त्त मन्त्रों से करे। तथा द्विज कन्याओं का विवाह संस्कार भी वेदमन्त्रों से ही करना चाहिये स्त्री और शूद्र के उपनयन वेदारम्भ समावर्त्तनादि अन्य संस्कार कर्त्तव्य नहीं हैं यही व्यवस्था जानो ॥

अब जन्मदिनपूजा लोक में इसका नाम वर्षगांठ भी बोला जाता है। जब तक बालक एक वर्ष का हो तब तक ग्यारह महीने में प्रतिमास उसी जन्मतिथि का पितादि कोई जन्मदिन पूजा करें एक वर्ष का हो जाने पर आगे प्रति वर्ष एक बार जन्मतिथि का वह पूजा करनी चाहिये। यदि जन्म तिथि की वृद्धि होने से दो हो जाय तो जिस दिन जन्म का नक्षत्र हो उस दिन पूजा करें। यदि दोनों दिन जन्म का नक्षत्र हो तो जिस दिन सूर्योदय के

# अथ जन्मदिनपूजाप्रयोगः ।

जन्मदिने पुत्रकलत्रसहितो यजमानो मङ्गलद्रव्ययुतजलेन स्नात्वाऽहते वाससी भूषणानि च धृत्वा कृतमङ्गलतिलको माता पितृगुर्वाचार्यकुलदेवताविप्रान्प्रणम्य गृहान्तः शुभासने प्राङ्मुखउपविश्य स्वदक्षिणतः पत्नीं तस्या दक्षिणतो बालं चोपवेश्य धृतपवित्रपाणिराचान्तःप्राणायामं विधाय देशकालकीर्तनान्ते अस्य बालस्य दीर्घायुःश्रीतेजोवृद्धिद्वारा श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थमद्य जन्मदिने वर्धापनाख्यं कर्म करिष्ये स्वयं करणे—मम दीर्घायुस्तेजोवृद्धिद्वारा श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थमद्य मदीयजन्मदिने वर्धाप-

---

समय चार घड़ी से कुछ भी अधिक जन्मतिथि हो उस दिन करे और चार घड़ी तक ही उदयतिथि हो तो पहिले दिन करे जन्म का महीना मलमास हो तो शुद्ध मास में जन्म दिन पूजा कर्त्तव्य है। जन्म दिन की पूजा को बाल्यावस्था में १५ वर्ष तक पितादि किया करें और पीछे स्वयं किया करे।

बालक के जन्म के दिन पिता अपनी पत्नी के सहित मंगल स्नान कर चीरेदार दो वस्त्र और भूषणों को धारण कर मांगल्य तिलक लगाकर माता पिता गुरु आचार्य कुल देवता और ब्राह्मणों को नमस्कार कर घर के भीतर शुभासन पर बैठ के अपने से दक्षिण में पत्नी को और उस से दाहिनी ओर बालक को बैठाकर हाथ में पवित्री धारण किये आचमन प्राणायाम कर के देशकाल कीर्तन रूप संकल्पान्त में कहे कि इस बालक का आयु और तेज बढ़ने द्वारा श्रीपरमेश्वर की प्रसन्नतार्थ आज जन्म के दिन वर्धापन कर्म करूंगा। यदि युवा हो जाने पर यह स्वयं अपने जन्म

नाख्यं कर्म करिष्ये-इति संकल्प्य निर्विघ्नार्थं संकल्पपुरस्सरं गणपतिपूजनं स्वस्तिपुण्याहवाचनं च कुर्यात् ततो यज्ञियकाष्ठपीठे पंक्तिरूपेण स्थापितेष्वक्षतपुञ्जेषु निम्नदेवता आवाहयेत् । तद्यथा ओंगणपतये नमः गणपतिमावाहयामि एवं सर्वत्र-ओं-दुर्गायै नमः दुर्गामावाहयामि । ओंकुलदेवतायै नमः । कुलदेवता० । ओंप्रजापतये० प्रजापति० । ओंविष्णवे० विष्णु० । ओंमहेश्वराय० महेश्वर० । ओंसूर्याय० सूर्य० । ओंसोमाय० सोम० । ओंभौमाय० भौम० । ओं बृहस्पतये० बृहस्पति० । ओं-शुक्राय० शुक्र० । ओंशनैश्चराय० शनैश्चर० । ओं राहवे० राहु० । ओं केतवे० केतु० । ओं कालाय काल० । ओं युगाय० युग० । ओंसंवत्सराय० संवत्सर० । ओं अयनाय० अयन० । ओंऋतवे० ऋतु० । ओंमासाय० मास० । ओंपक्षाय० पक्ष० । ओंजन्मतिथये नमः । जन्मतिथिमावाहयामि ओंजन्मर्क्षायनमः जन्मर्क्षमावाहयामि । ओं जन्मयोग० जन्मयोग० । ओंजन्मकरणाय० जन्मकरण० । ओं जन्मराशये० जन्मराशि० । ओंजन्मलग्नाय० जन्मलग्न० । ओं शिवायै० शिवा० । ओं सम्भूत्यै० संभूति० । ओं प्रीत्यै० प्रीति० । ओं सन्तत्यै० सन्तति० । ओं—अनसूयायै० अनसूया० । ओं क्षमायै० क्षमा० । ओं-उपविष्टायै उपविष्टा० । ओंभद्रायैनमः भद्रामावाहयामि । एवं पूर्वोक्तसर्ववाक्येषु 'नमः'

---

दिन की पूजा करे तो ऐसा कहे कि मेरे आयु और बढ़ने द्वारा परमेश्वर की प्रसन्नता के लिए आज अपने जन्म दिन में वर्धापिन नामक कर्म को करूंगा [जन्म दिन पूजा का आचार्यों ने वर्धापिन नाम कहा है] ऐसा संकल्प कर के निर्विघ्न कर्म समाप्त होने के लिए संकल्प पूर्वक गणेश पूजन और स्वस्तिपुण्याहवाचन कर्म पहले करे तत्पश्चात् यज्ञ सम्बन्धी काष्ठ के पट्टा पर एक कोरा वस्त्र बिछाकर उस पंक्ति रूप से स्थापित किये अक्षतपुञ्जों पर गणपति आदि छत्तीस देवतों का आवाहन करे । तद-

'आवाहयामि' योजयेत् । ततः पंक्तिरूपेणाष्टदलानि त्रीणिविरच्य तदुपरि पूगीफले देवता आवाहयेत् । ओंषष्ठीदेव्यैनमः षष्ठीदेवीमावाहयामि । ओं मार्कण्डेयाय नमः मार्कण्डेयमावाहयामि । ओंजमदग्नयेनमः ओं जमदग्निमावाहयामि । पुनस्तदग्रे पंक्तिरूपेणाक्षतपुञ्जेषु—ओं-अश्वत्थाम्नेनमः । अश्वत्थामानमावाहयामि । ओं बलये नमः बलि० । ओं व्यासाय० व्यास० । ओंविभीषणाय० विभीषण० । ओंकृपाचार्याय० कृपाचार्य० । ओं परशुरामाय० परशुराम० । ओंकार्त्तिकेयाय० कार्त्तिकेय० । पुनः पङ्क्तिरूपेणाक्षतपुञ्जेषु ओं इष्टदेवतायैनमः इष्टदेवतामावाहयामि । ओं स्थानदेवतायै० स्थानदेवता० । ओंवास्तुदेवतायै० वास्तुदेवता० । ओं क्षेत्रपालायनमः क्षेत्रपालमावाहयामि । ओं पृथिव्यै नमः पृथिवीमावाहयामि । ओंअद्भ्यो नमः अपआवाहयामि । ओं तेजसे नमः तेजआवाहयामि । ओं वायवे० वायु० । ओं आकाशाय० आकाश० । सर्वासां समन्तात्प्राच्यादिदिक्षु वा पङ्क्तिरूपेण ओं इन्द्राय नमः इन्द्रमावाहयामि । ओमग्नये० अग्नि० । ओंयमाय० यम० । ओंनिर्ऋतये० निर्ऋति० । वरुणाय० वरुण० । ओं वायवे० वायु० । ओं कुबेराय० कुबेर० । ओं ईशानाय० ईशान० । ओं ब्रह्मणे नमः ब्रह्माणमावाहयामि । ओं अनन्ताय नमः अनन्तमावाहयामि । इत्यावाह्य मनोजूतिरिति प्रतिष्ठापयेत्—

---

अनन्तर तीन अष्ट दल बना कर उन पर स्थापित किये पूगी फलों पर षष्ठी देवी मार्कण्डेय और जमदग्नि का आवाहन करे। फिर उन से आगे पंक्ति रूप से स्थापित अक्षत पुञ्जों पर अश्वत्थामादि सात देवों का आवाहन करे। फिर उन से आगे स्थापित अक्षत पुंजों पर इष्ट देवतादि नव देवों का आवाहन करे । फ़िर आवाहित पूर्वोक्त देवों के सब ओर पूर्वादि दिशाओं में पंक्ति रूप से स्थापित अक्षत पुंजों पर इन्द्रादि दश देवों का

ओं मनोजूतिर्जुषतामाज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमंतनोतु अरिष्टंयज्ञᳪसमिमंदधातु विश्वेदेवासइहमादयन्तामो३म्प्रतिष्ठ ॥

आवोदेवासइति मन्त्रेण षोडशोपचारैः संपूजयेत् ।

ओं आवोदेवासईमहे वामंप्रयत्यध्वरे ।

आवोदेवासआशिषो यज्ञियासोहवामहे ॥

ओंभूर्भुवःस्वः—गणपत्याद्यावाहितदेवताभ्योनमः—आवाहनं समर्पयामि । एवं प्रतिवाक्यान्ते आसनं समर्पयामीत्यादि पठित्वाषोडशोपचारैः पृथक् पृथगेकमन्त्रेण वा पूजयेत् । षष्ठ्यै दधिभक्तं नैवेद्यं समर्पयेत् । अन्येभ्यः पायसादि समर्पयेदिति विशेषः ।

अथ प्रार्थना--जयदेविजगन्मातर्जगदानन्दकारिणि ।

प्रसीद मम कल्याणि नमस्ते षष्ठिदेवते ॥ १ ॥

आयुष्प्रदमहाभाग सोमवंशसमुद्भव । महातपोनिधिश्रेष्ठ मार्कण्डेयनमोस्तुते ॥ २ ॥ चिरंजीवोयथात्वंभो भविष्यामिस-थामुने । रूपवान्वित्तवानायुः श्रियायुक्तंचमांकुरु ॥ ३ ॥ कर्त्ता पिताचेत्तदा श्रिया युक्तं शिशुं कुरु—इतिवदेत् । मार्कण्डेयनमस्ते स्तुसप्तकल्पान्तजीवन । आयुरारोग्यमेदेहि प्रसीदभगवन्मुने ॥४॥

---

आवोहन करके (मनोजूतिर्जुषता०) मन्त्र से, प्रतिष्ठित करें। तदनन्तर (आवोदेवास०) मन्त्र पढ़ कर आवाहित सब देवों का पृथक् २ क्रम से वा सब का एक तन्त्र से षोड़शोपचार पूजन करे। षष्ठी देवी को दही भात और नैवेद्य समर्पण करे तथा अन्यों को पायसादि समर्पण करे। तत्पश्चात् ऊपर संस्कृत में लिखे अनुसार षष्ठी देवी, मार्कण्डेय, जमदग्नि

कर्त्तापितादिश्चेदायुरारोग्यं बालाय देहि त्वं भगवन्मुने—इति वदेत् । चिरंजीवोयथात्वंभो मुनीनांप्रवरोद्विजः । कुरुष्वमुनिशार्दूल ! तथामांचिरजीविनम् ॥ ५ ॥ कर्त्ता पितादिश्चेद् बालंमेचिरजीविनमिति वदेत् । जमदग्नेमहाभाग ! महातेजोमयोज्ज्वल !। आयुरारोग्यसिद्ध्यर्थं मस्माकंवरदोभव ॥ ६ ॥ पितादिःकर्त्ताचेद्वालायवरदोभवेदिति वदेत् । त्रैलोक्ये यानिभूतानि स्थावराणिचराणिच । ब्रह्मविष्णुशिवैःसार्द्धं रक्षांकुर्वन्तुतानिमे ॥ ७ ॥ प्रीयन्तांदेवताःसर्वाः पूजांगृह्णन्तुता मम । प्रयच्छन्त्वायुरारोग्ययशः सौख्यं च सर्वदा ॥ ८ ॥ मन्त्रन्यूनं क्रियान्यूनं द्रव्यन्यूनंमहामुने !। यर्दाचतंमयादेव परिपूर्णं तदस्तुमे ॥ ९ ॥ अनया पूजया मार्कण्डेयाद्यावहितदेवताः प्रीयन्ताम् । ततः पायसेन सर्वेभ्यो भूतेभ्यो नम इति बलिं दद्यात् ॥

ततः क्वचित्स्थण्डिले पञ्चभूसंस्कारपूर्वकं लौकिकाग्निं प्रतिष्ठाप्य ब्रह्मोपवेशनाद्याज्यभागान्तं कृत्वा घृताक्ततिलैर्नाममन्त्रेण षष्ठीदेवीमार्कण्डेयजमदग्नीनां प्रीत्यर्थमष्टाष्टसंख्या, अन्वाहितगणपत्यादिदेवतानामेकैकयाऽऽहुत्या, महाव्याहृतीनामष्टाविंशतिसंख्यया च जुहुयात् । तद्यथा—ओंषष्ठीदेव्यै स्वाहा । ओं मार्कण्डेयाय स्वाहा । ओंजमदग्नयेस्वाहा । इत्येवमेकैकस्मै

---

तथा अन्य सब देवों से स्मार्त्त श्लोकों द्वारा प्रार्थना करके कहे कि इस पूजा के द्वारा आवाहन किये मार्कण्डेयादि देवता प्रसन्न हों । तदनन्तर (ओं सर्वेभ्यो०) इत्यादि मन्त्र पढ़ कर खीर की बलि एक पत्ते पर स्थापित करे ॥

तदनन्तर कहीं स्थण्डिल बनाकर पञ्चभूसंस्कार पूर्वक लौकिक अग्नि को स्थापित कर चूड़ा कर्म संस्कार में लिखे अनुसार ब्रह्मा के वरण से लेकर आज्यभाग पर्यन्त कर्म करके घी मिले तिलों से नाम मन्त्रों द्वारा षष्ठी देवी मार्कण्डेय और जमदग्नि की प्रसन्नतार्थ प्रत्येक की आठ आठ

अष्टाष्टाहुतयःकार्याः । ओंगणपतये स्वाहा । इत्यादिप्रकारेण सर्वेभ्यएकैकाहुतिर्देया । ओं भूःस्वाहा ओंभूभुंवः स्वाहा ओं-स्वःस्वाहा ओंभूंवःस्वःस्वाहा । इति व्यस्तसमस्तचतसृमहाव्याहृतीनां सप्तभिरावृत्तिरष्टाविंशतिराहुतयः कार्याः । तता-ऽवशिष्टतिलाज्येन-ओमग्नये स्विष्टकृते स्वाहा—इति स्विष्टकृ-दाहुतिर्देया । ततआज्येन भूराद्या नवाहुतयः कार्याः । ओंभूः स्वाहा । ओंभुवःस्वाहा । ओंस्वःस्वाहा । ओंभूभुंवःस्वःस्वाहा ।

ओंत्वन्नोअग्नेवरुणस्यविद्वान् देवस्यहेडोऽअवयासिसीष्ठाः । यजिष्ठोवह्नितमः शोशुचानो विश्वाद्वेषाँ -सिप्रमुमुग्ध्यस्मत्स्वाहा ॥ इदमग्नीवरुणाभ्यांनमम ।

सत्वन्नोऽअग्नेऽवमोभवोती नेदिष्ठोऽअस्या उषसो व्युष्टौ । अवयक्ष्वनोवरुणँ रराणो वीहिमृडीकँ सुहवोन-एधि स्वाहा । इदमग्नीवरुणाभ्यांनमम ।

ओंअयाश्चाग्नेऽस्यनभिशस्तिपाश्च सत्यमित्त्वमयाऽ-असि । अयानोयज्ञं वहास्ययानोधेहिभेषजँ स्वाहा ॥

इदमग्नये अयसे नमम ।

ओंयेतेशतंवरुणये सहस्रं यज्ञियाः पाशाविततामहान्तः । तेभिर्नोऽअद्यसवितोतविष्णुर्विश्वेमुञ्चन्तुमरुतः: स्वर्काः स्वाहा ॥

इदं वरुणाय सवित्रेविष्णवे विश्वेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यश्च नमम ।

---

आहुति करे । तत्पश्चात् (ओं गणपतये स्वाहा) इत्यादि प्रकार आवाहन किये सब गणपत्यादि देवों के लिये एक २ आहुति करे । तदनन्तर व्यस्त

ओंउदुत्तमंवरुण पाशमस्मदवाधमं विमध्यमᳪं श्रथाय। अथावयमादित्य व्रतेतवानगासोऽअदितयेस्याम स्वाहा ॥

इदं वरुणाय न मम ॥ इति नवाहुतयः ॥

ततः संस्रवप्राशनादिप्रणीताविमोचान्तं होमशेषं समाप्य दानानि दद्यात्—तत्रादौ सुवर्णयुक्ततिलपात्रदानम् । तिलाः काश्यपसंभूतास्तिलाः पापहराः स्मृतः । तिलकाञ्चनदानेन दीर्घायुष्यं ददातु मे ॥ सदक्षिणाकमिदं तिलपात्रं दीर्घायुष्यप्राप्तिकामनया मार्कण्डेयाद्यावाहितदेवताप्रीत्यर्थममुकगोत्रायामुकशर्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यमहं संप्रददे ॥ ततो घृतपात्रदानम्—आज्यं तेजसमुद्दिष्टमाज्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम् । आज्यपात्रप्रदानेन दीर्घायुष्यं करोतुमे ॥ सदक्षिणाकमिदमाज्यपात्रं दीर्घायुः श्रीप्राप्तिकामनयाश्रीमार्कण्डेयाद्यावाहितदेवताप्रीत्यर्थममुकगोत्रायामुकशर्मणेब्राह्मणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे । ततो गोदानं तन्निष्क्रयीभूतं यथाशक्तिरजतद्रव्यं वा संकल्पपुरस्सरं दद्यात् । अनन्तरं तिलशर्करायुतमञ्जल्यर्द्धं दुग्धं निम्नमन्त्रेण पिवेत् । सतिलंशर्करामिश्रमञ्जल्यर्द्धमितं पयः । मार्कण्डेयाद्वलंलब्ध्वा पिबाम्यायुर्विवृद्धये । ततो ब्राह्मणान् गन्धादिभिः संपूज्य तेभ्यो दक्षिणां दत्वा तदाशिषो गृहीत्वा आवाहितदेवता अग्निं च विसर्जयेत् । यथाशक्ति

---

समस्त भू आदि चार महाव्याहृतियों से सात २ आवृत्ति होने से अट्ठाईस आहुति करे । तत्पश्चात् शेष बचे तिलों से स्विष्टकृत आहुति देकर घी से भू आदि आहुतियाँ देवे । फिर संस्रव प्राशन से लेकर प्रणीता विमोक्षान्त होम सम्बन्धी शेष कर्म समाप्त करके स्मार्त्त मन्त्रपूर्वक संकल्प सहित सुवर्ण दक्षिणा युक्त तिल पात्र तथा दक्षिणा सहित घृत पात्र का दान देकर गोदान करे । फिर तिल और शक्कर मिला के आधी अञ्जलि दूध (सतिल०) इत्यादि मन्त्र पढ़कर पीवे । तदनन्तर गन्ध पुष्पादि से

**कर्म प्रतिदिनं कुर्यात् [ गुरुशुश्रूषा भिक्षाचर्या सायंप्रातर्भोजनार्थं भोजनसान्निध्ये वारद्वयं वाऽनिन्द्ये कर्मनिष्ठवेदाध्यायिब्राह्मणगृहे गुर्वाज्ञया भैक्षं याचित्वा भोजनविधिना भुञ्जीत ॥**

**मधु क्षौद्रं मांसं च कदापि नाश्नीयात् नद्यादिजलाशये प्रविश्य स्नानं नाचरेत् । किन्तूद्धृतोदकेन स्नायात् । खट्वा-दावुपर्यासनं वर्जयेत् । स्त्रीगमनं स्त्रीणां मध्येऽवस्थानं च वर्जयेत् । तथा च मनुः—**

---

तत्पर हुआ वैश्वानर और सूर्यनारायण का अभिवादन करके आचार्य को अभिवादन करे जैसे (अमुकसगो०) इत्यादि वाक्य को कहे कि मैं अमुक गोत्र तथा अमुक प्रवरों वा नामवाला आपका सेवक अभिवादन करता हूं। आचार्य (आयुष्मान् भव सौम्य देव शर्म्मन्) ऐसा वाक्य बोल कर आ-शीर्वाद कहे। तदनन्तर ब्रह्मचारी अन्य योग्य अध्यापकादि वृद्ध पुरुष मान्यपुरुषों और माता पिता को अभिवादन करे। तथा मान्य कोटि की वृद्ध स्त्रियों को भी अभिवादन करे। इसके पश्चात् ब्रह्मचारी भिक्षापात्र को हाथ मे लेकर ब्राह्मण हो तो (भवति ! भिक्षां देहि) वाक्य कहे। क्षत्रिय वर्ण का ब्रह्मचारी हो तो (भिक्षां भवति ! देहि) कहे और वैश्य का बालक हो तो (भिक्षां देहि भवति !) ऐसा कहे जो नकार [इन्कार] न करें ऐसी तीन छः बारह वा अनियम संख्या वाली स्त्रियों से ब्रह्मचारी भिक्षा मांगे। अथवा अपने और आचार्य के आहार परिमित भिक्षा माँग कर लावे किन्हीं आचार्यों का मत है कि प्रथम माता से भिक्षा माँगे माता न हो तो अपनी सगी बहिन से और भगिनी भी न हो तो माता की सगी बहन मातृष्वसा (मौसी) से भिक्षा मांगे। जिस २ से भिक्षा लेवे उस २ से—ओं स्वस्ति । ऐसा आशीर्वचन ब्रह्मचारी कहे। भिक्षा को लाकर आचार्य के सामने धरे [भिक्षा कहने से यहाँ पकाया हुआ अन्न जानो। चाहे रोटी दाल भात आदि हो वा पूडा आदि हो किन्तु दानेरूप कच्चा अन्न आटा वा रुपया पैसादि का नाम भिक्षा नहीं है] जब आचार्य

आज्ञा करे कि (भैक्षं भुङ्क्ष्व तब ब्रह्मचारी भोजन करे इस समय से लेकर सूर्यास्त होने समय तक ब्रह्मचारी मौन होकर खड़ा रहे किन्तु बैठे लेटे नहीं चाहे और शक्ति न भी हो तो ऐसा अवश्य करे। खड़ा रहना असम्भव हो तो विकल्पित होने से न करे। तदनन्तर ब्रह्मचारी सायंकाल की संध्या करके (अग्नेसुश्रव०) इत्यादि मन्त्रों को पढ़ता हुआ शुष्क गोमय का अग्नि में होम करने से लेकर आचार्य तथा वृद्धादिकों को अभिवादन करने पर्यन्त कृत्य करके वाणीका विसर्जन करे अर्थात् बोलने लगे। उपनयन संस्कार के समय अग्नि को ब्रह्मचारी तीन दिन अवश्य रक्खे, बुझने न देवे। अब उपनयन संस्कार के समय से लेकर समावर्त्तन पर्यन्त ब्रह्मचर्याश्रम के विशेष नियम कहते हैं। भूमि पर सोवे किसी खार तथा किसी लवण को न खावे, नित्य दण्ड का धारण अग्नि का परिचरण जैसा पूर्व संधुक्षण से लेकर अभिवादन पर्यन्त कह चुके हैं अर्थात् जंगल एकान्त से स्वयं सूखे समिधा लाकर सायं प्रातः सन्ध्योपासन करके परिसमूहनादि त्र्यायुषकरण पर्यन्त सब कर्म पूर्वोक्त रीति से प्रतिदिन करता रहे। इसी विधि से नित्य सायं प्रातःकाल समिदाधान करता रहे, गुरु की सेवा, शुश्रूषा करना, धर्म व नियम विषय में आचार्य की जो आज्ञा हो अवश्य पालन करे। भिक्षा देने योग्य ब्राह्मणों के घर समीप हों तो सायं प्रातःकाल दोबार भोजनार्थ अनिन्दित कर्मनिष्ठ वेद का पठन पाठन करने वाले ब्राह्मणों के घर से भिक्षा मांग कर भोजन विधि से नित्य सायं प्रातःकाल भोजन किया करे। क्षत्रिय ब्रह्मचारी धर्म कर्म निष्ठ क्षत्रियों के घर से वैश्य ब्रह्मचारी सदगृहस्थ वैश्य घरों से भिक्षा लाया करे। किन्तु ब्राह्मणों के यहाँ से क्षत्रिय वैश्य भिक्षा न मांगे, क्षत्रिय वैश्य घरों के अभाव में मांगे तो अनुचित नहीं है। ब्रह्मचारी शहद और मांस को कभी न खावे। नदी आदि के जल में घुसकर स्नान न करे किन्तु जलाशय से लोटा व घड़ा भर कर बाहर स्नान करे। खटिया आदि ऊंचे पर न सोवे। स्त्री गमन का सर्वथा ही परित्याग रक्खे। स्त्रियों के बीच में वा पास में निवास

न करे। मनु जी ने कहा है कि शहद, माँस, इतर आदि सुगन्ध, पुष्पादि माला, लवणादिरस, स्त्रियों का संग, बासी धरा अन्नादि, प्राणियों व जीव-जन्तुओं को मारना, शरीर में तैल मर्दन, आंखों में अंजन वा सुरमा लगाना जूता तथा छाता का धारण करना, काम, क्रोध, लोभ, नाचना गाना बजाना, जुआ चौपड़ आदि खेलना, किसी की निन्दा स्तुति करना, बहुत बकना, मिथ्या भाषण, स्त्रियों का दर्शन करना, स्पर्श करना, किसी को पीटना ब्रह्मचारी इन सब कामों को छोड़ दे, ये सब काम कभी न करे। सदा सर्वत्र अकेला सोवे कभी वीर्यपात न होने दे ! यदि कामवेग से वीर्यपात करता है तो अपने व्रत को नष्ट कर देता है। स्मृत्यन्तरों में इतना अधिक लिखा है कि उच्छिष्ट भोजन, अस्त होते सूर्य को देखना, विषयों की चर्चा, दातुन करना, पान खाना, पीठ और दोनों घुटने में अंगोछादि तान कर बैठना, बिना दिये अन्न या वस्तु लेना, पहिने वस्त्र को बिना धोये फिर धारण करना, फटा वा शरीर में संलग्न वस्त्र पहनना, सत्तु खाना, काँसा, लोहा, वंग और मिट्टी के पात्र में खाना वा जल पीना, शीशा में मुखादि देखना दिन में सोना, खड़ावां पहरना, स्नान के पश्चात् चंदनादि सुगंध शरीर में लगाना, जलक्रीड़ा, और भजनादि को तान भर कर गाना इन तथा उच्छिष्ट भोजनादि कामों को छोड़ देवे। तथा सदा भिक्षा माँगकर खावे कटिवस्त्र सहित कोपीन को सदा धारण करे वस्त्र से लगा हुआ दंड धारण करे, कोपीन और दंड फटे फूटे नहीं हो, यदि यज्ञोप-वीतादि चिन्ह टूट फूट जावें तो उनको जल में डालकर मन्त्र पूर्वक नये धारण करे। इस प्रकार वेदाध्ययन के लिए अड़तालीस छत्तीस अठारह नौ वर्ष का ब्रह्मचर्य नियम से धारण करे। अथवा एक दो तीन वा चारों वेद छओं अंगों सहित तथा ब्राह्मण ग्रन्थों सहित जितने दिन में पूरे पढ़ सके उतने दिन ब्रह्मचर्य नियमों का धारण करे संस्कार के अन्त में आये हुये ब्राह्मण लोग (आब्रह्मन्) मन्त्र पढ़कर आशीर्वाद देवें और (ब्रह्मवर्चसी भवं) ऐसा कहे तदनन्तर गन्धादि द्वारा आचार्यादि का पूजन कर उनको दक्षिणा देकर उनके दिये आशीर्वाद ग्रहण करके स्थापित किये मातृगणादि देवों का विसर्जन करे तदनन्तर स्मृति में कहे पचास ब्राह्मणों को संकल्प पूर्वक भोजन करावे।

इत्युपनयनसंस्कारः समाप्तः ॥

एवमष्टचत्वारिंशद्वार्षिकं वेदब्रह्मचर्यंषट्त्रिंशद्वर्षं यावद्ग्रपणं वा कुर्यात् । तत आगतब्राह्मणा :—आब्राह्मन्निति मन्त्रान्ते ब्रह्मवर्चसी भव—इत्याशीर्वदेयुः । ततआचार्यादीन् गन्धादिभिः संपूज्य तेभ्यश्च दक्षिणां दत्वा तैः प्रदत्ता आशिषो गृहीत्वा स्थापितमातृगणादीनां विसर्जनं कुर्यात् । ततः स्मृत्युक्तान् पञ्चाशत्संख्याकान् ब्राह्मणान् संकल्पपूर्वकं भोजयेत् ।

अथ पुनरुपनयनम ।

अज्ञानात्प्राश्यविण्मूत्रं सुरासंसृष्टमेवच ।
पुनःसंस्कारमर्हन्ति त्रयो वर्णा द्विजातयः ।। मनुः ।।
प्रेतशय्याप्रतिग्राही पुनःसंस्कारमर्हति । हेमाद्रौ ।।
जीवन्यदिसमागच्छेद् घृतकुम्भेनिमज्यच ।
उद्धृत्यस्थापयित्वाऽस्यजातकर्मादिकारयेत् ।। वृद्धमनुः
यः प्रत्यवसितोविप्रः प्रव्रज्यातोविनिर्गतः ।
अनाशकनिवृत्तश्च गार्हस्थ्यं यच्चिकीर्षति ।
सचरेत्त्रीणिकृच्छ्राणि त्रीणिचान्द्रायणानि च ।
जातकर्मादिभिःसर्वैः संस्कृतःशुद्धिमाप्नुयात् ।। पाराशरः
लशुनंगृञ्जनंजग्ध्वा पलाण्डुंचतथाशुनम् ।
उष्ट्रमानुषकेभाश्वरासभीक्षीरभोजनात् ।।
उपायनंपुनःकुर्यात्तप्तकृच्छ्रं चरेन्मुहुः । शातातपः ।
अजिनंमेखलादण्डो भैक्षचर्याव्रतानिच ।
निवर्त्तन्तेद्विजातीनां पुनःसंस्कारकर्मणि ।।

इति पुनरुपनयनम् ।

---

अब यह दिखाते हैं कि किस २ दशा में पुनरुपनयन संस्कार करना चाहिये । अर्थात् पहिले हुये उपनयन संस्कार को नष्ट हुआ मानकर फिर से उपनयन संस्कार करना चाहिये । मनु जी ने कहा है कि अज्ञान से

# व्रात्यप्रायश्चित्तम् ।

व्रात्यश्च पञ्चदशैकविंशतित्रयोविंशतिवर्षरूपे षोडशद्वाविंशतिचतुर्विंशतिवर्षरूपे वा ब्राह्मणक्षत्रियवैश्योपनयनकाले उपनयनाभावात् । तत्र यस्योपनयनेऽन्नाद्यभावेन संस्कारकालातिक्रमस्तस्य साधारणोक्तचान्द्रायणादिचतुष्टयान्यतमं शक्त्यनुसारेण कृत्वोपनयनं कार्यम् । अनापदि यस्य तदतिक्रमस्तस्य मनूक्तं त्रैमासिकं व्रतम् । तदसमर्थस्य सशिखवपनपूर्वकमेव विंशतिरात्रं प्रसृतिमात्रं यावकपानं पञ्चविप्रभोजनं च कार्यम् । यस्य षोडशादिवर्षादूर्ध्वमप्यनापदि बुद्ध्या तदतिक्रमस्तेन मासद्वयं यावकपानं मासं पयो मासार्द्धमामिक्षाऽष्टरात्रं घृतं षड्रात्रमयाचितं त्रिरात्रमब्भक्षता अहोरात्रमुपवासइत्युद्दालकव्रतं कार्यम् । यस्य

---

विष्टा मूत्र को खा लेवे वा मद्य जिसमें मिला हो ऐसे किसी पदार्थ को खा लेवे तथा द्विजाति तीनों वर्ण प्रायश्चित्त कर फिर से उपनयन संस्कार करे। हेमाद्रि में लिखा है कि किसी के मर जाने पर शय्यादान लेने वाला ब्राह्मण पुनरुपनयन करे। किसी जलाशयादि में डूबा हुआ यदि जीवित निकल आवे तो उसके जातकर्मादि सब संस्कार फिर से करना चाहिये। पाराशरस्मृति में कहा है कि—घर से निकल कर संन्यासी हुआ ब्राह्मण संन्यासाश्रम से लौट आवे और अभक्ष्य भक्षण से निवृत्त रहा हो तथा फिर गृहस्थ होना चाहता हो तो वह तीन प्राजापत्य १२ दिन के व्रत या तीन चान्द्रायण करे तदनन्तर फिर से जातकर्मादि सब संस्कार करके शुद्ध गृहस्थ कर्मों का अधिकारी हो सकता है तथा शातातप ने लिखा है कि लहसुन गृञ्जन प्याज तथा कुत्ते के मांस को खाकर तथा ऊंटनी, मनुष्य, स्त्री, हथिनी घोड़ी और गधी का दूध पी लेवे तो तप्तकृच्छ्रव्रत करके फिर से उपनयन संस्कार करे । मृगचर्म, मेखला, दण्ड, भिक्षाचरण तथा अन्य भोजन के नियम ये सब काम पुनः संस्कार में नहीं होने चाहिएं ॥

इति पुनरुपनयनम् ॥

पितृपितामहावनुपनीतौ तस्य संवत्सरं भैक्षाशनगुरुशुश्रूषादिरूप-ब्रह्मचर्यव्रतम्। तत उपनयनम्। तस्यतु प्रपितामहादीनामुपनयनं नानुस्मर्यते तस्य द्वादशवार्षिकं पूर्वोक्तं ब्रह्मचर्यम्। तत उपनय-नम्। चान्द्रायणादिप्रायश्चित्तारम्भस्तु सर्वप्रायश्चित्तप्रयोगवि-धिना कार्यः। सच केनापि कर्मठकोविदेनैव कारयितुं शक्यत-इति मत्वा नात्र प्रयोगविध्युपन्यासः कृत इति। वर्णत्रयादन्यस्य शूद्रस्य वर्णसंकरस्य वोपनयनार्थं न क्वापि ग्रन्थेषु प्रमाणं प्रदृ-श्यतेऽतएव न तदर्थं कोऽपि विचारोऽत्र कृतइति॥

इति व्रात्यप्रायश्चित्तम्।

## अथ ब्रह्मचारिव्रतलोपे प्रायश्चित्तम्।

बौधायनस्मृतावुक्तम्—अत्र शौचाचमनसन्ध्यावन्दनदर्भभि-क्षाग्निकार्यराहित्य, शूद्रादिस्पर्श, कौपीनकटिसूत्रयज्ञोपवीतमेख-लादण्डाजिनत्याग, दिवास्वाप, छत्रधारण, पादुकाध्यारोहण,

---

अब व्रात्यों के संस्कारार्थ प्रायश्चित्त की व्यवस्था लिखते हैं। पन्द्रहवें, इक्कीसवें और तेईसवें वर्ष तक उपनयन न होने से वा क्रम में १९। २२। २४ वें वर्ष तक ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य तीनों का उपनयन संस्कार न हो तो तीनों वर्ण व्रात्य नाम पतित हो जाते है। उनसे यदि अन्नादि के अभाव से दरिद्रतादि के कारण समय पर उपनयन न हो पाया हो तो साधारण एक चान्द्रायण करने से वा महीने भर प्राजापत्य व्रत करने से शुद्धि होती है। इनमें से कोई एक प्रायश्चित्त यथाशक्ति करके उपनयन संस्कार करे। आपत्काल के न होने पर और सुभीता के होने पर भी जिसके संस्कार का समय टल गया हो वह मनुस्मृति के ११ वें अध्याय में कहे गोबध के प्रायश्चित्त को तीन चार महीने तक करे। यदि गोबध के प्रायश्चित्त में असमर्थ हो तो शिखा सहित शिर मुंड़ाके बीस दिन तक एक चिल्लू जौ के सत्तू को जल में पतले घोलकर एक बार नित्य पीवे

मालाधारणोद्वर्त्तनानुलेपनाञ्जनजलक्रीडाद्यूत, नृत्यगीतवाद्याभिरति, पाखण्ड्याद्यभिभाषण, अष्टविधमैथुन, वीर्यस्खलन, पर्युषितभोजनादिव्रतलोपसकलदोषपरिहारार्थं मध्ये समाप्तौ वा कृच्छ्रत्रयं चरेन्महाव्याहृत्याद्यनादिष्टहोमं च कुर्यात् । यथा—आचम्य प्राणानायम्य देशकालकीर्त्तनान्ते पूर्वोक्तशौचाचमनादिव्रतनियमानां मध्ये यः कश्चिद्व्रतलोपस्तज्जनितदोषपरिहारार्थं कृच्छ्रत्रयरूपं मुख्यप्रायश्चित्तं तत्प्रत्याम्नायगोनिष्क्रयीभूतरजतद्रव्यदानं वा महाव्याहृत्याद्यनादिष्टहोमं च करिष्ये तत्रादौ कृच्छ्रत्रयमनुष्ठाय गोनिष्क्रयरजतद्रव्यं वा दत्वा प्रत्याम्नायपक्षे व्रतलोपजनितदोषपरिहारार्थं कृच्छ्रत्रयात्मकप्रत्याम्नायेनेदं यथाशक्ति गो-

---

और पांच ब्राह्मणों को भोजन करावे तो शुद्ध हो । और जिस का सोलह वर्ष से भी ऊपर बहुत वर्षों तक आपत्काल न होने पर भी समझ पूर्वक ही संस्कार न हुआ हो वह दो महीने जौ के सत्तू एक लप भर पीवे एक मास तक केवल दूध पीवे पंन्द्रह दिन तक आमिक्षा व पयस्या [अति गरम उठते दूध में दही डाल देने से जमा हुआ भाग] खावे, आठ दिन केवल गोघृत खावे और तीन दिन केवल जल और एक दिन निराहार निर्जल उपवास करके शुद्ध होता है यह उद्दालक व्रत है जिसके पिता और पितामह बाबा का भी यज्ञोपवीत नहीं हुआ हो वह ब्रह्मचारी के चिन्ह धारण करके भिक्षा मांग कर खाता हुआ एक वर्ष तक ब्रह्मचारी के नियमों से गुरु सेवा में रह कर शुद्ध होता है । और जिसके प्रपितामहादि का भी उपनयन नहीं हुआ हो वह बारह वर्ष तक ब्रह्मचर्य आश्रम में रहकर उपनयन करे और चान्द्रायणादि प्रायश्चित्त व्रतों का आरम्भ सर्वप्रायश्चित्त प्रयोगविधि में लिखे अनुसार करना चाहिए । और उसको कोई कर्मकाण्डी ही पण्डित करा सकता है ऐसे विचार से हमने यहां नहीं लिखा । तीन वर्ष से भिन्न शूद्र वा वर्णसंकर के उपनयनार्थं किसी ग्रन्थ में प्रमाण नहीं दीखता इसी से उस विषय में हमने कोई विचार नहीं किया ॥ इति व्रात्यप्रायश्चित्तम् ॥

निष्क्रयद्रव्यममुकगोत्रायामुकशर्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे- इति संकल्पं कुर्यात् । ततः स्थण्डिलोपरि पञ्चभूसंस्कारपूर्वकं बिटनामानमग्निं प्रतिष्ठाप्य ब्रह्मणोपवेशनाद्याज्यभागान्तं पूर्ववत्कृत्वा व्यस्तसमस्तव्याहृतीश्चतस्रः पञ्चवारुणाइति नवाहुतीश्चाज्येन जुहुयात् ॥

---

भावार्थ—अब ब्रह्मचारी के नियम भङ्ग होने पर प्रायश्चित्त दिखाते हैं, शौच, आचमन, सन्ध्योपासन, दर्भ ग्रहण पूर्वक सन्ध्यादि करना, समिदाधान इन कामों का त्याग, शूद्रादि का स्पर्श, दिन का शयन, कौपीन, कटिसूत्र यज्ञोपवीत मेखला, दण्ड, मृगचर्म का त्याग, पुरुष माला धारण उवटन केशरादि लगाना अञ्जल सुरमा लगाना, जलाशय में क्रीड़ा, द्यूत क्रीड़ा व नाचने गाने बजाने में लगना, अष्टविध मैथुन, वीर्यस्खलन, विरपक्व भोजन करना, इत्यादि नियमों के भङ्ग होने से उत्पन्न दोषों के परिहारार्थ ब्रह्मचर्य व्रत के बीच में समाप्ति के समय तीन कृच्छ्र प्राजापत्य व्रत करके महाव्याहृत्यादि अनादिष्ट होम करे।

आचमन प्राणायाम करके देशकाल कीर्त्तन के अन्त में कहे कि पूर्वोक्त शौचाचमनादि व्रत नियमों में से अमुक २ व्रत लोपजनित दोष परिहारार्थ कृच्छ्रत्रय मुख्य प्रायश्चित्त यद्वा असमर्थ होने के कारण तत्प्रत्याम्नाय गोमूल्य रूप धन का दान और महाव्याहृत्यादि अनादिष्ट होम प्रायश्चित्त मैं करूंगा, तीन कृच्छ्रव्रत करे वा संकल्प पूर्वक सुपात्र ब्राह्मण को गोमूल्य दान देवे। तदनन्तर स्थण्डिल भूमि में पञ्चभूसंस्कार पूर्वक विट नामक अग्नि को अभिमुख स्थापित कर ब्रह्मवरण ब्रह्मोपवेशनादि आज्य भागाहुति पर्यन्त करके व्यस्त समस्तचार व्याहृति पाँच वारुणाहुति इन अनादिष्ट नव आहुतियों का घृत से होम करके अनन्तर महाव्याहृत्यादि स्विष्टकृत पर्यन्त घृत की दशाहुति होम करे। तब संस्रवप्राशनादि प्रणीताविमोक पर्यन्त शेष कृत्य पूरा करके छूटे हुए मेखलादि को उपनयन संस्कार में लिखे उस २ के मन्त्र से फिर धारण कर लेवे।

॥ इति ब्रह्मचर्यव्रतलोपे प्रायश्चित्तं समाप्तम् ॥

यथा ओं भूः स्वाहा इदमग्नयेनमम। ओं भुवः स्वाहा इदं वायवे नमम। ओंस्वः स्वाहा इदं सूर्याय नमम। ओंभूर्भुवः स्वः स्वाहा इदं प्रजापतये नमम।

ओंत्वन्नोअग्ने० इत्याद्याः पञ्च वारुणाः। एता अनादिष्टन-वाहुतयः। अनन्तरं महाव्याहृत्यादिस्विष्टकृदन्ता दशाहुतीराज्येन हुत्वा संस्रवप्राशनादिप्रणीताविमोकान्तं होमशेषं समाप्य त्यक्तमे-खलादिकं पुनरुपनयनोक्तमन्त्रेण धारयेत्।

# अथ वेदारम्भः

सच वेदारम्भो ज्योतिःशास्त्रोक्ते शुभे दिने स्वशाखारम्भ-पूर्वकः कार्यः।

---

वेदारम्भ-ज्योतिष शास्त्र में लिखे अनुसार किसी शुभ दिन में अपनी शाखा का आरम्भ पूर्वक वेदाध्ययन का आरम्म करना चाहिये। वसिष्ठ जी ने कहा है कि जिनके कुलों में जिस २ वेदशाखा का प्रचार परम्परा से चला आता है अर्थात् जिस शाखा के मन्त्रों और गृह्यसूत्र के अनुसार बनी पद्धति से यज्ञोपवीत विवाहादि कर्म जिनके कुल में होता है उस कुल को वही शाखा और वही सूत्र जानो उसी का वेदारम्भ प्रथम करना चाहिये। अपनी शाखा को पढ़कर, पश्चात् अन्य वेद की अन्य शाखाओं को पढ़े। अपनी शाखा को छोड़ कर जो प्रथम अन्य शाखा को पढ़ता है वह शाखा रण्ड कहाता है। साङ्ग वेद और धर्म शास्त्रों को सार्थ पढ़े। पाठ मात्र पढ़ना भूसी कूटने के तुल्य निष्फल वा निरर्थक सा है।

भा०—अब वेदारम्भ संस्कार लिखते हैं। यज्ञोपवीत के ही दिन या उससे तीन दिन पश्चात् आचमन प्राणायाम कर तथा गणेश जी आदि का पूजन करके देशकाल का स्मरण करके ऋग्वेद वा यजुर्वेद के अध्ययन

प्राणानायम्य गणपत्यादिपूजनं कृत्वा देशकालौ स्मृत्वा ऋग्वेदव्रतादेशं यजुर्वेदव्रतादेशं वा करिष्यइति यथावेदं संकल्प्य पञ्चभूसंस्कारपूर्वकं समुद्भवनामानं लौकिकाग्निं स्थापयेत् । तत्र ब्रह्मचारिणमाहूयाग्नेः पश्चात् स्वस्योत्तरत उपवेश्य ब्रह्मोपवेशनाद्याज्यभागान्तं चरुवर्जं कर्म कृत्वा यजुर्वेदमारभेत । अन्तरिक्षाय स्वाहा । इदमन्तरिक्षाय नमम—इति सर्वत्र त्यागवाक्यं योज्यम् । वायवेस्वाहा । इति द्वौ आज्याहुती हुत्वा । ओम् ब्रह्मणे स्वाहा । छन्दोभ्यः स्वाहा । प्रजापतये स्वाहा । देवेभ्यः स्वाहा । ऋषिभ्यः स्वाहा । श्रद्धायै स्वाहा । मेधायै स्वाहा सरसस्पतये स्वाहा । अनुमतये स्वाहा । इति नवाहुतिहोमं कृत्वा शेषं समापयेत् । यदिऋग्वेदारम्भस्तदाऽऽज्यभागानन्तरं पृथिव्यैस्वाहा । अग्नये स्वाहा । इत्याहुतिद्वयानन्तरं ब्रह्मणेस्वाहेत्यादि नवाहुतयः । यदि सामवेदारम्भस्तदाज्यभागान्ते - दिवेस्वाहा । सूर्यायस्वाहा । इति हुत्वा ब्रह्मण इत्यादिपूर्ववत् । यद्यथर्ववेदारम्भस्तदाऽऽज्य-

---

व्रत की आज्ञा मैं आज शिष्य को करूंगा । ऐसा संकल्प करके पञ्चभूसंस्कार (पूर्व यज्ञोपवीत में कहे अनुसार) करके समुद्भव नामक लौकिक अग्नि को सन्मुख स्थापित करे । तब ब्रह्मचारी को बुलाकर अग्नि से पश्चिम की ओर और अपने से उत्तर में पूर्वाभिमुख बैठा कर उपनयनादि संस्कार में लिखे अनुसार ब्रह्मवरणादि आज्यभागान्त चरुवर्ज कर्म करके यजुर्वेद का आरम्भ करे वहाँ अन्तरिक्ष और वायु के लिए दो आहुति देकर ब्रह्मादि के नाम से नव आहुति देवे । यदि ऋग्वेद का आरम्भ करना हो तो पृथिवी और अग्नि के लिए दो आहुति दे कर ब्रह्मादि को नव आहुति देवे । यदि सामवेद का आरम्भ करना हो तो आज्यभागों के अन्त में दिव् और सूर्य के लिए दो आहुति देकर ब्रह्मादि को नव आहुति देवे । यदि अथर्ववेद का आरम्भ करना हो तो आज्य भागों के अन्त में दिशा और चन्द्रमा के नाम से दो आहुति देकर तब ब्रह्मादि के नाम से

भागान्ते दिग्भ्यः स्वाहा । चन्द्रमसे स्वाहा इत्याहुतिद्वयानन्तरं ब्रह्मण इत्यादि पूर्ववत् । यद्येकतन्त्रेण सर्ववेदारम्भस्तदाज्यभागानन्तरं क्रमेण प्रतिवेदमुक्ताहुतिद्वयंहुत्वाब्रह्मणे छन्दोभ्य इत्याहुतिद्वयं च हुत्वा प्रजापतयइत्यादिसप्तमन्त्रैर्जुहुयात् । ततोमहाव्याहृत्यादिस्विष्टकृदन्तादशाहुतीर्जुहुयात्—यथा—

ओं भूः स्वाहा । इदमग्नये नमम । ओं भुवः स्वाहा । इदं वायवे नमम । ओं स्वःस्वाहा । इदं सूर्याय नमम ।

एता महाव्याहृतयः ।

ओं त्वन्नो अग्ने वरुणस्य विद्वान् देवस्य हेडोऽअवयासिसीष्ठाः । यजिष्ठो वह्नितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषाᳬसि प्रमुमुग्ध्यस्मत्स्वाहा ॥१॥ इदमग्नीवरुणाभ्यां नमम । ओं स त्वन्नो अग्नेऽवमो भवोती नेदिष्ठो अस्या उषसो व्युष्टौ । अवयक्ष्व नो वरुणᳬरराणो वीहि मृडीकᳬसुहवो न एधि स्वाहा । २॥ इदमग्नीवरुणाभ्यां नमम । ओम् अयाश्चाग्नेऽस्यनभिशस्तिपाश्च सत्यमित्त्वमयाअसि । अया नो यज्ञं वहास्यया नो धेहि भेषजᳬस्वाहा ॥३॥ इदमग्नये नमम ॥ ओम् ये ते शतं वरुण ये सहस्रं यज्ञियाः पाशा वितता

---

नव आहुति देवे । यदि एकमन्त्र से सब वेदों के पढ़ने का आरम्भ करना अभीष्ट हो तो आज्यभागों के पश्चात् क्रम से प्रत्येक ऋगादि वेद को दो २ आहुति देकर ब्रह्मादि की नौ आहुति देवे । अर्थात् इस शुक्ल यजु० की पद्धति के अनुसार प्रथम शु० यजुर्वेदियों को यजुर्वेदारम्भ की आहुति करके एक मन्त्र से ऋग्वेदादि के आरम्भ का होम करना चाहिए । तदनन्तर महाव्याहृतियों से लेकर स्विष्टकृत् पर्यन्त दशाहुतियों का होम करे ।

महान्तः। तेभिर्नोअद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा ॥४॥ इदं वरुणाय सवित्रे विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यश्च नमम ॥ ओम् उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं विमध्यमꣳश्रथाय। अथावयमादित्य व्रते तवानागसो अदितये स्याम स्वाहा ॥५॥ इदं वरुणाय नमम-एताः सर्वप्रायश्चित्ताहुतयः। ओम् पजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये नमम। इति मनसा प्राजापत्यम्। ओम् अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा। इदमग्नये स्विष्टकृते नमम।

ततः संस्रवं प्राश्य पूर्णपात्रवरयोरन्यतरं ब्रह्मणे दद्यात्। ओमद्यकृतैतद्वेदारम्भकर्मणि कृताकृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्मप्रतिष्ठार्थ-मिदं पूर्णपात्रं प्रजापतिदैवतममुकगोत्रायामुकशर्मणे ब्राह्मणाय दक्षिणां तुभ्यमहं सम्प्रददे इति संकल्प्य दद्यात्। ओंस्वस्तीति प्रतिवचनम्। ततः—ओम् सुमित्रिया न आप ओषधयःसन्तु-इति पवित्राभ्यां प्रणीता जलमानीय तेन शिरःसंमृज्य—ओम् दुर्मित्रि-यास्तस्मै सन्तु योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः इति मन्त्रेणै-शान्यां प्रणीतान्युब्जीकरणम्। ततः स्तरणक्रमेण वर्हिरानीया-भिघार्य हस्तेनैव जुहुयात्। ओम्—देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमित। मनसस्पत इमं देवयज्ञꣳस्वाहा वातेधाः स्वाहा॥ इदं वाताय नमम। इति बर्हिर्होमः।

---

फिर संस्रवप्राशन करके पूर्णपात्र वा धन दक्षिणा में से एक संकल्पपूर्वक ब्रह्मा को देवे। ब्रह्मा (ओम्-स्वस्ति) कह कर स्वीकार करे। तब (सु-

# अथ वेदारम्भप्रकारः ।

वेदारम्भेऽवसानेच पादौग्राह्यौगुरोःसदा ।
संहत्यहस्तावध्येयं सहिब्रह्माञ्जलिः स्मृतः ॥ १ ॥
व्यत्यस्तपाणिनाकार्यमुपसंग्रहणं गुरोः ।
सव्येनसव्यःस्पृष्टव्यो दक्षिणेन तुदक्षिणः ॥ २ ॥
ब्रह्मणःप्रणवंकुर्यादादावन्ते च सर्वदा ।
स्रवत्यनोंकृतंपूर्वं परस्ताच्चविशीर्यति ॥ ३ ॥ मनु० २

---

मित्रियान०) मन्त्र से पवित्रों द्वारा प्रणीता के जल को अपने शिर में छिड़क कर (दुर्मित्रिया०) मन्त्र से प्रणीता के शेष जल को ईशानकोण में ढरका देवे। तदनन्तर वेदि के सब ओर जिस क्रम से कुश बिछाये थे उसी क्रम से उठाकर घी से अभिघारण करके (ओम् देवागातु०) मन्त्र द्वारा हाथ से ही त्यागान्त में होम कर देवे।

भाषार्थः—वेदाध्यन के आरम्भ और समाप्ति में दोनों बार प्रति दिन शिष्य गुरु के पाद स्पर्श ऐसे बदले हुये हाथों से किया करे जिससे वाम हाथ जोड़ से वाम पग का और दाहिने हाथ से दाहिने पग का स्पर्श हुआ करे। हाथ जोड़ कर प्रतिदिन पढ़ने को बैठे इसी को ब्रह्माञ्जलि कहते हैं। वेदाध्ययन के आरम्भ और समाप्ति में प्रणव का उदाहरण करे। पहिले प्रणवोच्चारण न करने से पठित का विस्मरण हो जाता और पीछे न करने से विद्या नष्ट हो जाती है। पूर्वाभिमुख बैठे गुरु से पूर्व में पश्चिमाभिमुख बैठे गुरु को देखते हुए शिष्य को शास्त्र की आज्ञानुसार निरालस्य हुआ गुरु वेदाध्ययन करावे। शिष्य दोनों निश्चल संयुक्त हाथों को घुटनों के भीतर करके गुरु से आज्ञा मांगे और अध्ययन के समय मन को अन्यत्र

प्रणवंप्राक्प्रयुञ्जीत व्याहृतीस्तदनन्तरम् ।
सावित्रींचानुपूर्व्येण ततोवेदान्समारभेत् ॥ ४ ॥

अत्रैव-शिष्टाचाराद्ब्रह्मचारिणावेदसरस्वती पूजनं कार्यम् ।
ओमद्य शुभपुण्यतिथौ ब्रह्मवर्चसप्राप्तिकामनया वेदसरस्वतीपूजन-
महं करिष्यइति संकल्प्य—

ओम् वेदोऽसियेनत्वंदेववेद देवेभ्यो वेदोऽभवस्तेनमह्यं-
वेदोभूयाः ॥ ओम्श्रीश्चतेलक्ष्मीश्चपत्न्यावहोरात्रेपार्श्वेन-
क्षत्राणि रूपमश्विनौव्यात्तम् । इष्णन्निषाणामुम्मइषाणसर्वं-
लोकंमइषाण ॥

इति मन्त्रद्वयेन षोडशोपचारैः सरस्वतीं पूजयेत् । ततःप्र-

---

न जाने देवे । स्वर तथा वर्णों से विरुद्ध हाथ हिलाये विना जो वेदाध्ययन
करता है वह ऋग्यजुःसामाभिमानी देव से पीड़ित हुआ नीच योनियों में
जन्म पाता है । इससे नियमानुकूल ठीक २ पढ़े । प्रथम प्रणव का तदनन्तर
महाव्याहृतियों सहित सावित्री गायत्री मन्त्र का उच्चारण करके वेदाध्ययन
का प्रारम्भ करे । प्रारम्भ से पहिले संकल्पपूर्वक (वेदोऽसि०) और
(श्रीश्चते०) दो मन्त्रों द्वारा वेद सरस्वती की पुस्तक पर षोडशोपचार
पूजन करे तदनन्तर पश्चिमाभिमुख सम्मुख में बैठ पादस्पर्श पूर्वक गुरु को
देखते हुए हाथ जोड़े । ब्रह्मचारी को आचार्य वेद पढ़ने का आरम्भ करावे ।

प्रथम आदि में प्रणव तदनन्तर व्याहृति तथा अन्त में केवल
प्रणव ऐसे गायत्री मन्त्र का उच्चारण करके पश्चात् एक दो तीन या चारों
वेदों को पढ़ने का आरम्भ करें । उस २ शाखा पार्षद सूत्र के विधाना-
नुसार उस २ को पढ़ो । शुक्ल यजु० वाजसनेयी शाखा की इस पद्धति के
अनुसार उन लोगों को (इषेत्वा०) का प्रथम आरम्भ करके आगे क्रमशः

त्यङ् मुखोपविष्टाय पदस्पर्शनपूर्वकमाचार्यमुपसीक्षमाणाय स्व-हस्तौ जानुभ्यामुपरिकृतवन्ते बद्ध् स्वपाणिमध्येवेदमध्यापयेत् ।। तत्रक्रमः

ओम् भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं, भर्गो-देवस्यधीमहि । धियोयोनः प्रचोदयात् ओम् ।।

इतिप्रणवान्तं पठित्वा यथेष्टमेकं द्वौ त्रीन् चतुरोवा वेदान् पाठयितुमारभेत तत्शाखाध्ययनविध्यनुसारेण तां तां शाखान-धीयीत । ओम् इषेत्वोर्जेत्वा० इति यजुर्वेदारम्भः । अग्नि-मीलेपुरोहितमिति ऋग्वेदारम्भः । अग्नआयाहिवीतयइति साम वेदारम्भः शन्नोदेवीरभिष्टयइत्यथर्ववेदारम्भः । ततः सप्रणवं स्वस्तिवाचयित्वोत्थाय फलपुष्पसहितब्रह्मचारिदक्षिणकरस्पृष्टेन घृत पूर्णेन स्रुवेण पूर्णाहुतिं दद्यात् ।

ओं मूर्द्धानं दिवो अरतिं पृथिव्यावैश्वनर-मृत आजातमग्निम् । कवि ँ् साम्राज्यमतिथिं जना नामासन्नापात्रंजनयन्त देवाः स्वाहा ।।

---

ऋग्वेदादि को आरम्भ करना चाहिए जिनके कुलों में इसी शाखापद्ध-त्यनुसार उपनयनादि कर्म पूर्व से होते आये हों । तब आचार्य कहे (ओं स्वस्ति-इति ब्रूहि) ब्रह्मचारी (ओं स्वस्ति) कहे । तदनन्तर आचार्य खड़ा होकर घी से भरे फल-फूलों सहित स्रुवा का ब्रह्मचारी के दाहिने हाथ से पकड़वा कर (मूर्द्धानं०) मन्त्र से पूर्णाहुति दिलावे । तदनन्तर बैठ कर स्रुवा के मूलद्वारा भस्म लेकर दाहिने हाथ की अनामिका अंगुली के अग्रभाग से अपने ललाटादि अंगों में भस्म लगावे । (त्र्यायुषम) से

हृदमग्नये वैश्वानराय नमम । तत उपविश्य स्रुवेण भस्मानीय दक्षिणानामिकाग्रगृहीतभस्मना ललाटादि स्पृशेत् । ओम् त्र्यायुषं जमदग्नेरिति ललाटे । ओम् कश्यपस्यत्र्यायुषम् । इति ग्रीवायाम् । ओम् यद्देवेषु त्र्यायुषमिति दक्षिणवाहुमूले । ओम् तन्नोअस्तु त्र्यायुषमिति हृदि । अनेनैव क्रमेण ब्रह्मचारि ललटाद्यावपि भस्म योजयेत् । तत्रतन्नोइत्यस्य स्थाने तत्तेइत्यूहः कार्यः । यान्तुमातृगणाः सर्वे० इति मातृविसर्जनानन्तरं ब्राह्मणान् भोजयेत् ।

इति वेदारम्भः समाप्तः ।।

# अथ केशान्तसंस्कारः

केशान्तःषोडशेवर्षे ब्राह्मणस्य विधीयते ।

राज्यन्यबन्धोर्द्वाविंशे वैश्यस्य द्वयाधिके ततः । मनु० अ० २

जन्मतः षोडशे बर्षेऽतीते सप्तदशे प्राप्ते यद्वा व्रतविसर्गात्पूर्वमुत्तरायणे शुक्लपक्षे चूड़ाकर्मोक्ततिथ्यादौ केशान्तः कार्यः । येषां ब्रह्मचर्याश्रमो नास्ति तैर्ब्राह्मणैः सप्तदशे, क्षत्रियैस्त्रयोविंशे

---

ललाट में (कश्यपस्य०) से कण्ठ में (युदद्वेपु०) से दक्षिण बाहु मूल में और (तन्न अस्तु०) से हृदय में लगावे। इसी क्रम से ब्रह्मचारी के ललाटादि में भी भस्म लगावे। ब्रह्मचारी के भस्म लगाते समय तन्नो के स्थान में (तत्ते) बोले तव मातृगणों का. विसर्जन करके ब्राह्मणों को भोजन करावे ।

**भाषार्थ**—अब केशान्त संस्कार का विचार लिखते हैं। अ० २ में मनु जी ने कहा है कि जन्म से सोलहवें वर्ष के समाप्त होने पर सत्रहवें के आरम्भ में ब्राह्मण का केशान्त संस्कार करे, तेईसवें वर्ष में क्षत्रिय का और २५ वर्ष में वैश्य का करे अथवा ब्राह्मणादि ब्रह्मचर्याश्रमी हो तो

वैश्यैश्च पञ्चविंशे वर्षे केशान्तो नियमेन कार्यः । ब्रह्मचारिभिः सप्तदशादौ व्रतसमाप्तेः पूर्वं वा कार्यइति विवेकः । श्मश्रुवपनप्रारम्भः केशान्ताः जटिलब्रह्मचारिणा तु सर्वकेशवपनं केशान्तसंस्काराः सचोत्तरायणशुक्लपक्षादौ ज्योतिषोक्तशुभमुहूर्त्ते कार्यः।

अथ प्रयोगः । आचार्यः पिता वा वहिःशालायां पत्न्या सह शुभासने उपविश्य तस्या दक्षिणतो ब्रह्मचारिणमुपवेश्य—आचम्य प्राणायामं कृत्वा देशकालकीर्तनान्ते—अस्य ब्रह्मचारिणःकेशान्त कर्माहं करिष्य इति संकल्प्य तदङ्गत्वेन गणपतिपूजनस्वस्तिपुण्याहवाचनमातृकापूजननान्दीश्राद्धादिकं च करिष्य इति च संकल्प्य गणपतिपूजनादिकं कृत्वा पुण्याहवाचनान्ते प्रजापतिः प्रीयतामित्यूहःकार्यः । परिष्कृतभूमौ वेदिकां कृत्वा होमं कुर्यात् तत्र क्रमःकुशैर्हस्तमितां भूमिं परिसमुह्य तामैशान्यां परित्यज्य गोमयोदकेनोपलिप्य स्रुवमूलेन प्रादेशमात्रन्त्रिरुल्लि-

---

उनका ब्रह्मचर्य समाप्ति से पहिले वा सत्रहवें वर्ष में आचार्य कुल में स्वयं आचार्य ही केशान्त संस्कार करे ब्रह्मचारी न होने पर निगम से सत्रहवें आदि वर्ष में ही केशान्त संस्कार करना चाहिए । जटिल ब्रह्मचारियों का शिखा को छोड़ कर शिर के तथा डाढ़ी मौंछ और बगलों के सब केशों का छेदन केशान्त कहायगा तथा अन्यों के डाढ़ी मौंछ बगलों के केशच्छेदन के प्रारम्भ का नाम केशान्त संस्कार कहाएगा । सब प्रकार का केशान्त उत्तरायण शुक्ल पक्ष में तथा ज्योतिष शास्त्र में चूड़ाकर्म के लिए कहे तिथि नक्षत्रादि में शुभमुहूर्त्त में करना चाहिए ॥

आचार्य वा पिता यज्ञशाला में पृथक् पत्नी सहित शुभासन पर बैठ पत्नी से दक्षिण में ब्रह्मचारी को बैठाकर आचमन प्राणायाम कर संकल्पान्त में कहे कि इस ब्रह्मचारी का केशान्त संस्कार मैं करूंगा । तदनन्तर संकल्प पूर्वक गणपति पूजनादि करके पुण्याहवाचनान्त में उक्त रीति से ऊह करे। शुद्ध भूमि में स्थण्डिल वेदिका बना कर बिधि पूर्वक

स्य उल्लेखनक्रमेणानामिकाङ्गुष्ठाभ्यां मृदमुद्धृत्य वारिणा तं देशमभ्युक्ष्य कांस्यपात्रेणाग्निमानीय सूर्यनामानमग्निमभिमुखं स्थापयेत्। ततः पुष्पचन्दनताम्बूलवासांस्यादाय –

ओम् अद्यैतस्मिन् कर्त्तव्यकेशान्तहोमकर्मणि कृताकृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्मकर्तुं ममुकगोत्रममुकशर्माणं ब्राह्मणमेभिः पुष्पचन्दनताम्बूलवासोभिर्ब्रह्मत्वेनत्वामहं वृणे।

इति ब्रह्माणं वृणुयात्।

ओम् वृतोऽस्मीति प्रतिवचनम्। ओम् यथाविहितं कर्म कुर्विति यजमानेनोक्ते ओम्-करवाणि।

इति प्रतिवचनम्। ततो यजमानोऽग्नेर्दक्षिणतः शुद्धमासनं दत्वा तदुपरि प्रागग्रान्कुशानास्तीर्याग्निं प्रदक्षिणंकारयित्वाऽस्मिन्कर्मणि त्वं मे ब्रह्मा भवेत्यभिधाय। ओम् भवानीति तेनोक्ते ब्रह्माणमुदङ्मुखं तत्रोपवेश्य प्रणीतापात्रं पुरतःकृत्वा वारिणा

---

होम करे। प्रथम वेदि में पञ्चभूसंस्कार करे तीन कुशों से वेदभूमि को झाड़कर कुशों को ईशान कोण में फेंककर गोवर और जल से लीपकर स्रुवा के मूल वा स्फ्य से उत्तर वेदि में प्रागायन तीन रेखा करे। अनामिका और अंगुष्ठ से रेखाओं में से मिट्टी को उठा कर फेंक कर वेदि में जल सेचन करे। काँसे के व मिट्टी के पात्र में अग्नि को लेकर सूर्यनामक अग्नि को अभिमुख स्थापन करे तत्पश्चात् पुष्प चन्दन ताम्बूल और वस्त्रों को लेकर (ओमद्य०) इत्यादि वाक्य पढ़कर यजमान ब्रह्माका वरण करे और पुष्पादि ब्रह्मा के हाथ में देवे। ब्रह्मा पुष्पादि को लेकर [ओंवृतोऽस्मि] कहे तब [ यथावि० ] यजमान कहे और ब्रह्मा [ करवाणि० ] कहे तब अग्नि से दक्षिण में शुद्ध आसन चौकी आदि बिछाकर उस पर पूर्व को जिनका अग्रभाग हो ऐसे कुश बिछाकर ब्रह्माको अग्नि की प्रदक्षिणा कराके [ अस्मिन् कर्मणि त्वं में ब्रह्मा भव ] इस कर्म में तुम मेरे

परिपूर्य कुशैराच्छाद्य ब्रह्मणो मुखमवलोक्याग्नेरुत्तरतः कुशोपरि निदध्यात् । ततः परिस्तरणं बर्हिषश्चतुर्भागमादाय—आग्नेयादीशानान्तं ब्रह्मणोऽग्निपर्यन्तं नैर्ऋत्याद्वायव्यान्तमग्नितः प्रणीतापर्यन्तम् । ततोऽग्नेरुत्तरतः पश्चिमदिशि पवित्रच्छेदनार्थं कुशत्रयम् । पवित्र करणार्थं साग्रमनन्तर्गर्भितकुशपत्रत्रयम् । प्रोक्षणीपात्र, आज्यस्थाली, संमार्जनकुशाः, समिधस्तिस्रः, स्रुवः, आज्यं तण्डुलपूर्णपात्र पवित्रच्छेदनकुशानां पूर्वपूर्वदिशि क्रमेणासादनीयम् । अमीषामुत्तरोत्तरतः साधारणवस्तून्युपकल्पनीयानि तन्त्र शीतोदकमुष्णोदकघृतदधिनवनीतान्यतमस्य पिण्डः त्रिःश्वेतशल्लकीकण्टकं साग्रसप्तविंशतिकुशपत्राणि, ताम्रपरिष्कृत आयसःक्षुरः, नापितः वृषभगोमयपिण्डः गौर्गोमूल्यं वा दक्षिणा । ततः पवित्रच्छेदनकुशैः पवित्रे छित्त्वा सवित्रकरेण प्रणी-

---

ब्रह्मा हो ऐसा कह कर ब्रह्मा के [ भवानि ] कहने पर उस आसन पर ब्रह्मा को उत्तराभिमुख बैठाकर प्रणीतापात्र को सामने रख कर जल से भर के कुशों से आच्छादन कर ब्रह्मा का मुख अवलोकन करके अग्नि से उत्तर में कुशों पर प्रणीतापात्र को प्रागग्र रक्खे । तदनन्तर चार मुट्ठी कुशा लेकर अग्नि के सब ओर परिस्तरण करे-एक चौथाई कुशा अग्निकोण से ईशान दिशा तक, द्वितीय भाग ब्रह्मा के आसन से अग्निपर्यन्त, तृतीय भाग नैऋर्त्यकोण से वायव्यकोण पर्यन्त चौथा अग्नि से प्रणीता पर्यन्त बिछावे । तदनन्तर अग्नि से उत्तर में प्राक्संस्थ पात्रासादन करे। पवित्र छेदनार्थं तीन कुश तथा पवित्रकरणार्थं अग्रभाग सहित जिनके भीतर अन्य कुश न हों ऐसे दो कुश, प्रोक्षणीपात्र, आज्यस्थाली, संमार्जनकुश ढाँक की तीन समिधा, स्रुव, आज्य, चावलों से भरा एक पूर्ण पात्र पवित्र छेदन कुशों से पूर्व २ क्रम से उत्तर को अग्रभाग कर इन सबका स्थापन करे उक्त वस्तुओं से उत्तर २ की ओर निम्नलिखित वस्तु रक्खे शीतल जल, गर्मजल घी दही वा मक्खन इनमें कोई एक तीन जगह में श्वेत सेही का काँटा अग्रभाग सहित सत्ताईस कुश, तांबा मिश्रित

तोदकं त्रिः प्रोक्षणीपात्रे निषिच्य द्वाभ्यामनामिकाङ्गुष्ठाभ्यामुत्तराग्रे पवित्रे गृहीत्वा त्रिरुत्पवनं, ततः प्रोक्षणीपात्रं वामहस्ते कृत्वाऽनामिकाङ्गुष्ठगृहीतपवित्राभ्यां प्रोक्षणीजलं त्रिरुत्क्षिप्य प्रणीतोदकेन प्रोक्षणीपात्रमभ्युक्ष्य प्रोक्षणीजलेनासादितवस्तून्यभिषिच्याग्निप्रणीतयोर्मध्ये प्रोक्षणीपात्रं निदध्यात् । आज्यस्थाल्यामाज्यं कृत्वाऽधिश्रित्य ज्वलत्तृणादिकमादायाज्यस्योपरि प्रदक्षिणं भ्रामयित्वा वह्नौ तत्क्षिपेत् । ततस्त्रिः स्रुवप्रतपनं संमार्जनकुशानामग्रैरन्तरतो मूलैर्बाह्यतः स्रुवं संमृज्य प्रणीतोदकेनाभ्युक्ष्य पूर्ववत् त्रिः प्रतप्य दक्षिणतो निदध्यात् । ततः प्रोक्षणक्रमेणाग्नित आज्यमवतार्याग्रतो निदध्यात् । ततःप्रोक्षणीवत्त्रिराज्यमुत्पूयावेक्ष्य सत्यपद्रव्ये तन्निरसनं पूर्ववत्प्रोक्षण्युत्पवनं तत उत्थाय उपयमनकुशानादाय वामहस्ते कृत्वा प्रजापतिं मनसा ध्यात्वा तूष्णीमग्नौ घृताक्ताः समिधस्तिस्त्रः प्रक्षिपेत् । ततः उप-

---

लोह का छुरा, नाई, बैल का गोबर, गौ वा गोमूल्य दक्षिणा इन सबको स्थापित करके पवित्र छेदनार्थ तीन कुशों से प्रादेशमात्र दो कुशों का छेदन करके पवित्र सहित दाहिने हाथ से प्रणीता के जलको तीनवार प्रोक्षणी-पात्र में डाल कर अनामिका और अङ्गगुष्ठ से पकड़े हुए पवित्रों से उस प्रोक्षणीस्थ जल का पवित्रों द्वारा तीन वार अभिषेचन करके प्रोक्षणी-पात्र के जल से आसादन किये आज्यस्थाली आदि का प्रोक्षण करके अग्नि और प्रणीतापात्र को रख देवे । तब आज्यस्थाली में घृतपात्र से घृत गिरावे घृत को अग्नि पर धरकर सूखे कुश जलाकर घी के ऊपर प्रद-क्षिण भ्रमण कराकर अग्नि में जलते कुश फेंक कर स्रुवा को तीन वार अग्नि में तपाकर संमार्जन कुशों के अग्रभाग से भीतर को और कुशों के मूलभाग से बाहर की ओर स्रुवा को झाड़ पोंछ शुद्ध कर तथा प्रणीता के जल से सेचन करके और फिर तीन वार तपाकर अग्नि से दक्षिण की ओर स्रुवा को धर देवे । तत्पश्चात् तपते हुए घी को अग्नि से उतार कर

विश्य सपवित्रप्रोक्षण्युदकेन प्रदक्षिणक्रमेणाग्निं पर्युक्ष्य प्रणी-ताषात्रे पवित्रे कृत्वा ब्रह्मणान्वारब्धः पातितदक्षिणजानुः स-मिद्धतमेऽग्नौ जुहुयात्। तत्र प्रत्याहुत्यनन्तरं स्रुवावस्थितहु-तशेषघृतस्य प्रोक्षणीपात्रे प्रक्षेपः। ततो वक्ष्यमाणक्रमेणाघारा-ज्यभागमहाव्याहृतिसर्वप्रायश्चित्तहोमान् कुर्यात्।

ओम् प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये नमम ॥१॥

इति मनसा।

ओम् इन्द्रायस्वाहा। इदमिन्द्राय नमम ॥२॥

ओम् अग्नयेस्वाहा। इदमग्नये नमम ॥३॥

ओम् सोमायस्वाहा। इदं सोमाय नमम ॥४॥

ओम् भूः स्वाहा। इदमग्नये नमम ॥५॥

ओम् भुवः स्वाहा। इदं वायवे नमम ॥६॥

ओम् स्वः स्वाहा। इदं सूर्याय नमम ॥७॥

ओम् त्वं नो अग्ने वरुणस्य विद्वान्देवस्य हेडोऽअवयासि-सीष्ठाः। यजिष्ठो वह्नितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषाꣳसि प्रमुमुग्ध्यस्मत्स्वाहा। इदमग्नीवरुणाभ्यां नमम ॥८॥ ओम्

---

उत्तर में धरे। तब तीन वार प्रोक्षणी के तुल्य पवित्रों से घी का उत्पवन करके देखे यदि घृत में कुछ निकृष्ट वस्तु हो तो निकाल कर फेंक देवे और फिर तीन वार प्रोक्षणीपात्र का उत्पवन करे। तदनन्तर उठ कर उपयमन-कुशों को वाम हाथ में लेकर प्रजापति का मन से ध्यान करके घृत में डुबोई तीन समिधाओं को तूष्णीं बिना मन्त्र पढ़े एक एक कर अग्नि में चढ़ावे। फिर बैठ कर पवित्र सहित प्रोक्षणी के जल को प्रदक्षिण क्रम से ईशानकोण से लेकर उत्तर दिशा तक अग्नि के सब ओर सेचन करे अर्थात् प्रोक्षणीपात्र का सब जल पर्युक्षण में गिरा देवे। प्रणीतापात्र में

स त्वन्नो अग्नेऽवमो भवोती नेदिष्ठो अस्या उषसो व्युष्टौ। अवयक्ष्व नो वरुण᳞ रराणो वीहि मृडीक᳞सुहवो न एधि स्वाहा। इदमग्नीवरुणाभ्यां नमम ॥९॥ ओम् अयाश्चाग्नेऽस्यनभिशस्तिपाश्च सत्यमित्त्वमयाअसि। अयानो यज्ञं वहास्ययानो धेहि भेषज᳞स्वाहा। इदमग्नये नमम ॥१०॥ ओं ये ते शत वरुण ये सहस्रं यज्ञियाः पाशावितत महान्त.। तेभिर्नो अद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा। इदं वरुणाय सवित्रे विष्णवेविश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यश्च नमम ॥११॥ ओं उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं विमध्यम᳞श्रथाय। अथावयमादित्य व्रते तवानागसो अदितये स्याम स्वाहा। इदं वरुणाय नमम ॥१२॥

ओं प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतयेनमम ॥१३॥

ओं अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा। इदमग्नये स्विष्टकृते नमम ॥१४॥ इतिस्विष्टकृत्।

अथ संस्रवप्राशनम्। तत आचम्य—

ओं अद्यामुष्य कुमारस्य कृतैतत्केशान्तहोमकर्मणि कृताकृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्मप्रतिष्ठार्थमिदं पूर्णपात्रं प्रजापति-

---

दोनों पवित्र रखकर प्रोक्षणीपात्र का विसर्जन करे। तदनन्तर दाहिने घुटने को भूमि में टेक कर ब्रह्मा से अन्वारब्ध हुआ यजमान प्रज्वलित अग्नि में स्रुवा से आज्याहुतियों का होम करे। वहाँ २ उस २ आहुति देने के पश्चात् स्रुवा में जो घृतबिन्दु बचें उनको प्रोक्षणीपात्र में डालता जावे। प्रजापति का ध्यान कर पूर्वाधारकी तूष्णीं आहुति देवे। त्याग सब यज-

दैवतममुकगोत्रायाऽमुकशर्मणे ब्राह्मणाय ब्रह्मणे दक्षिणां तुभ्यमहं संप्रददे । इति ब्रह्मणेदक्षिणां दद्यात्

ओं स्वस्तीति प्रतिवचनम् । ततः—

ओं सुमित्रिया न आप ओषधयः सन्तु ॥

इति पवित्राभ्यां प्रणीताजलमानीय तेन शिरः संमृज्य—

ओं दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः ॥

इत्यैशान्यां प्रणीतान्युब्जीकरणं ततः स्तरणक्रमेणबर्हिरुत्थाप्याज्येनाभिघार्य—

ओम् देवागातु विदोगातु वित्त्वागातुमित । मनसस्पतइमं देव यज्ञꣳस्वाहा वातेधाः स्वाहा ॥ इदं वाताय नमम ॥

इति मन्त्रेण बर्हिर्होमः । अथ शीतोदकमुष्णोदकेन ।

ओम उष्णेन वाय उदकेनेह्यदिते केशश्मश्रु वप ।

---

मान स्वयं बोलता जाये । आधार की दो आज्यभाग की दो और महाव्याहृतियों की तीन सर्वप्रायश्चित्त की पांच तथा प्राजापत्य और स्विष्टकृत् दो सब चौदह आहुति त्यागों सहित देकर संस्रवप्राशन कर हाथ धो आचमन करके ब्रह्मा को दक्षिणा देवे उसमें (ओमद्यैतस्मिन्०) इत्यादि संकल्प करे । और ब्रह्मा ओंस्वस्ति कह कर दक्षिणा लेवे । तदनन्तर पवित्रों द्वारा प्रणीता का जल लेकर (ओसुमित्र०) मन्त्र पढ़कर अपने शिर पर जलसेचन करके (ओं दुर्मित्रिया०) मन्त्र से प्रणीता के शेष जल को ईशान दिशा में लौटा देवें और पवित्रों को विछाये हुए कुशों में मिला देवे तब जिस क्रम से कुश बिछाये थे उसी क्रम से पवित्रों सहित

इति मन्त्रेणाभिषिच्य तक्रमिश्रितोयके नवनीताद्यन्यतमपिण्डं तूष्णीं प्रक्षिप्य दक्षिणपश्चिमोत्तरक्रमेण ब्रह्मचारिकेशजूटिकात्रये दक्षिणजूटिकाम्—

ओम् सवित्रा प्रसूता दैव्या आप उन्दन्तु ते तनुं दीर्घायुत्वाय वर्चसे ॥

इति मन्त्रं पठित्वा तेनैव मिश्रितवारिणाऽऽर्द्रीकृत्य ततो दक्षिणभागस्थितजूटिकाभागत्रये कुर्यात् । तत्र—एकामेकां जूटिकां प्रतिकुशपत्रत्रयसंयोजनं कुर्यात् । शल्लकीकण्टकेन तूष्णीं विवरणं कृत्वा भागत्रयं कुर्यात् । ततः सप्तविंशतिकुशपत्रतः पत्रत्रयमानीय तत्केशमूलसंलग्नाग्रजूटिकाप्रथमभागमध्यान्तरितं कुर्यात् ।

ओम् ओषधे त्रायस्व । इति मन्त्रेण—ततः शिवो नामासीति क्षुरग्रहणम् ।

शिवो नामासि स्वधितिस्ते पिता नमस्ते अस्तु मा माहिँसीः ।

इति मन्त्रेण लोहक्षुरं गृहीत्वा—

---

उठाकर कुशों में भी घी लगा कर हाथ से ही कुशों का होम [ओं देवागातुवि०] मन्त्र पढ़कर त्याग के साथ कर देवे । तब शीतल जल को गर्म जल के साथ [उष्णेन वाय०] मन्त्र से मिलाकर थोड़ा मठ्ठा भी जल में मिलादे उस मट्ठा मिले जल में नवनीतमक्खन का वा दही का अंश डाले तब ब्रह्मचारी के शिर के दक्षिण पश्चिम तथा उत्तर में तीनों ओर पहिले से बालों के तीन जूड़ा बांध रक्खे हों उनमें से प्रथम दाहिने जूड़ा को (ओं सवित्रा०) मन्त्र पढ़कर उस घृतादि मिलाये जल से भिगोवे । तदनन्तर दाहिने भाग के जूड़ा बांधे केशों के तीन भाग करे उन एक एक भाग में तीन २ कुश लगावे अर्थात् तीन स्थानों में श्वेत सेही व कांटे से प्रथम बालों को अलग २ करके तीन भाग करे तदनन्तर सत्ताईस कुशों

ओम् निवर्तयाम्यायुषेऽन्नाद्याय प्रजननाय रायस्पोषाय सुप्रजास्त्वाय सुवीर्याय ।

इति मन्त्रेण जूटिकासंलग्नं कुर्यात् । ततः कुशपत्रत्रयसहितां जूटिकां छिनत्ति—

ओम् येनावपत्सविता क्षुरेण सोमस्य राज्ञो वरुणस्य विद्वान् । तेन ब्रह्मणो वपतेदमस्यायुष्यं जरदष्टिर्यथासत् ॥

इति मन्त्रेण पश्चिम जूटिकाछेदनं कुर्यात् । ततस्तांल्लून कुशपत्रत्रयसहितान् अनुडुद्गोमयपिण्डोपरि उत्तरस्यां दिशि निदध्यात् । अत्रैव पूर्वप्रक्षालितपरभागद्वये कुशपत्रत्रयान्तर्निधानादिच्छेदनवर्जं सर्वं पूर्ववदेव कृत्वा छेदनं तूष्णीं । ततः पश्चिम जूटिकायां पूर्ववत्तेनैव मन्त्रेण प्रक्षालनं तूष्णीं शल्लकीकण्टकेन भागत्रयकरणं केशमूलसंलग्नकेशान्तरितमध्यकुशपत्रत्रयधारण क्षुरग्रहणतत्संयोजनानि तत्तन्मन्त्रेणैव कुर्यात् । तत्र प्रथम जूटिकाछेदने मन्त्रः—

ओम् त्र्यायुषं जमदग्नेः कश्यपस्य त्र्यायुषम् । यद्देवेषु

---

में से तीन कुश लेकर उन कुशों के अग्रभाग का दाहिने केशों के तीन भागों में से पहिले भाग के मूल में [औषधे॰] मन्त्र पढ़कर लगावे । तदनन्तर [शिवोनामासि॰] मन्त्र पढ़कर लोहे का छुरा हाथ में लेकर [ निवर्त्तया॰ ] मन्त्र से बालों में छुरा लगाकर [ येनावपत्सविता॰ ] मन्त्र पढ़कर दाहिने केशों के तीन भागों में से पश्चिम भाग को कुशों सहित काटे । उन तीन कुशों सहित काटे केशों को बैल के गोबर पर उत्तर की ओर रक्खे तब पहिले भिगोये दाहिने दो भागों में तीन २ कुश रखना आदि केशच्छेदन छोड़ कर पूर्व के तुल्य सब काम करे और केशों का छेदन बिना मन्त्र पढ़े तूष्णीं करे । तदनन्तर शिर के पश्चिम भाग के जूड़ा में पूर्ववत् उसी मन्त्र से बालों का भिगोना तथा बिना मन्त्र पढ़े सेही के

त्र्यायुषं तन्नो अस्तु त्र्यायुषम् ॥

इति मन्त्रेण छित्त्वा पूर्ववद्गोमयपिण्डोपरि निदध्यात् । तत्रावशिष्टभागद्वये कुशपत्रत्रयं केशान्तर्निधानादिच्छेदनवर्जं सर्वं पूर्ववदेव, छेदनन्तु तूष्णीमेव कुशपत्रत्रयसहितलूनकेशानां गोमय-पिण्डोपरि धारणं च तत उत्तरभागजूटिकायां प्रक्षालनादिक्षुर-संयोजनान्तेषु पूर्ववत्तत्तन्मन्त्रप्रयोगः प्रथमभागजूटिकायां छेदने मन्त्रः—

ओं येनभूरिश्चरा दिवं ज्योक्च पश्चाद्धि सूर्यम् । तेन ते वपामि ब्रह्मणा जीवातवे जीवनाय सुश्लोक्याय स्वस्तये ॥

ततः केशान् गोमयपिण्डोपरि निदध्यात् । ततोऽवशिष्टभा-गद्वये कुशपत्रत्रये केशान्तर्निधानादिच्छेदनवर्जं सर्वं पूर्ववच्छे-दनं तूष्णीं गोमयपिण्डोपरि धारणमपि । ततः समस्तं शिरः प्रक्षा-ल्य त्रिः केशोपरि क्षुरं प्रदक्षिणक्रमेणानुकेशान् भ्रामयेत्—

---

कांटे से केशों के तीन भाग करना, केशों के मूल में लगे बालों से छपे तीन कुशों को रखना, छुरा को हाथ में लेना और बालों में लगाना उन २ उक्त मन्त्रों से करे। उसमें पश्चिम की प्रथम जूटिका के काटने का मन्त्र [ त्र्यायुषं० ] है। छेदन करके पहिले के तुल्य केशों को गोबर पर रक्खे। और पश्चिम के शेष दो भागों में तीन २ कुशों को केशों के भीतर रखना आदि केशच्छेदन को छोड़ कर सब काम पूर्ववत् ही करे और तूष्णीं केशों का छेदन करके कुश सहित केशों को गोबर पर धरे । तदनन्तर शिर के उत्तर भाग के जूड़ा में भिगोना आदि कुशों में छुरा लगाने पर्यन्त पूर्ववत् उस उस मन्त्र का प्रयोग करना चाहिए। उत्तर के तीन भागों में से प्रथम भाग के केश [ येन भूरि० ] मन्त्र से काटे। तब उन कुश सहित केशों को भी गोबर पर धरे तदनन्तर शेष रहे उत्तरके दो भागों में तीन २ कुशों

ओं यत् क्षुरेण मज्जयता सुपेशसा वप्त्वा वा वपति केशांश्छिन्धि शिरो मास्यायुः प्रमोषीर्मुखम् ॥

इति मन्त्रेण । ततस्ताभिरेवाद्भिः समस्तं शिरः संक्लिद्य ।

ओं अक्षिण्वन्परिवप इति नापिताय क्षुरं प्रयच्छति ।

अथ नापितः शिखां धृत्वा समस्तकेशश्मश्रु वपनं कुर्यात् । ब्रह्मचारी स्नात्वाऽऽचार्याय गो गोमूल्यं वा दक्षिणां दद्यात् । संवत्सरं ब्रह्मचर्यमवपनं चेति प्रमाणात्केशान्तकर्मानन्तरं ब्रह्मचारी संवत्सरावधि स्त्रीसंयोगं केशवपनं च वर्जयेत् । द्वादशरात्रं षड्रात्रं त्रिरात्रमन्तत इति विकल्पः ॥ पूर्ववत्पूर्णाहुतिः—

ओं मूर्धानं दिवो अरतिं पृथिव्या वैश्वानरमृत आजातमग्निम् । कविᳪ सम्राजमतिथिं जनानामासन्ना पात्रं जनयन्त देवाः स्वाहा ॥

इति मन्त्रेण पूर्णाहुतिः । तत उपविश्य स्रुवेण भस्मानीय दक्षिणानामिकाग्रगृहीत भस्मना त्र्यायुषं कुर्यात् ।

ओं त्र्यायुषं जमदग्नेः । इति ललाटे ।

ओं कश्यपस्य त्र्यायुषम् । इति ग्रीवायाम् ।

---

को केशों के भीतर रखना आदि केशच्छेदन को छोड़ कर सब काम पूर्व के तुल्य करे और केशच्छेदन तूष्णीं करके गोबर के पिण्ड पर रक्खे तदनन्तर सब शिर को भिगोकर तीन वार प्रदक्षिण क्रमसे केशों के अनुकूल [यत्क्षुरेण०] मन्त्र से छुरा को शिर पर सब ओर घुमावे । फिर उसी घृतादि मिले शीत और उष्ण जल से सब शिर को भिगोकर [ओं अक्षण्वन् परिवप० ] ऐसा कहकर नाई को छुरा देवे । और नाई शिखा को छोड़ कर शेष सब बाल तथा डाढ़ी मोंछ को बनावे । तब ब्रह्मचारी स्वयं स्नान करके आचार्य को गौ वा गौ के मूल्य की दक्षिणा देवे । इसके

ओं यद्देवेषु त्र्यायुषम् । इति दक्षिणबाहुमूले ।

ओं तन्नो अस्तु त्र्यायुषम् ! इति हृदि ।

अनेनैव क्रमेण ब्रह्मचारिललटादावपि । तत्रतत्ते अस्तु इति विशेषः । केशान् ततस्तान् सगोमयपिण्डान् गोष्ठ सरित्तीरे वा अन्यस्मिन्नुदकान्तरे वा निदध्यात् । यान्तुमातृगणाः सर्वंइति-पठित्वा मातृविसर्जनं कृत्वा यथाशक्ति ब्राह्मणान् भोजयेत् ॥

इति केशान्तः समाप्तः ।

# अथ समावर्त्तनसंस्कार प्रयोगः

समावर्त्तनमुत्तरायणे कार्यम् । विवाहाद्यावश्यककार्यवशाद्-दक्षिणायनेऽपि कर्त्तुं शक्यते सावित्रीग्रहणादूर्ध्वं । तद्दिने वा चतुर्थके तृतीये द्वादशे वर्षे व्रतमुत्सृजेत् ॥

वेदानधीत्यवेदौवा वेदं वापि यथाक्रमम् ।
अविप्लुतब्रह्मचर्यो गृहस्थाश्रममाविशेत् ॥ मनु० ॥

---

पश्चात् ब्रह्मचारी अधिक से अधिक एक वर्ष तक वा कम से कम तीन दिन तक ब्रह्मचर्य रखे और उतने काल केशच्छेदन न करावे । तदनन्तर पूर्व के तुल्य [ मूर्धानं० ] मन्त्र से पूर्णाहुति देकर बैठ के स्रुवा द्वारा भस्म लेकर दाहिने हाथ की अनामिका अङ्गुली के अग्रभाग से [ त्र्यायुषं० ] से मस्तक में [ कश्यपस्य० ] से कण्ठ में [ यद्देवे० ] से दक्षिण बाहु के मूलें में और [ तन्नोअस्तु० ] से हृदय में भस्म लगावे । इसी क्रम से ब्रह्मचारी मस्तकादि में भी भस्म लगावे पर यहां मन्त्रस्थ ( तन्नो० ) के स्थान में ( तत्ते० ) कहे । तब उन गोबर सहित केशों को गौशाला में वा नदी के किनारे वा अन्य तालाब आदि के किनारे गाढ़ देवे । पश्चात् मातृगणों का विसर्जन करके यथाशक्ति ब्राह्मणों को भोजन करावे ॥

गृह केशान्त संस्कार पूरा हुआ ॥

षट्त्रिंशद्वर्षाण्यष्टाचत्वारिंशद्वा वर्षाणि वेदानधीत्य व्रतानुष्ठानं वा समाप्य गुरुणाऽनुज्ञातः स्नायात् द्वादशवार्षिकं व्रतं समाप्य गुर्वनुज्ञया वा स्नायात् उभयं वा समाप्य स्नायात् । विधिर्विधेयस्तर्कइतित्रयं वेदपदवाच्यम् । शिक्षा कल्पो व्याकरणं निरुक्तं छन्दोज्योतिषमिति षडङ्गसहितं सार्थं वेदमधीत्यसमावर्त्तनमुचितम् । अधीताधिगतव्याकरण निरुक्तादिग्रन्थो ब्रह्मचारी तीव्रबुद्धिश्चेदल्पेनापि कालेन त्रिभिश्चतुर्भिर्वावर्षैः सर्वं वेदाशयं सम्यगवबोद्धुं शक्नोति तस्मादेव ग्रहणान्तिकः पक्ष उक्तः । तच्चज्योतिः शास्त्रोक्ततिथिनक्षत्रादिशुभमुहूर्त्ते समावर्त्तनंकार्यम् ।

कृतनित्यक्रियः सभार्य्य आचार्यो ब्रह्मचारिणा सह शुभासने

---

भावार्थः—समावर्त्तन संस्कार उत्तरायण में करे। किसी विपत्ति वा विवाहादि की आवश्यकता से दक्षिणायन में भी हो सकता है। गुरु मन्त्रोपदेश होने के पश्चात् उसी दिन या चौथे दिन वा एक वर्ष में वा तीन वर्ष बीतने पर अथवा बारह वर्ष बीतने पर समावर्त्तन करे। देशकाल की आवश्यकतानुसार समावर्त्तन संस्कार के उक्त पाँच पक्ष कहे हैं पर सम्प्रति सब कोई उसी दिन समावर्त्तन करा देते हैं। दक्षिण प्रान्त और बंगालादि कई प्रदेशों में अब भी चौथे दिन समावर्त्तन होता है। अपनी शाखा के पढ़ने पश्चात् एक दो वा तीनों वेदों को यथाक्रम पढ़कर तथा ब्रह्मचर्य के नियमों का ठीक निर्वाह करके गृहस्थाश्रम में प्रवेश करे! छत्तीस वा अड़तालीस वर्ष तक सब वेदों को पढ़कर वा व्रत को ठीक २ पूरा करके समावर्त्तन करे ऐसा अन्य युगों में प्रायः होता था। इस कलि में ऐसा दीर्घ ब्रह्मचर्य कर सकना असम्भव होने से ही धर्मशास्त्रकारों ने उसका कलि वर्जितों में परिगणन कर दिया है। सांप्रतिक ब्रह्मचर्याश्रमों में १२ की समाप्ति से २४ वर्ष तक उत्तम कोटि का १२ वर्ष प्रारम्भ १२ वर्ष की समाप्ति से २१ वर्ष तक मध्यम कोटि का १३ के प्रारम्भ से १८ वर्ष के आयु तक निकृष्ट कोटि का ये तीन प्रकार के ब्रह्मचर्य रक्खे जावें तो अच्छा है।

उपविश्याचम्य प्राणानायम्य देशकालकीर्त्तनान्ते अस्यामुकशर्म-
णो गृहस्थाश्रमान्तप्राप्तिद्वारा श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थं समावर्त्तनाख्यं
कर्माहं करिष्ये। तदङ्गत्वेन विहितं गणपतिपूजनस्वस्तिपुण्याह-
वाचनमातृकापूजननान्दीश्राद्धादिकं कुर्यात् । पुण्याहवाचनान्ते
सुश्रवः प्रीयतामिति वदेत् ततः—भो आचार्य—अहं स्नास्यामीति
ब्रह्मचारी गुरोरनुज्ञां प्रार्थयेत् । स्नाहीत्याचार्येणोक्ते ब्रह्मचारी
गुरोः पादौ स्पृशेत् ।

ततः परिश्रितप्रदेशे आचार्यसन्निहितदक्षिणदिश्युपविष्टे ब्रह्म
चारिणि—आचार्यः कुशैर्हस्तमात्रां भूमिं परिसमुह्य कुशानैशान्यां
परित्यज्य गोमयोदकेनोपलिप्य स्रुवमूलेनोत्तरोत्तरक्रमेण त्रिरु-
ल्लिख्य—उल्लेखनक्रमेणोद्धृत्य जलेनाभ्युक्ष्य कांस्यपात्रेण सूर्य-
नामानमग्निमानीय संमुखं निदध्यात् । ततः पुष्पचन्दनताम्बूल-
वासांस्यादाय ओमद्यामुकस्य ब्रह्मचारिणः कर्त्तव्यसमावर्त्तनहोम-
कर्मणि कृताकृतावेक्षणरूपब्रह्मकर्मकर्त्तुममुकगोत्रममुकशर्माणं ब्रा-

---

विधिवाक्य रूप ब्राह्मण, विधेय मन्त्र और तर्कनाम अर्थवाद ये तीनों मिल कर वेद कहाते हैं। ब्रह्मचर्य के समय इस वेद का विशेष कर अध्ययन कर्त्तव्य है। शिक्षा कल्पादि षडङ्ग सहित वेदों को साथ पढ़ना चाहिये। जिस ब्रह्मचारी मनुष्य ने व्याकरण निरुक्तादि ग्रन्थों को पढ़ समझ लिया है वह जन्मान्तर का संस्कारी तेज बुद्धि हो तो तीन चार वर्षों में भी सब वेदों के अर्थ को सम्यक् जान सकता है। इसलिये मन्वादि धर्मशास्त्रकारों ने ग्रहणा-न्तिक पक्ष पृथक् माना है कि जितने काल में सब वेदों को साङ्ग पढ़ जानले उतने काल ब्रह्मचर्यसे रहकर समावर्त्तन करे। ज्योतिषशास्त्र में कहे तिथि नक्षत्रादि शुभ मुहूर्त्त में समावर्त्तन संस्कार करना चाहिये।

शौचस्नान सन्ध्योपासनादि नित्य कर्म करके पत्नी और ब्रह्मचारी सहित आचार्य शुभ आसन पर बैठ कर आचमन प्राणायाम करके देशकाल कीर्त्तन के अन्त में कहे कि इस अमुक शर्मा ब्रह्मचारी के

ह्मणमेभिः पुष्पचन्दनताम्बूलवासोभिर्ब्रह्मत्वेन त्वामहं वृणे । इति ब्रह्माणं वृणुयात् । ओम् वृतोऽस्मीति प्रतिवचनम् । ततोऽग्नेर्दक्षिणतः शुद्धमासनं निधाय तदुपरि प्रागग्रान्कुशानास्तीर्य ब्रह्माणमग्निप्रदक्षिणं कारयित्वाऽस्मिन् कर्मणि त्वं मे ब्रह्मा भवेत्यभिधाय भवानीति तेनोक्तेतदुपरिब्रह्माणमुदङ्मुखमुपवेशयेत् । ततः प्रणीतापात्रं पुरतः कृत्वा वारिणा परिपूर्य कुशैराच्छाद्य ब्रह्मणो मुखमवलोक्याग्नेरुत्तरतः कुशोपरि निदध्यात् । ततः परिस्तरणम् । बर्हिषश्चतुर्थभागमादायाग्नेयादीशानान्तंब्रह्मणोरग्निपर्यन्तम् । नैर्ऋत्याद्वायव्यान्तमग्नितः प्रणीतापर्यन्तम् । ततोऽग्नेरुत्तरतः पश्चिमदिशि पवित्रच्छेदनार्थं कुशत्रयं पवित्रकरणार्थं साग्रमनन्तर्गर्भं कुशपत्रद्वयम् । प्रोक्षणीपात्रमाज्यस्थाली संमार्जनकुशाः । उपयमनकुशाः । समिधस्तिस्रः । स्रुव, आज्यम् । समिन्धनकाष्ठानि समिधः । पर्युक्षणार्थमुदकम् । हरितकुशः । अ-

---

गृहाश्रमान्तर प्राप्ति द्वारा श्री परमेश्वर की प्रसन्नता के अर्थ में समावर्त्तन कर्म करूंगा। उसके सहायक रूप में विहित गणपति पूजनादि कर्म को प्रथम संकल्प पूर्वक करे। पुण्याहवाचन के अन्त में कहे कि सुश्रव नामक देव हम पर प्रसन्न हो। तदनन्तर ब्रह्मचारी आचार्य से समावर्त्तन की आज्ञा मांगे तव आचार्यके आज्ञा देने पर ब्रह्मचारी गुरुके चरणस्पर्श करे।

तदनन्तर छाये मण्डप में आचार्य के समीप दक्षिण में ब्रह्मचारी वैठे और आचार्य कुशों से होम भूमि का परिसमूहन कर कुशों को ईशान दिशा में फेंककर गोवर और जल से लीपकर स्रुव के मूल से प्रागायत उदक्संस्थ तीन रेखा करे उल्लेखन क्रम से मिट्टी का उद्धरण कर जल से अभ्युक्षण कर ऐसे पञ्चभूसंस्कार करके काँसे के पात्र से सूर्यनामक अग्नि को लाकर स्थापित करे। फिर पुष्पचन्दन ताम्बूल वस्त्रादि हाथ में लेकर (ओमद्य०) इत्यादि संकल्पवाक्य पढ़े कि अमुक ब्रह्मचारी के समावर्त्तन होम कर्म में मैं तुमको ब्रह्मा करके वरण करता हूं। ऐसे संकल्प पूर्वक

ष्टावुदककुम्भाः । धौतवस्त्रम् । औदुम्बरं द्वादशाङ्गुलं दन्तधावन काष्ठं ब्राह्मणस्य, दशाङ्गुलं क्षत्रियस्याष्टाङ्गुलं वैश्यस्य । दधि तिला वा । नापितः । स्नानार्थमुदकम् । उद्वर्त्तनद्रव्यं चन्दनमहते वाससी यज्ञोपवीते । पुष्पाणि । उष्णीषं कर्णालङ्कारौ । अञ्जन-मादर्शः । नूतनं छत्रमुपानहौ च नव्ये । वैणवो दण्डः । षट्पञ्चा-शदुत्तराचार्यमुष्टिशतद्वयावच्छिन्नम् तण्डुलपूर्णपात्रं दक्षिणा वा प-

---

ब्रह्मा का वरण करे। और पुष्पादि ब्रह्मा के हाथ में देवे। ब्रह्मा पुष्पादि को लेकर [वृतोऽस्मि] कहे। तब अग्नि से दक्षिण में शुद्ध आसन चौकी आदि बिछाकर उस पर पूर्व को जिनका अग्रभाग हो ऐसे कुश बिछाकर ब्रह्मा को अग्नि की प्रदक्षिणा कराके (अस्मिन् कर्मणि त्वं मे ब्रह्मा भव) इस कर्म में तुम मेरे ब्रह्मा हो ऐसा कह कर ब्रह्मा को उत्तराभिमुख बैठा कर प्रणीता पात्र को सामने रखकर जल से भरकर कुशों पर प्रणीतापात्र को प्रागग्र रक्खे। तदनन्तर चार मुट्ठी कुश लेकर अग्नि के सब ओर परिस्त-रण करे, एक चौथाई कुश अग्निकोण से ईशान दिश तक द्वितीय भाग ब्रह्मा के आसन से अग्निपर्यन्त तृतीयभाग नैर्ऋत्यकोण से वायुकोण पर्यन्त चौथा अग्नि से प्रणीता पर्यन्त बिछावे। तदनन्तर अग्नि से उत्तर में प्राक्संस्थ पात्रासादन करे। पवित्र छेदनार्थं तीन कुश तथा पवित्रकर-णार्थ अग्रभाग सहित जिनके भीतर अन्य कुश न हों ऐसे दो कुश[ प्रोक्ष-णीपात्र, आज्यस्थाली, संमार्जन कुश, उपयमनकुश, ढाक की तीन समिधा, स्रुव, आज्य अग्नि के परिसमूहनार्थ शुष्क गोमय वा अरण्ड कण्डा समिधा पर्युक्षणार्थ जल, हरे कुश, आठ जल भरे घड़ा वा सकोरा धोती, १२ अंगुल गूलर की लकड़ी की दांतुन ब्राह्मण को, दश अंगुल की क्षत्रिय को और आठ अंगुल की वैश्य को रक्खे। दही वा तिल, नाई, स्नानार्थ जल, उबटने का वस्तु चन्दन, नये सिले दो वस्त्र, दो यज्ञोपवीत, पुष्प, पगड़ी, कुण्डल, अञ्जन, दर्पण, नया छाता, नये जूते, एक बांस की छड़ी और आचार्य की दो सौ छप्पन मुट्ठी भर कच्चे चावल से भरा एक पूर्णपात्र

